॥ श्रीः ॥

विद्याभवन संस्कृत ग्रन्थमाला

१६१

महाकविविशाखदत्तप्रणीतं

# मुद्राराक्षसम्

'विमला' संस्कृत-हिन्दी-अंगरेजी-व्याख्या-टिप्पणी-नोट्स-प्रश्नपत्रादि-विभूषितम्

व्याख्याकारः

आचार्य जगदीशचन्द्र मिश्रः

बी० ए० ( आनर्स ), एम० ए० ( हिन्दी-संस्कृत ),
डिप्०-इन-एड्०, रिसर्चस्कॉलर, साहित्याचार्यः



चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी-१

१९७२

THE

VIDYABHAWAN SANSKRIT GRANTHAMALA

161

# MUDRĀRĀKṢASA

OF

## VIS'ĀKHADATTA

*Edited*

*with the VIMALĀ Sanskrit, Hindi, English*
*Commentaries and Critical Notes.*

By

JAGADĪŚHA CHANDRA MIŚRA
*B. A. ( Hons ) M. A. ( Sanskrit-Hindi ) Dip In. Ed.*
*Research Scholar, Sāhityāchārya.*



THE

CHOWKHAMBA VIDYABHAWAN

VARANASI-1

1972

# आमुख

प्राय सभी विश्वविद्यालयो के बी० ए० एम० ए०, आचार्य एव विभिन्न प्रशासनिक प्रतियोगिता की परीक्षाओ म 'मुद्राराक्षस' सामान्य रूप से पाठ्यक्रम में निर्धारित है। इस नाटक पर सस्कृत व्याख्या क अतिरिक्त अग्रेजी माध्यम स भी लिखित कई तरह की व्याख्याएँ उपलब्ध हैं पर व सभी छात्रा क लिय समान रूप से सहज बोधगम्य नहीं हैं। मुझ अपनी आचार्य एव एम० ए० की परीक्षाओ म अनुभूत कठिनाइयो से तथा मूलग्रन्थ के प्राणोन्मादी प्रभाव क सविशेष आकर्षण से हिन्दी, सस्कृत, अग्रेजी की त्रिभाषीय 'विमला' व्याख्या लिखन की प्रेरणा मिली। इस सस्करण के माध्यम से, बिना किसी की सहायता लिए भी, विभिन्न भाषाभाषी छात्र महाकवि विशाखदत्त के गभीर भावतक अनायास पहुच सकें—इस उपयोगिता की दृष्टि से प्राचीन एव नवीन शैलियो का सरल समन्वय उपस्थित करन का यह मेरा प्रयास है।

मुद्राराक्षस के इस सस्करण को वर्तमान रूप देन म मुझे अग्रेजी, हिन्दी तथा सस्कृत क कतिपय प्राप्त सस्करणो से सहायता लेनी पडी है। पाठ की दृष्टि से श्री दुण्ढिराज शास्त्री के द्वारा सम्पादित सस्करण को ही आधार बनाया गया है। टीका की सरणि क विषय म श्री एम० आर० काले, श्री शारदारञ्जन राय, डा० रमाशकर त्रिपाठी, निरूपण विद्यालङ्कार तथा प० कनकलाल ठाकुर क सस्करण अधिक एव उपयुक्त सहायक सिद्ध हुए हैं। इनके अतिरिक्त भी जिन विद्वान् लेखको एव सुधी समाक्षको की कृतियो से सहायता मिली है, मैं उनका भी हृदय से आभारी हूँ।

मेरे इस प्रयास म प्रोत्साहन देनेवालो म सुगृहीत नामधेय डा० जयमन्त मिश्र, अध्यक्ष, सस्कृत विभाग, बिहार विश्वविद्यालय एव प्रात स्मरणीय आचार्य श्री कृष्णमोहन ठाकुर अध्यक्ष रणवीर सस्कृत विद्यालय, का० हि० वि० वि० वाराणसी

का नाम सर्वोपरि है। इनके अतिरिक्त अपने ही 'आत्मस्वरूप' काशी मिथिला ग्रन्थमाला' के सुविख्यात सम्पादक, सुरभारती के अटलव्रती, तपस्वी विद्वान् आचार्यप्रवर श्री पण्डित रामचन्द्र जी झा का नाम लेकर मैं उनके कृत्यों का महत्त्व कम नहीं करना चाहता, जिनकी छत्रच्छाया मे 'भीत भीत पदे' होकर धीरे-धीरे क्रमश बढ रहा हूँ। अन्त में मैं चौखम्बा सस्थान के बन्धुद्वय श्री मोहनदास जी गुप्त एव श्री विट्ठलदासजी गुप्त के प्रति कृतज्ञता ज्ञापन करता हूँ, जिनकी कृपा से यह ग्रन्थ इस रूप मे पाठको के सम्मुख प्रस्तुत हो सका है। सबसे अन्त मे मैं अपने ज्येष्ठ पुत्र चि० अवधेशकुमार को इस सन्दर्भ मे शुभाशीर्वाद दूँगा, जिसने अपने बी० एस सी० की तैयारी की व्यस्तता में भी इच्छा अनिच्छा पूर्वक हाथ बँटाता रहा है।

अनन्तचतुर्दशी
वि० स० २०२९

विनयावनत
जगदीशचन्द्र मिश्र



# भूमिका

## संस्कृत नाटक का उद्गम और विकास

काव्य या कला का मूल कारण अनुकरण है। पाश्चात्य दार्शनिक Aristotle के विचार से 'Art is imitation.' जहाँ तक काव्य में नाटक का प्रश्न है, उसमें तो अनुकरण स्पष्टतः दिखाई पड़ता है। धनञ्जय की नाट्य तथा रूपक की परिभाषाएँ इस बात को अच्छी तरह स्पष्ट कर देती हैं —

अवस्थानुकृतिर्नाट्यम् रूपकं तत्समारोपात् ॥ दश० १।७।

भारतीय काव्य शास्त्र के वेत्ताओं के लिए अरस्तू का 'अनुकरण' शब्द नया नहीं है। आचार्य भरत ने भी नाटक को 'लोक स्वभाव का अनुकरण' या 'लोकवृत्त का अनुकरण' माना है। 'लोकस्वभावानुकरणञ्च नाट्यस्य सत्वमिष्यते'—ना० शा० काव्य० मा० पृ० १२० और 'लोकवृत्तानुकरणं नाट्यमेतन्मया कृतम्।' इन दोनों कारिकाओं में उल्लिखित स्वभाव तथा वृत्त शब्दों का प्रयोग व्यापक अर्थों में हुआ है। इसके अन्तर्गत लोकजीवन के समस्त अन्तर्बाह्य रूपों का समन्वय है। इसमें मानव के बाह्य प्रकृति के साथ उनके अन्तःप्रकृति को, उनके मानसिक भावों को भी अनुकृत करते हैं। नाटक का एकमात्र लक्ष्य पात्रों की आभ्यन्तर प्रकृति को सुन्दर तथा मार्मिक रूप में अभिव्यक्त करते हुए मानव तथा मानवेतर प्रकृति का चित्रण कर उसके द्वारा आनन्द की उत्पत्ति या रसोद्बोध करना है।

नाटक में नायकों का आंगिक, वाचिक, आहार्य तथा सात्विक इन चार प्रकार के अभिनयों द्वारा 'अवस्था' की अनुकृति की जाती है। दशरूपककार धनञ्जय की 'अवस्थानुकृति' का भी यही तात्पर्य है। इसमें चाल-ढाल वेष भूषा, आलाप प्रलाप आदि के द्वारा पात्रों की प्रत्येक अवस्था का अनुकरण इस प्रकार किया जाता है कि नटों में पात्रों की तादात्म्यापत्ति हो जाती है।

नाट्यीय सिद्धान्त के सम्बन्ध में यद्यपि पूर्वीय और पश्चिमी आचार्यों का मूलमन्तव्य वस्तुतः एक ही है, फिर भी दोनों के गन्तव्य मार्ग भिन्न हैं। दोनों ही नाटक में अनुकृति की प्रधानता स्वीकार करते हैं। फिर भी दोनों के विचारों का आरम्भ भिन्न प्रस्थान बिन्दुओं से है। अरस्तू का कवि प्लेटो द्वारा तिरस्कृत अनुकर्ता है और भारतीय आचार्य का कवि वेदवन्दित 'कविर्मनीषी परिभूस्वयम्भू' है। दोनों ही आचार्य वस्तु सत्य से अधिक दूर हैं। जब एक पाश्चात्य आचार्य अरस्तू कवि के तिरस्कार का परिहार करने के लिए प्रयत्नशील है और भारतीय आचार्य उसके प्रति रचित स्तवन को यथार्थ एवं विवेक सम्मत रूप देने के लिए। एक ने अनुकरण की हीनता का खण्डन किया है और दूसरे ने स्तवन की अतिरञ्जना का संतुलन। पर दोनों का मूल उद्देश्य आनन्द का उन्मीलन मात्र है। प्रतिमान भिन्न होते हुए भी प्राप्त लक्ष्य दोनों का एक ही है। क्योंकि नाटक भी आनन्द का साध्य न होकर उसका साधन मात्र ही तो है। नाटक अगर

अनुकृति है तो इसे देखकर मनुष्य को आह्लादित होने का कारण यह है कि उसको भावना करने में ही वह आनन्द प्राप्त करता है।

संस्कृत साहित्य में इस नाटक के लिए रूपक शब्द प्रयुक्त हुआ है। अंग्रेजी में जिस अर्थ में ( Drama ) शब्द का प्रयोग होता है—उसी अर्थ में संस्कृतसाहित्य में रूपक' शब्द प्रयुक्त है। अधिकतर लोग अंग्रेजी ड्रामा ( Drama ) का अर्थ नाटक शब्द के द्वारा ही करते हैं, किन्तु नाटक रूपक का एक भेद मात्र है। वह रूपकों के १० भेदों में से एक प्रमुख भेद मात्र है। धनंजय ने लिखा है —

नाटकमथ प्रकरणं भाणव्यायोगसमवकारडिमाः ।
ईहामृगाङ्कवीथ्यः प्रहसनमिति रूपकाणि दश ॥ दश० रू० १।८

भरत तथा विश्वनाथ ने रूपकों से ही सम्बद्ध १८ उपरूपकों का उल्लेख किया है। किन्तु दशरूपक में इसकी चर्चा नहीं है। केवल तृतीय प्रकाश में प्रसंगवश उपरूपक के एक प्रमुख भेद नाटिका—का वर्णन मिलता है।

अस्तु, हम कह सकते हैं कि भारत में नाटकों का उद्भव अतिप्राचीन काल से है। भारतीय काव्यशास्त्र के अनुसार आरम्भ से ही अभिनय कला को बड़ी महत्ता रही है और प्रायः सभी आचार्यों ने उसका विवेचन किया है। फलतः भारतीय आचार्यों के मत से नाटक रसावेश से प्रेरित रूपक का एक प्रमुख भेद है, अवस्थानुकृति उसका प्रमुख धर्म है। आनन्दोपलब्धि उसका लक्ष्य है।

संस्कृत नाटक के उद्भव और विकास के सम्बन्ध में स्वदेश विदेश के आलोचकों ने पर्याप्त छान-बीन की है। गंभीर गवेषणाओं के पश्चात् इन समीक्षकों ने अपने-अपने मतानुसार इस पर कतिपयवादों की स्थापना की है। इस विषयपर मुख्यतः तीनवाद प्रचलित हैं —

( क ) परम्परागत वाद।
( ख ) धार्मिक भावनावाद।
( ग ) लौकिक लीलावाद।

प्रचलित इन तीनों मतों के आधार पर यह कहा जाता है कि नाटककार अपनी अपूर्व निर्माणक्षमता के बलपर नानाभावों की संवेदन क्षमता को एकत्र कर जीवनानुभूतियों की अभिव्यक्ति अभिनय में करता है। वह कहीं परम्परानुमोदित है, कहीं धर्म से अनुप्राणित और कहीं लौकिक लीलाओं से आकलित।

## ( क ) परम्परागत वाद

**( १ ) द्युलोकवाद**—भारतीय परम्परा के अनुसार जैसा कि नाट्यशास्त्र में बतलाया गया है, नाटक की उत्पत्ति त्रेतायुग में ब्रह्मा के द्वारा की गयी थी। सतयुग के सुखी और सम्पन्न लोगों को किन्हीं मनोरंजन के साधनों की आवश्यकता नहीं थी। किन्तु, त्रेतायुग के आते ही समस्त संसृति में सांसारिक कष्टों का आविर्भाव हुआ। अतः देव दानव दोनों मिल कर ब्रह्मा के पास गये और उनसे प्रार्थना की कि वे ऐसे वेद की रचना करें, जो सबों के द्वारा समान रूप से अनुशालित हो सके। इस पर ब्रह्मा जी ने ध्यानावस्थित होकर इन दुःखी प्राणियों के लिए नाट्यवेद को प्रकट किया। इसके लिए उन्होंने ऋग्वेद से नृत्य, सामवेद से संगीत,

यजुर्वेद से अभिनय तथा अथर्ववेद से रस लेकर नाट्यकला की सृष्टि की और इसे पंचम वेद कहकर प्रसिद्ध किया —

जग्राह पाठ्यम् ऋग्वेदात् सामभ्यो गीतमेव च।
यजुर्वेदादभिनयान् रसानाथर्वणादपि॥ ( भरत ना० शा० १ )

इतना ही नहीं इसमें भगवान शंकर ने ताण्डवनृत्य, पार्वती ने लास्यनृत्य तथा विष्णु ने चार वृत्तियों का समावेश करके पूर्ण कलात्मकता उत्पन्न कर दी। निर्माणकार्य कुशल स्थापत्यवेत्ता विश्वकर्मा ने एक सुन्दर रंगमंच निर्माण किया। उसपर सर्वप्रथम त्रिपुर दाह नाटक खेला गया। इसके बाद समुद्रमंथन इन्द्रध्वज पर्व में खेले गये थे जिनमें पुरुषों का अभिनय पुरुषों ने और स्त्रियों का अभिनय स्त्रियों ने किया था। इस कला को मर्त्यलोक तक लाने का श्रेय भरत मुनि को है। इस विवेचन से हम यह निष्कर्ष निकाल सकते हैं —

( १ ) चारों वेदों के सहयोग से ही नाट्यकला का निर्माण हुआ है।
( २ ) वैदिक काल में कोई भी नाटक नहीं खेला था।
( ३ ) पहले नर-नारी दोनों मिलकर अभिनय करते थे।
( ४ ) सभी नाटक धार्मिक थे तथा पर्वों पर खेले जाते थे।

## ( ख ) धार्मिक भावनावाद

**( १ ) मृतक-पूजावाद**—डॉ० रिजवे के कथनानुसार नाटकों का उद्भव मृतात्माओं के प्रति प्रकट की हुई श्रद्धा से है। श्रद्धा प्रकट करने की यह प्रथा प्रायः विश्व के समस्त स्थानों में आरम्भ से ही प्रचलित है। समस्त धार्मिक कृत्यों के मूल में भी यही श्रद्धा काम करती है। इसी श्रद्धा का अभौतिक वस्तुओं में भी जीववाद के सिद्धान्त का एक पुनरुत्थान सा भी है। फलतः मृतात्माओं के प्रति प्रकट की गयी प्रीति के निमित्त अभिनय है। रामलीला और कृष्णलीला—इसके प्रमाण हैं। अपने पूर्वजों की प्रति श्रद्धा प्रदर्शित करने के लिए ही ये धार्मिक लीलायें होती हैं। इसी मृतक पूजा का विकसित रूप 'नाटक' है। विकासक्रम में ही नृत्य, गान और संवादों का इसमें समन्वय हो गया किन्तु, डॉ० रिजवे के इस मत को स्वतन्त्र विद्वानों से कहीं भी समर्थन प्राप्त नहीं हुआ।

**( २ ) मे-पोलवाद**—पाश्चात्य विद्वानों ने डा० रिजवे के इस मत का खण्डन करते हुए कहा है कि नाटक के लिए—वस्तुरचना के साथ कला गुण—आदि, नृत्य और अभिनय से युक्त पूर्णता, एकान्विति, पूर्वापरक्रम, सम्भाव्यता, कुतूहल आदि—न्यूनाधिक मात्रा में आवश्यक हैं। आवश्यक इसलिए है कि इनके बिना नाटक का कला रूप ही सम्भव नहीं हो सकता, और न्यूनाधिक मात्रा में इसलिए कि इनका अत्याधिक अभाव और इनसे उत्पन्न वस्तु-संगठन की निष्पत्ति—मृतक पूजा को आधार मान लेने पर नाटक के गम्भीर प्रभाव के लिए घातक सिद्ध हो सकता है। इन आलोचकों की दृष्टि में नाटक का उत्पत्ति 'मे-पोल' ( May pole ) नृत्य से हुई है। पश्चिमी प्रदेशों में मई का महीना अत्यन्त आनन्दप्रद होता है। इस अवसर पर नृत्य गानादि के साथ लोग खूब उत्सव मनाते हैं। इस उत्सव की विशेषता यह होती है कि उत्सव स्थान पर सर्वप्रथम एक लम्बा बाँस गाड़ देते हैं और फिर उसके नीचे नर नारी समान भाव से नृत्य गानादि में भाग लेते हैं। भारतवर्ष में भी 'इन्द्रध्वज' का उत्सव प्रायः इसी प्रकार होता है। समाज शास्त्र प्रगति ने नाटक के इस उद्भव पर अधिक

बल दिया है। इस उत्सव की प्रक्रिया में नृत्य, गीत तथा उत्सव की कर्मकाण्डीय पद्धति-नाटक की उत्पत्ति का मूलाधार है। दूसरी बात इस उत्सव का समय करीब करीब वसन्तागम के अवसर पर ही होता है। अत उस समय प्राय विश्व की सभी जातियाँ उत्सव मनाती हैं। किन्तु इस वाद में केवल यही दोष दिखलाई देता है कि 'मे पोल' नृत्य की उचित सगति 'इन्द्रध्वज पर्व' के साथ ही नहीं बैठती है। मे पोल का समय तो वसन्त में पडता है, किन्तु 'इन्द्रध्वज पर्व' भारत में वर्षा ऋतु के अन्त (भाद्र शु० १२) में मनाया जाता है।

**( ४ ) कृष्णोपासनावाद**—कई भारतीय आचार्यों ने संस्कृत नाटक के उद्भव के विषय में कृष्णोपासना को प्रमुख स्थान दिया है। उनका कहना है कि कृष्णोपासना के कई अङ्ग जैसे रथयात्रायें, नृत्य, वाद्य, सगीत एव लीलायें ऐसे उपकरण हैं जो सस्कृत नाटक की उत्पत्ति में सहायक सिद्ध हुए हैं। इस मत के पोषक विद्वानों का कहना है कि सर्वप्रथम नाटक शूरसेन प्रदेश में खेला गया है। इसमें दो मत नहीं कि कृष्णोपासना के कई अङ्ग इस प्रसग में बड महत्त्वशाली हैं। सस्कृत नाटकों में शौरसेनी प्राकृत की प्रबलता भी इसका प्रबल प्रमाण हो सकता है फिर भी इस मत में सर्वाधिक दोष यह है कि कृष्ण से सम्बन्धित नाटक ही सर्वाधिक प्राचीन है, न तो इसका कोई पुष्ट प्रमाण मिलता है और न कोई सबल तर्क ही। दूसरे कृष्ण के अतिरिक्त राम, शिव और विष्णु की लीलायें—जो कृष्ण की लीलाओं से थोडा भी कम महत्त्व पूर्ण नहीं है उसकी अवहेलना कर दी गयी है।

## ( ग ) लौकिक लीलावाद

प्रो० हिल ब्रैंट स्टन कोनों का मत है कि भारत में पहले लोकप्रिय स्वाँग अधिक प्रचलित थे और उन स्वाँगों से ही नाटकों का प्रादुर्भाव हुआ है। इन स्वाँगों में रामायण तथा महाभारत के आख्यान मिलाकर ही नाटकों की कथावस्तु तैयार की गयी होगी। परन्तु इस मत का खण्डन डा० कीथ ने किया है। उनके मतानुसार महाभारत तथा रामायण के 'नट' शब्दों के आधार पर उस काल में नाटकों का अस्तित्व नहीं माना जा सकता। किन्तु, रामायण वा महाभारत में केवल नट शब्द का प्रयोग ही नहीं है, प्रत्युत उनमें 'नाटक' का स्पष्ट उल्लेख मिलता है। रामायण के प्रारभ में ही अयोध्यावर्णन के प्रसङ्ग मे महर्षि वाल्मीकि ने बताया है कि वहाँ नाटक की मण्डलियां तथा वधूनायें थी ( वधूनाटकसघैश्च सयुक्ताम् ) राम के अभिषेक के समय भी लिखा है —

> नटनर्तकसघानां गायकानां च गायताम्।
> यत कर्णसुखा वाच शुश्राव जनता तत ॥

महाभारत में नट, शैलूष आदि शब्दों का प्रयोग हुआ है और उसके हरिवश पर्व के ९१ से ९७ अध्याय तक तो नाटक खेले जाने का भी सकेत मिलता है। हरिवश में नाटक का सर्वाङ्गीण विकसित रूप हमें उपलब्ध होता है। किन्तु डा० कीथ हरिवश तथा महाभारत के रचनाकाल में पर्याप्त अन्तर मानते हैं। कीथ 'सस्कृतड्रामा' (परिच्छेद २ पृष्ठ २८) में हरिवश को ईसा की दूसरी या तीसरी शती से पूर्व रखने को राजी नहीं हैं।

इस सम्बन्ध में कीथ का कहना है कि नाटक के प्रचार से पूर्व स्वाँगों के भारत में प्रचलित होने का कोई पुष्ट प्रमाण नहीं मिलता, साथ ही मि० कोनों ने जिन प्रमाणों का उल्लेख किया है वे सभी महाभाष्य के समकालीन तथा उसके उपरान्त के हैं। अत उनसे स्वाँगों की प्राचीनता

सिद्ध नहीं होती। लेकिन ईसा की दूसरी शती के बहुत पहले भारत में नाटकों का अस्तित्व न माननेवाले पाश्चात्य पण्डितों के आगे वात्स्यायन का यह सूत्र प्रमाण स्वरूप उपस्थित किया जा सकता है :—'कुशीलवाश्चागन्तवः प्रेक्षणकमेषां दद्युः। द्वितीयेऽहनि तेभ्यः पूजा नियतं लभेरन्। ततो यथाश्रद्धमेषां दर्शनमुत्सर्गो वा। व्यसनोत्सवेषु चैषां परस्परस्यैककार्यता।' ( का० सू० १, ४, २८—२९ )

इतना ही नहीं, इससे भी पूर्व पाणिनि के अष्टाध्यायी सूत्रों में भी शिलालि तथा कृशाश्व के नटसूत्रों का उल्लेख मिलता है। 'पाराशर्यशिलालिभ्यां भिक्षुनटसूत्रयोः' ( ४।३।११० ), 'कर्मन्दकृशाश्वादिनिः' ( ४।३।१११ )। डा० कीथ प्रो० सिल्वाँ लेवी की मान्यता पर इन दोनों शब्दों में व्यक्ति मानकर इन्हें किन्हीं नाट्याचार्यों का नाम मानने से सहमत नहीं हैं। इस सन्दर्भ में प्रो० हिलब्रैंट ने जो तर्क उपस्थित किया है—उसमें अधिक बल प्रतीत होता है। उन्होंने संस्कृत नाटकों में संस्कृत के साथ प्राकृत का प्रयोग, गद्य पद्य का सम्मिश्रण, रंगशालाओं की आडम्बर शून्यता, विदूषक जैसे लोकप्रिय पात्र की समावेश के आधार पर यह सिद्ध करना चाहा है कि नाटकों की उत्पत्ति लौकिक स्रोतों से है। तथाकथित चारों तर्कों से भी उनका मत का समर्थन नहीं हो पाता है और नाटकों की उत्पत्ति की सम्बन्ध धार्मिक संस्कारों से जुड़ जाता है। किन्तु, नाटकों में विदूषक जैसे पात्र की सृष्टि की बाहुल्य महाव्रत संस्कार में शूद्र पात्र की आवश्यकता से स्पष्ट प्रतीत होता है और महाव्रत संस्कार एक धार्मिक संस्कार है। दूसरे पक्ष में ऐसा कोई उपयुक्त युक्ति नहीं मिलता जिससे यह सिद्ध होता विदूषक की उत्पत्ति किसी प्रकार लौकिक स्रोत से बैठ पाता।

**( १ ) पुत्तलिकानृत्यवाद**—जर्मनी विद्वान् डा० पिशेल ने नाटकों की उत्पत्ति कठपुतली नाच से मानी है। उन्होंने बड़े विस्तार के साथ यह बताया है कि भारत में पुत्तलिका का प्रचार बहुत पुराना रहा है। महाभारत में पुतलियों का वर्णन मिलता है। कथासरित्सागर में भी इन पुतलियों का वर्णन है। नाटक में प्रयुक्त होने वाले सूत्रधार तथा स्थापक आदि शब्द इस मत के समर्थक हैं। पिशेल ने लिखा है कि पुतलियों को नचाते समय नचानेवाला उनके डोरों को—सूत्र को—हाथ से पकड़े रहता है। इसीलिये वह 'सूत्रधार' है बाद चलकर यही नाम नाटक संचालक को भी दे दिया गया है। पिशेल के इस मत का प्रत्याख्यान यह कहते हुए डॉ० रिजवे ने कर दिया है कि नाटक की कथावस्तु, नायक, रस आदि का सूत्र में वर्णन करता है इसलिए सूत्रधार कहलाता है, न कि 'डोरे' पकड़ने के कारण। यद्यपि महाभारतादि ग्रन्थ में पुत्तलिका, पुत्रिका, दारुमयी आदि शब्दों के बहुशः प्रयोग का मिलते हैं, इनमें कुछ तथ्य नहीं प्रमाण होता है। प्रो० हिलब्रैंट के अनुसार पिशेल का इन नाटकों की उत्पत्ति इस सामान्य निर्जीव पुतले से मानना असंगत है। दूसरी बात कठपुतलियों के नाच के इतिहास पर विचार करने से भी यह स्पष्ट सिद्ध हो जाता है कि इससे बहुत ही पूर्व नाटक की उत्पत्ति का विकास हो चुका था।

**( २ ) छायानाटकवाद**—डा० पिशेल इस सन्दर्भ में एक दूसरा मत भी रखते हैं। इस मत के अनुसार वे नाटकों का विकास छायानाटक से मानते हैं। डा० कोनो भी इस मत के समर्थक हैं। प्रो० ल्यूडर्स के अनुसार संस्कृत नाटकों की उत्पत्ति में छाया नाटक का बहुत बड़ा हाथ है। प्राचीन भारत में छाया द्वारा पुतले खेल दिखाने की प्रथा प्रचलित थी। इस सिद्धान्त

के अनुसार 'रूपक' शब्द की अन्वर्थकता भी सिद्ध होती है। किन्तु, डा० कीथ का कहना है कि यह वाद महाभाष्य के एक स्थल के अयथार्थ अर्थावधारण पर अवलम्बित है। संस्कृत में कुछ छाया नाटक भी पाये जाते हैं, जिनमें 'दूताङ्गद' विशेष प्रसिद्ध है। छाया नाटक में महीन पर्दे के पीछे अभिनेताओं के प्रतिबिम्बों के द्वारा अभिनय दिखाया जाता है। अतः परवर्ती छाया नाटकों के आधार पर भारतीय नाट्यकला का उदय मानना सर्वथा भ्रमपूर्ण है।

**( ३ ) संवादसूक्तवाद**—नाटकों के कई तत्त्वों में से दो तत्त्व विशेष प्रमुख हैं, संवाद तथा अभिनय। संवादवाले तत्त्व को हम भारत के प्राचीनतम साहित्य—ऋग्वेद में ढूंढ सकते हैं। ऋग्वेद में लगभग १५ सूक्त ऐसे हैं, जिनमें संवाद का तत्त्व पाया जाता है। इन्द्र मरुत् संवाद ( १।१६५, १।१७० ), विश्वामित्र नदी संवाद ( ३।३३ ) पुरूरवा-उर्वशी संवाद ( १०।९५ ) तथा यम यमी संवाद ( १०।१० ) इनमें प्रमुख हैं। इन संवादों पर सर्वप्रथम १८६९ ई० में प्रो० मैक्समूलर का ध्यान गया। उन्होंने ही इन सूक्तों को नाटकों की उत्पत्ति का मूल बताया। कुछ कालोपरान्त प्रो० लैवी ने भी इस बात का समर्थन किया तथा वान श्रोदर ने इस प्रस्ताव पर गंभीरतापूर्वक विचार किया और यह प्रमाणित करने का भी प्रयत्न किया कि सूक्तों से रहस्यपूर्ण नाटकों की सूचना मिलती है। डा० हर्टल ने एक पग और आगे बढ़कर यहाँ तक घोषणा की कि वैदिक नाटक के विकास का मूलरूप हम सुपर्णाध्याय में देखने को मिल सकता है। स्वदेश एवं विदेश के कतिपय अन्य विद्वानों का समर्थन भी इन मतों को प्राप्त है। किसी भी नाटक के ये तीन मूलतत्त्व हैं। नृत्य, गीत तथा संवाद। पहले इन संवादों के साथ नृत्य और गीत भी रहे होंगे किन्तु अब उनका स्वरूप हमें उपलब्ध नहीं है। ऋग्वेद में विवाह सूक्त के अन्तर्गत नवदम्पति के सम्मुख पुरन्ध्रियों के नृत्य करने का उल्लेख मिलता है। जहाँ तक गीतों का प्रश्न है—सारा ऋग्वेद ही भरा पड़ा है। इन संवादों के सुन्दर वार्त्तालाप को देखते हुए हम इस निष्कर्ष पर आते हैं कि इन सूक्तों से संस्कृत नाटकों की उत्पत्ति की संभावना की जा सकती है।

**( ४ ) वैदिकानुष्ठानवाद**—उपर्युक्त संवादसूक्तों के अतिरिक्त कुछ विद्वान् वैदिकानुष्ठानों में नाटकों की उत्पत्ति के बीज देखते हैं। वैदिक अनुष्ठानों में नाटक के सभी उपादान तत्त्व मिल जाते हैं। वैदिक काल में महाव्रत अनुष्ठान अधिक प्रचलित था। यह अनुष्ठान एक प्रकार का नाटक सा ही था। क्योंकि इस अनुष्ठान में कुमारियाँ अग्नि के चारों ओर नाचती थीं। शूद्र और वैश्य के प्रकाश के लिए कलह भी अभिनय का द्योतक होता था। इसके साथ ही यज्ञमण्डप में बैठे हुए यजमानों तथा याजकों के मनोविनोदार्थ वार्त्तालापमय सूक्त भी नाटक के कथोपकथनों की ओर संकेत करते हैं। कई विद्वानों का तो यहाँ तक कहना है कि नाटकों में गद्यमय संवाद महाव्रत में प्रयुक्त संवादों को देख कर ही विकसित किया गया है। यदि इस विचार को ठीक मान लें तो नाटक के सभी उपादान तत्त्व हम वैदिक अनुष्ठानों में मिल जाते हैं। आचार्य सीताराम चतुर्वेदी जी ने अपने 'अभिनव नाट्यशास्त्र' में बताया है, कि नाटक स्वतः एक यज्ञ है, अतः इसे ऋग्वेद के उन सूक्तों का आधार मानकर किसी दूसरे यज्ञ का अङ्ग कैसे माना जा सकता है। कुछ भी हो, ऋग्वेद के संवादों में नाटक के बीज मानने में कोई अनुचित नहीं है।

निष्कर्षस्वरूप हम कह सकते हैं कि नाटकों की उत्पत्ति में प्राचीन नृत्य, गीत एवं संवादों का अधिक हाथ रहा है। सभी जातियों में ये नृत्य, गीत आदि अत्यन्त प्राचीन काल से प्रचलित थे। भारत में सभ्यता के विकास के साथ ही इन तत्त्वों का भी द्रुत विकास प्रारम्भ हो गया

और इन्हा नृत्य मार्गों का विकसित रूप आगे चलकर नाटक कहलाया, जिसमें अभिनय ने जीवन डाल दिया। इस प्रकार निःसंकोचभाव से हम कह सकते हैं कि नाटक का सर्वप्रथम विकास भारत में ही हुआ।

संस्कृत साहित्य में भास, कालिदास, शूद्रक, विशाखदत्त, भवभूति, नारायण एवं श्रीहर्ष प्रभृति उच्चकोटि के नाटककार माने जाते हैं। इनके नाटक अपने कतिपय नाटकीय विधानों के कारण विश्वसाहित्य में अपना स्वतंत्र स्थान रखते हैं। अकेले 'अभिज्ञानशाकुन्तल' ने तो विश्व में हलचल उत्पन्न कर दी है। मुद्राराक्षस का नाटकीय विधानोंकी व्याख्या विद्वान् प्रस्तुत करते रहे हैं।

## मुद्राराक्षस - एक आधुनिक दृष्टिकोण

'मुद्राराक्षस' को समझने की अनेक कठिनाइयाँ रही हैं—दृश्य काव्य के रूप में नाटक के रूप में, ऐतिहासिक इतिवृत्त के रूप में, राजनीतिक रचना के रूप में, या ऐसे ही कुछ अन्य पक्षों को आधार बनाकर। पर मुद्राराक्षस को मात्र दृश्य काव्य की दृष्टि से देखना या उसके चरित्र-चित्रण की व्याख्या करना, उसमें रस की खोज करना या उसके रूपकत्व पर बल देना या उसकी राजनीति को महत्त्व देने लगना संस्कृत साहित्य की एक महत्त्वपूर्ण रचना अनदेखा करने का संकेत प्रदान है।

'मुद्राराक्षस' को केवल दृश्य काव्य कहकर हम इस कृति के विशिष्ट और सम्पूर्ण विधान की मात्र उपेक्षा अधिक करते हैं। संस्कृत साहित्य की समीक्षा में यह प्रचलन है, उसका अन्य विधान के स्तर पर किसी रचना को श्रव्य काव्य या दृश्य काव्य कह देना हम उसे श्रेष्ठ और महत्त्वपूर्ण घोषित नहीं कर सकते। दृश्य या श्रव्य काव्य होने के लिए कुछ नियम हैं, कुछ तत्त्व हैं। समीक्षा की प्रचलित पद्धति यह है कि किसी महत्त्वाकांक्षी रचना को काव्य की कसौटी पर कसा जाए, फिर कहा जाए कि काव्यत्व की दृष्टि से इसमें अमुक अमुक त्रुटियाँ हैं। यहाँ यह बड़ी सुविधा से भुला दिया जाता है कि दृश्य काव्य के सन्दर्भ में लेखक की जो त्रुटियाँ निकाली गई हैं—वह तो इस रचना का विशिष्ट विधान है, जिसे रचनाकार ने बड़ी मेहनत और अन्तर्दृष्टि के साथ विकसित किया है। अब तक दृश्य काव्य के रूप में ही इस नाटक को परखने का प्रयास किया गया है। संस्कृत नाटकों की जिन रूढ़ियों को विशाखदत्त ने तोड़ा है, उसे बलात् ठूसने का कोशिश की जाती रही है। जिस विशिष्ट विधान को मुद्राराक्षस में विशाखदत्त ने विकसित किया है, उसे लोग जानकर नजर अन्दाज कर देते हैं। विशाखदत्त के नाटक के इस अभिकल्प में नायक, नायिका और विदूषक की खोज तथा कथावस्तु के औदात्य का विश्लेषण ऐसा ही चेष्टा है।

दृश्य काव्य के रूप में 'मुद्राराक्षस' को देखकर उसमें राजनीतिक एवं कूटनीतिक कथाओं की जाच होती है और एक के तथ्य को दूसरे में खड़ा नहीं बैठाने की चेष्टा की जाती है। यहाँ भी मुद्राराक्षस के सूक्ष्म विधान की यह विशेषता नहीं समझी जाती कि इस नाटक की रचना इन दोनों स्तरों पर अवश्य चलता है। पर वे दो स्तर परस्पर एक दूसरे से संश्लिष्ट हैं, इसलिए एक विराट्ता कूटनीतिक अर्थ की सृष्टि करती है। इस दृष्टि से किसी भी चरित्र में दोनों स्तर

की संगति बैठाने का आवश्यकता ही नहीं है। ऐसा तो तब अपेक्षित था, जब दोनों स्तर दो अलग अलग प्रकृति के नाटकसूत्रों से लिये गये होते।

ऐतिहासिक इतिवृत्त या स्थूल घटनाक्रम को आलोचना का आधार मानलेने पर कुछ दूसरे प्रकार का भ्रान्तियाँ उत्पन्न होता है। इसका परिणाम यह निकलता है कि मुद्राराक्षस के चरित्रों को रामायण के चरित्रों की तरह आंका जाता है और फिर राक्षस या मलयकेतु को खल नायक की संज्ञा दी जाती है, तथा चन्द्रगुप्त, मलयकेतु और राक्षस के परम्परित त्रिकोण में चाणक्य को दुर्नीति-चालक नायक का कर्णधार कहा जाता है।

मुद्राराक्षस को चाणक्य नीति परक रचना मान कर इसका व्याख्या भी पण्डितों में पर्याप्त प्रचलित है। चाणक्य के अर्थशास्त्र का पारिभाषिक शब्दावलियों को चुनकर—इसकी व्याख्या की जाती है। इसकी अतिवादी स्थिति वहाँ पहुँचती है जहाँ इस नाटक को षड्यन्त्रों का एक जाल मान लिया जाता है। इन समीक्षकों को यह अन्दाज नहीं कि मुद्राराक्षस में जहाँ अर्थशास्त्र ने रचना को प्रभावित किया है वहाँ नाटक की प्रक्रिया अत्यन्त सूक्ष्म विवेचन शील बन गयी है। इस नाटक में अर्थशास्त्र का कोई महत्त्व तभी है जब कि पात्रों के अनुभवाय स्तर पर वह उतरे, न कि विवेचन के रूप में।

प्राय इन्हीं एकहरी दृष्टियों से संस्कृतसाहित्य के इतिहासकारों ने पिछली कई सदियों से इस अनुभवसंकुल और संश्लिष्ट रचना को समीक्षा की है। इसलिए कोई आश्चर्य नहीं कि 'मुद्राराक्षस' को लेकर मुद्राराक्षस के समीक्षक, पाठक और सामान्य जन में कई प्रकार के विभ्रम फैले हैं। यह एक प्रकट तथ्य है कि प्रारंभ में संस्कृत पण्डितों का सहानुभूति मुद्राराक्षस के साथ कम रही है। इसलिए आश्चर्य इस बात पर नहीं होता कि आलोचकों ने विशाखदत्त और उसका श्रेष्ठ कृति 'मुद्राराक्षस' के साथ न्याय नहीं किया है, वरन् इस बात पर होता है कि अपने पूर्वाग्रहों के बावजूद वे विशाखदत्त के कृतित्व का इतनी दूरतक विश्लेषण कर सके हैं। 'संस्कृतकविदर्शन' में डा० भोलाशंकर व्यासने इसके महत्व को इस प्रकार व्यक्त किया है—' विशाखदत्त की कृति का सबसे बड़ा महत्व तो इसमें है कि उसने हर कदम पर इस बात को ध्यान में रखा है कि वह दृश्य काव्य की रचना कर रहा है, श्रव्य काव्य की नहीं, और अपनी गम्भीर प्रभावात्मकता को नाटकीय योजना द्वारा उत्पन्न करना चाहता है।" (पृ० ३५४) पर इसकी प्रभावात्मकता का अनुभव करते हुए भी 'व्यास' जी इसके आस्वादन प्रकिया को स्पष्ट और प्रशस्त नहीं कर सके हैं। इसका प्रधान कारण यह है कि दृश्य काव्य के सम्बन्ध में व्यासजी की अपनी एक दृढ आस्था है, जिससे मुद्राराक्षस का मेल नहीं खाता।

इस विशेष समस्या को लेकर डा० सत्यव्रत सिंह ने अपना 'मुद्राराक्षस' की भूमिका में व्यास जी के इस मत का अच्छा स्पष्टीकरण किया है। व्यासजी की दृष्टि में मुद्राराक्षस की नाटकीय घटनाओं की विशेषता बिना इसके दृश्य काव्यत्व को केन्द्र में रखे, सभव नहीं हो सकता। पर सिंहजी ने दिखाया है कि मुद्राराक्षस की यह विशेषता है कि यह यथार्थोन्मुख आदर्श को केन्द्र में रखकर चलता है। विवेचन के इस बिन्दु पर हमें कहना होगा कि मुद्राराक्षस की शक्ति और सम्भावना का क्षमतापूर्ण आख्यान डॉ० सिंह जी ने किया है। मुद्राराक्षस के काव्य

की भावना को उत्कृष्ट नाटकीय भावना से अलग करके दिखा सकना सिद्ध जी की सूक्ष्म साहित्यिक दृष्टि का एक बड़ा प्रमाण है। इसी प्रकार डॉ० रमाशंकर तथा निरुपमा विद्यालंकार ने अपने अपने लेखों में मुद्राराक्षस की अच्छी समीक्षा प्रस्तुत की है।

पर, इस रचना को समग्र रूप में अनुभावित करने का प्रयत्न इन समीक्षाओं में विस्तृत न हो सका। इसलिए मुद्राराक्षस की रचनात्मक दृष्टि को एक भावात्मक पकड़ने के बावजूद कृति के समग्र विधान का विश्लेषण डा० भोलाशंकर व्यास ने भी नितान्त शास्त्रव्याख्या और चलता ढंग से किया है। उनके विवेचन में मुद्राराक्षस की विशेषता का ऐतिहासिक के अन्तर्गत जो चर्चा है वह एकांगी और सपाट है। मुद्राराक्षस की अभिनेय प्रशंसा की सैद्धान्तिक चर्चा भी है, पर विश्लेषण नहीं है। सबसे आश्चर्य की बात तो यह है कि विशाखदत्त को एक अनुभूत शास्त्र कवि मानते हुए भी, उनकी कृति का विवेचन रसवादी पद्धति के माध्यम से ही किया गया है। इस तरह मुद्राराक्षस की रचनादृष्टि का सही रूप से उद्घाटन करते हुए भी वे उसकी काव्य प्रतिभा का—जो समीक्षक के लिए मूल विचार का विषय है—विश्लेषण करने में सफल न हो सके।

विशाखदत्त के द्वारा प्राचीन कथावस्तुओं में नाटककला की दृष्टि से परिवर्तन के सन्दर्भ में श्री चन्द्रशेखर पाण्डेय और श्री नानूराम व्यास ने अपना 'संस्कृत साहित्य की रूपरेखा' में लिखा है—'संस्कृत नाटककला की दृष्टि से मुद्राराक्षस में कई मौलिक नवीनताएँ भी देख पड़ती हैं। किन्तु यह मुद्राराक्षस पर नाट्यशास्त्र के नियमों को लागू करने का असफल प्रयास मात्र जान पड़ता है। (पृ० २२१-२२२)। पर यह दृष्टि तो वस्तुतः विशाखदत्त के पूर्व की इतिवृत्तात्मक पीढ़ी की है। विशाखदत्त प्राचीन कथावस्तुओं को इतिहास से लेकर—उन्हें नाटक का रूप देकर—अपने अनुभव का अविकल अंग बनाता है। इस रूप में नाटक के इतिहास का नाट्यरूपान्तरण करनेवाली विशाखदत्त की दृष्टि प्रधान और अधिक सार्थक है—इसे पाण्डेय जी स्पष्ट नहीं कर सके।

यह सच है कि ए० बी० कीथ और मैकडानल ने भी 'मुद्राराक्षस' की वैसी चिन्ता की जानी चाहिए, वैसी नहीं की। श्री कृष्णचैतन्य के साथ आचार्य बलदेव उपाध्याय का नाम संस्कृत साहित्य के प्रमुख समीक्षकों में लिया जाता है। उपाध्याय जी ने अपने 'संस्कृत साहित्य का इतिहास' में बड़े मनोयोग के साथ मुद्राराक्षस का विवेचन किया है। पर उनकी सारी दृष्टि शास्त्र से इतना बँधी है कि उसके आगे वे रचना और उसके अनुभव को कुछ भी महत्त्व नहीं देते। मुद्राराक्षस के सम्बन्ध में लिखे इनके—विशाखदत्त, रचनाएँ, रचनाकाल, विशिष्टता, कथावस्तु, पात्रपरिचय, चरित्र, जैसे—सार शीर्षक शास्त्रीय पक्षों को अलग अलग लेकर चलते हैं, रचना का समग्र विवेचन नहीं होता। यही 'मुद्राराक्षस' के अध्ययन की सबसे बड़ी समस्या है।

यह अपने में सबसे बड़ी विडम्बना है कि सम्पूर्ण भारत को एकसूत्र में आबद्ध करने वाली विश्वजनीन जीवन दृष्टि का प्रतिपादन करनेवाली कृति का ऐसी खण्डित दृष्टि से अध्ययन किया जाए। आधुनिक समीक्षा प्रक्रिया में रचना के अर्थ तथा अनुभव को सातत्य और विकासशील बनाये रखने की चेष्टा है। पर, उपाध्याय जी मुद्राराक्षस के अर्थ को पुराने शास्त्रीयता के साथ नये विधान चिन्हों में बाँध देना चाहते हैं इस अर्थ में इसकी व्याख्या सर्वाधिक सन्दिग्ध है।

मुद्राराक्षस के अमित महत्त्व के कारण संस्कृत साहित्य के अनेक समीक्षकों ने इसे समझने की व्यग्रता प्रकट की है। पर, बहुतों ने इसका विधान समझने में चूक की है, जिसका मुख्य कारण इस नाटक को कूटनीति के धरातल पर समझने का आग्रह है। मुद्राराक्षस में स्थूल कूटनीतिक घटनाक्रम का महत्त्व है, पर उस स्थूल कूटनीतिक घटनाक्रम को सूक्ष्म-सशक्त प्रशासक के सबल संरक्षण में भारत के राष्ट्रीय एकीकरण की घटना से मिलाकर ही रचना के संश्लिष्ट रूप को भारत की सांस्कृतिक चेतना में ही समझा जा सकता है।

इस महत्त्वपूर्ण दृश्य काव्य की तरह 'मुद्राराक्षस' का अपना विशिष्ट विधान है। शाकुन्तल का वैशिष्ट्य मूलतः उसके विधान का वैशिष्ट्य है, जिसमें रचना की पूरी परिकल्पना उभरती है। विधान को यह धारणा कुछ-कुछ वैसी ही है, जैसी मानव-व्यक्तित्व की, अर्थात् रचना का व्यक्तित्व ही उसका विधान है। यहाँ विधान के इस रूप में वस्तुपक्ष और कलापक्ष का सन ही विभाजन विलीन हो जाता है। मुद्राराक्षस के विधान में एक बड़ी और जटिल राजनीतिक परिकल्पना का रूप उभरता है। आचार्य विष्णुगुप्त का रूप एक ओर है तो मलयकेतु और राक्षस के संयोग वियोग की प्रभविष्णुता दूसरी ओर है। इन चरित्रों की परस्पर टकराहट की पृष्ठभूमि में सांस्कृतिक चेतना के राजनीतिक संघर्ष का रूप है तथा कौटिल्य की कूटनीति किस राजनीति से कैसे भिन्न और अधिक सार्थक रूप में विकसित होती है—इसका आख्यान है। उपेक्षित चन्द्रगुप्त की शक्ति से सम्मान्य नन्दों की शक्ति भिन्न है—इस अर्थ में कि वह तिरस्कृत है। चन्द्रगुप्त का बहिष्कार चाणक्य का तिरस्कार उनकी सर्जन शक्ति को चुनौती देकर विकसित करता है, और उसे सम्पूर्ण भारत को एकसूत्र में गूथ देने की शक्ति प्रदान करता है, जो विलासी नन्दशक्ति में नहीं थी। ये सारी प्रक्रियायें पेचीदा भावधाराओं में और राजनीतिक परिवर्तनों के फलस्वरूप उठी हुई जटिल समस्याओं का निरूपण करना व्यक्ति, समाज और राष्ट्र के जीवन के वृहद् छाया-आलोकों को उद्घाटित कर सकना, तात्पर्य यह कि जीवन के गहरे और बहुमुखी घात प्रतिघातों और विस्तृत जीवन दशाओं में पद पद पर आने वाले उद्वेलनों को चित्रित करना, उन्हें सभालना और अपनी कला में उन सबों को सजीव करना विशाखदत्त के उस संश्लिष्ट विधान का अंग बनती है, जो न दृश्य काव्य के निकट है, न राजनीति के, और न जिससे कौटिल्य के अर्थशास्त्र का आग्रह है, न चाणक्य-नीति का, वरन जिसमें युग बोध के साथ अखण्ड भारत के निर्माण के लिए भी—कूटनीति को और राजनीति को विकसित होने की पूरी स्वाधीनता और स्वायत्तता है। रचना में जीवन्त व्यक्ति जैसी यह स्वाधीनता और स्वायत्तता की स्थिति संभव हो जाना ही मुद्राराक्षस की सफलता और सार्थकता का चरम स्तर है।

'मुद्राराक्षस' की रचनादृष्टि, उसे व्यंजित करने वाली रीति नीति और उसका विधान एक सम्पृक्त रूप में विकसित हुए हैं। इसकी सही पहचान का उपक्रम ही इसके मूल्यांकन की प्रक्रिया को सार्थक बना सकता है। संस्कृत साहित्य का यह एक साहित्यिक दुर्भाग्य ही कहा जायगा कि मुद्राराक्षस को लेकर संस्कृत पण्डितों में प्रारंभ से ही आत्यन्तिक धारणाएं विकसित होती रही हैं। कुछ आलोचक इसे संस्कृत की श्रेष्ठ रचना घोषित करना चाहते हैं, और ऐसे भी लोग हैं जो मानते हैं कि इसका महत्त्व इसलिए है कि यह अनेक विश्व विद्यालयों के पाठ्यक्रम में निर्धारित है। इस विभ्रम परक विवाद से ऊपर सच यह है कि इस रचना के वैशिष्ट्य को सम्पृक्त एवं खुली दृष्टि से समझा जा सकता है, धूप-दीप की दृष्टि से, अवहेलनात्मक बुद्धि से नहीं।

## मुद्राराक्षस का गठन

रस का समर्थन भूमि में अविराम बहता हुआ मुद्राराक्षस की भावधारा में हमें जो मन्द-मन्द रव या मन्द मन्थर गति मिलती है, संस्कृत के अन्य नाटकों में उसका पूर्ण अभाव है। यहाँ प्रारम्भ से ही चाणक्य का जो तीक्ष्ण प्रखर सिंहगर्जन सुनाई पड़ता है, उस गर्जन का प्रतिबिम्ब देखने के लिए मन अति उत्सुक एवं एकाग्र हो जाता है, पर मुद्राराक्षस में इस तरह का रसाव या भावप्रवाह कहीं देखने को नहीं मिलता। इस नाटक में गति है, पर क्षमता नहीं है। अभिव्यक्ति है, पर अनुभूति का अभाव है। कथा है, पर कल्पनाशीलता का अभाव है। मनन है, पर हृदय नहीं है। विराम है, विश्रान्ति नहीं है। जीवन है, पर रस नहीं है। इसका कारण है—रसमर्मज्ञ की सरस भावना के रहते हुए भी, पात्रों के परिपाक की प्रभाव विडम्बना के बावजूद विशाखदत्त इस नाटक में रस को साकार नहीं रख सके। फलतः यह नाटक गम्भीर होकर भी निःस्पन्द है। प्रशान्त सागर की तरह विशाल होकर भी तरङ्गरहित है। वह [illegible] सकता है पर चमत्कार नहीं ला सकता। कारण स्पष्ट है—नाटककार को संस्कृत नाटक के नियम नियमों के पालन करने का जितना चिन्ता रहा है उतना पात्रों और दर्शकों के साथ एकता न होकर उनको पिघला देने, द्रुत देने, बहा देने का नहीं। कवि स्वयं चूँकि भावना के प्रवाह में बह नहीं सका—इसलिए उसके काव्य में बहा देने की क्षमता नहीं आ सकी। मुद्राराक्षस को हमें समझ-बूझकर पढ़ना पड़ता है। यह नाटक से अधिक काव्य और पद्य से अधिक गद्य है। चाणक्य को किस तरह राक्षस की अँगूठी मिल जाती है और वह उसी से उसे सब ओर से विवश कर अपने वश में कर लेता है। मनस्तापों के अभाव से, संघर्ष में, [illegible] भावना दृष्टि के बिना नाटक सूना-सूना लगता है।

## ग्रन्थकार : विशाखदत्त

मुद्राराक्षस की प्रस्तावना में लिखा है—"आज्ञापितोऽस्मि परिषदा यथाद्य त्वया सामन्तवटेश्वरदत्तपौत्रस्य महाराजपदभाक्पृथुसूनोः कवेर्विशाखदत्तस्य कृतिरभिनवं मुद्राराक्षसं नाम नाटकं नाटयितव्यमिति।" इससे इतना ही पता चलता है कि इस नाटक के कर्ता का नाम विशाखदत्त है। वे महाराज 'पृथु' अथवा नाटक के कुछ अन्य संस्करणों के अनुसार 'महाराज भास्करदत्त' के पुत्र हैं। इनके पितामह का नाम 'सामन्त वटेश्वरदत्त' था। किन्तु विशाखदत्त कहाँ के थे? केवल नाटककार थे, कवि थे या किसी राजतन्त्र के सञ्चालक या सञ्चालकों में से कोई एक थे—इसका कुछ भी पता नहीं चलता। किन्तु 'मुद्राराक्षस' के नाटककार विशाखदत्त हैं—इसमें दो मत नहीं है। वस्तुतः भवभूति और कालिदास की तरह विशाखदत्त भी अपने व्यक्तित्व के परिचय के सम्बन्ध में उदासीन हैं। इसका कारण यह है कि हमारे पूर्वज चिन्तक सदैव से सिद्धान्त के उपासक थे न कि व्यक्ति के। व्यक्तिपरकता के इस तिरस्कार से प्रस्तुत चरितनायक विशाखदत्त भी पूर्ण प्रभावित प्रतीत होते हैं। फलतः इनकी आलोच्य कृति ही इनके व्यक्तित्व का परिचायक है।

## व्यक्तित्व

विशाखदत्त मूलतः राजनीतिक होने के कारण एक शुद्ध विचारक हैं। इनके नाटक की कथावस्तु की रीढ़ की हड्डी कोई न कोई विचार तत्त्व ही है। विचार के प्रौढ़ और तर्क की

कूप पर घटनाओं और राजनीतिक समस्याओं का मिट्टी चढा देने के बाद ही विशाखदत्त की कथावस्तु का कलेवर तैयार होता है। विशाखदत्त के ये कूटनीतिक विचार विविध हैं—आकार में भी वे ज्यामिति की रेखाओं की तरह एक दूसरे को काटते, उलझते, कहीं हल्की, कहीं गहरी घुरचियाँ और गुत्थियाँ बनाते हुए फैले रहते हैं। पुन विशाखदत्त के अभ्यस्त हाथ उन्हें समेटते हुए, अभीष्ट रूप रेखा देते हुए, प्रतिपाद्य निष्कर्ष तक पहुचा लेते है। अत विशाखदत्त मूलत राजनीतिक षडयत्रों के शिल्पी हैं। पाठकों से इनकी अपेक्षा रहती है कि वे इनकी शिल्पगत विशेषताओं की अनगढता और पुन, उसके प्रतिपाद्य सुघडता की रेखा रेखा तक को समझें और समझने का क्षमता रखें। इनके व्यक्ति की सतुष्टि निर्मिति की प्रशसा में नहीं, निर्माण की प्रक्रियाओं की समझदारी में प्राप्त होती है।

आस्था की दृष्टि से नाटककार वैदिक धर्म का विश्वासी प्रतीत होता है। शिव,[1] विष्णु,[2] सूर्य,[3] एव बौद्धों के प्रति उदार विचार ही इस दृष्टिकोण के परिचायक है। उनका लक्ष्य अपनी धार्मिक आस्था को किसी पर थोपना नहीं, प्रत्युत वे सदैव इसका ध्यान रखते थे कि कहीं कोई दुखी न हो न य, किसी के प्रति भूल न हो जाय, किसी को ठेस न पहुचे। तात्पर्य यह कि स्वय उदार दृष्टि कोण के हिन्दूधर्म में विश्वास रखकर भी अन्य धर्मों के प्रति आस्थावान थे। मात्र चतुर्थ अङ्क में क्षपणक जीवसिद्धि के आगमन को अशकुन समझा है। सभवत यह भी उनका ज्योतिषज्ञान के कारण ही सभव है।

इसीलिए उनके व्यवहारों में, विचारों में आध्यात्मिक सयम, धार्मिक आस्था सासारिक व्यवहार घुल मिलकर ऐसा समन्वय उपस्थित कर देते हैं कि पाठक और पात्र, दोनों की सहानुभूति का पथ आप से आप प्रशस्त बन जाता है।

साराश यह कि विशाखदत्त का व्यक्तित्व राजनीतिक पृष्ठभूमि पर जिज्ञासा, समन्वय और बौद्धिक विवेक का केन्द्र है। जहाँ राजनीति है, वहाँ उनका कूटनीतिज्ञ विश्लेषक उभरता है, और जहाँ उनको कला की दृष्टि है, वहाँ उनका नाटककार उन्हें द्विविधा से उठाकर उन्हें विश्वासी और श्रद्धालु बना देता है—सर्वथा परिणत व्यक्तित्व में उन्हें उपस्थित करता है। सक्षेप में हम कह सकते हैं कि विशाखदत्त का व्यक्तित्व सदैव विकल्प से उठकर सकल्प में पर्यवसित है और तर्क से उठकर विश्वास में सुस्थिर है।

## कृतित्व

विशाखदत्त की अन्तिम किन्तु अमर कृति मुद्राराक्षस के अतिरिक्त दो अन्य कृतियाँ भी हैं —'देवीचन्द्रगुप्तम्' और 'अभिसारिकवञ्चितकम्'। किन्तु इन दोनों ग्रन्थों का अस्तित्व केवल नाट्यदर्पण और शृङ्गार के प्रकाश के उद्धरणों में ही सुरक्षित है। ये दोनों ही कृतियाँ विशाखदत्त के कौमार्य कालीन रचनाएँ हैं। 'देवीचन्द्रगुप्तम्' का इतिवृत्त राजनीतिक है। इसमें गुप्तवशीय राजा रामगुप्त की दुर्बलता और चन्द्रगुप्त द्वितीय के प्रबल पराक्रम का बड़ा ही भव्य निदर्शन है। अपनी भीरुता के कारण रामगुप्त ने रूपसी पत्नी ध्रुवदेवी को महाशक्तिशाली शक राज को समर्पित कर देना चाहा, किन्तु अत्यन्त तेजस्वी चन्द्रगुप्त ने छद्मवेश में शकराज का वधकर 'ध्रुवदेवी' से विवाह कर लिया। यह नाटक ऐतिहासिक तथ्यों पर आधारित है। इसका

---

१ मुद्रा० १।१, १।२, ३।२०   २ मुद्रा० ७।१९   ३ मुद्रा० ४।२१

सभी कल्पनायें इस नाटक के 'भरतवाक्य' पर केन्द्रित हैं।[1] वस्तुतः इस नाटक के भरतवाक्य में 'पार्थिवश्चन्द्रगुप्तः' ही पाठ नहीं मिलता, अपितु, अवन्तिवर्मा, दन्तिवर्मा, रन्तिवर्मा, रन्तवर्मा पाठ भी मिला करता है। इन विभिन्न राजाओं के कालभेद के कारण, विशाखदत्त का कालनिर्णय भी अनिश्चयगभगत हो जाता है।

प्रथम पाठ के आधार पर प्रो० शारदा रंजन राय[2] की धारणा है कि मुद्राराक्षस में विशाखदत्त ने गुप्तसम्राट् चन्द्रगुप्त द्वितीय विक्रमादित्य (३७५-४१३ ई०) का ओर संकेत किया है। वे प्रकारान्तर से अपने आश्रयदाता चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य की प्रशंसा करते हैं। मुद्राराक्षस का घटना स्थल पाटलिपुत्र है। चीनी यात्री फाहियान ने पाटलिपुत्र को मगध की राजधानी बतलाया है। ह्वनसग उसे भग्नावशेष पाया[3]। इस पाठ के आधार पर कुछ विद्वान इस रचना को पाँचवीं शताब्दी के आरंभ की मानते हैं।

दूसरे पाठ 'अवन्तिवर्मा' को तैलंग महोदय प्रामाणिक मानते[4] हैं। इनके मतानुसार राजा हर्ष (६०६ ई से ६४८ ई०) के बहनोइ ग्रहवर्मा के पिता मौखरि राजा थे। इस मत के अनुसार इस नाटक की रचना ७ वीं सदी में हुई। मेकडानल,[5] तथा रैप्सन[6] इसी मत को स्वीकार करते हैं।

'दन्तिवर्मा' पाठ के आधार पर मुद्राराक्षस का रचनाकाल पल्लव राजा दन्तिवर्मा का समय ७७९-८३० ई० निश्चित किया गया है। किन्तु उस समय दक्षिण में हूणों का उपद्रव नहीं फैला था। अतः यह मत मान्य नहीं हो सका।

इसी प्रकार 'रन्तिवर्मा' या 'रन्तवर्मा' भी भ्रामक मत ही है। इन विभिन्नमतों का सामञ्जस्य केवल एक ही हो सकता है कि सर्वाधिक प्राचीन पाठ 'पार्थिवश्चन्द्रगुप्तः' ही विशाखदत्तका अभिप्रेत था। बाद के सभी पाठ परिवर्तित कर सामयिक राजस्तुति के लिए प्रयुक्त किये गये होंगे।

मुद्राराक्षस की शैली, भारत का सीमा निर्धारण, धार्मिक कथन प्रभृति को मिलाजुलाकर यही कहा जा सकता है कि इस नाटक का मूल पाठ 'पार्थिवश्चन्द्रगुप्तः' ही है और इसका रचनाकाल ऊपर लिखित चन्द्रगुप्त के साथ ही मेल खाता है।

## विशाखदत्त का शास्त्र वैदुष्य

मुद्राराक्षस के अध्ययन मनन करने से हम इस निष्कर्ष पर आते हैं कि विशाखदत्त की प्रतिभा बहुमुखी थी। कवि न्यायशास्त्र[7] नाट्यशास्त्र,[8] अर्थशास्त्र, राजनीतिशास्त्र तथा ज्योतिष के धुरन्धर विद्वान् थे।[9]

*विशाखदत्त की राजनीतिक पृष्ठभूमि तक पहुंचने के लिये मौर्यकालीन इतिहास के प्रारम्भिक पृष्ठों का* पर्यालोचन करना पड़ेगा। सिकन्दर ने भारत पर आक्रमण ई० पू० ३२६ ई० में किया

---

१ मुद्रा० by डा० सत्यव्रत सिंह, भूमिका खण्ड, पृ० १२
२ S Ray's Introduction to his edition of Mudra Rakshasa pp 9-14
३ Elphinstone's History of India P. 292.
४ *Telanga's Introduction to his edition* of Mudra Rakshasa
५ Macdonell Skt Lit P 365 ६ JRAS 1900 P 535
७. मुद्रा० ५।१० ८ मुद्रा० ४।३ ९ कृतश्रमोऽस्मि चतुष्षष्ट्यङ्गे ज्योतिःशास्त्रे।

था। सिन्ध तथा पंजाब के अनेक गणराज्यों की स्वतन्त्रता अपहृत कर सिकन्दर ने मौर्य सम्राट् चन्द्रगुप्त का पथ प्रशस्त कर दिया। चन्द्रगुप्त मौर्य के पूर्व महापद्मनन्द यहाँ का शासक था। इनके साम्राज्य की नींव पश्चिमोत्तर सामान्त में दृढ़ करने वाला सिकन्दर था।[1] ई० पू० ३२२, के लगभग मौर्य सत्ता की स्थापना के साथ भारतीय इतिहास में एक नवीन युग का प्रवर्तन हुआ। सम्पूर्ण देश एक सुसंगठित शासनतन्त्र के अधीन ऐक्य बद्ध हुआ। भारत से जब सिकन्दर लौट गया—चन्द्रगुप्त ने अपना राजनीति के गुरु, प्रखर पण्डित चाणक्य की प्रेरणा से मगध का राज्य-सिंहासन अधिकृत कर लिया। उसने अपने अदम्य पौरुष से मौर्यसाम्राज्य की उत्तरी एवं पश्चिमोत्तरवर्ती सीमायें हिन्दूकुश तथा वर्तमान भारत की सरहद तक तथा दक्षिण में नर्मदा विन्ध्य श्रेणी को लाँघ कर, प्रायद्वीप के भीतर मैसूर तक पहुँचा दी। इस प्रकार इस समय कलिङ्ग एवं कन्नार को छोड़ कर सम्पूर्ण भारत (पाकिस्तान को लेकर) तथा आधुनिक अफगानिस्तान और बलूचिस्तान उनके साम्राज्य में समाविष्ट[2] थे। इतने बड़े अनुष्ठान को चाणक्य की नीति ने एक कठिन खेल के रूप में प्रदर्शित किया है। इसकी तुलना सर्प से की गयी है। 'ननु सकलोपायप्रहिता' (मुद्रा० अङ्क २) इसमें सर्पों का खेल दिखलाने वाला, भ्रमर, सन्यासी, ज्योतिषी, वैतालिक आदि सभी प्रकार के व्यक्ति गुप्तचर के काम में संलग्न हैं और अन्ततः वे अपने उद्देश्य में सफल हो ही जाते हैं। इससे पता चलता है कि विशाखदत्त राजनीति शास्त्र के पूर्ण पण्डित थे।

'मुद्राराक्षस' की पंक्तियों में, तत्कालीन सम्पूर्ण नाटक के पात्रों के आचरण में पदे पदे परिलक्षित होता है। नैतिक ऐश्वर्य, सौन्दर्यपरक अभिरुचियाँ, शिष्ट एवं परिष्कृत संस्कृति प्रबुद्ध लौकिक प्रज्ञा, विभिन्न विचार और वैदग्ध्य के वर्णन से यत्र तत्र आवेष्ठित हैं। राजनीतिक षड्यन्त्रों का भी इस नाटक में विशाखदत्त ने उसी प्रकार परिशमन किया है, जिस प्रकार उच्च नैतिक विचारों का सन्निवेश किया है। विशाखदत्त नैतिकता अथवा सदाचार के आदर्श से पूर्ण परिचित थे। उनके हर पात्रों के व्यक्तित्व में इन गुणों का सन्निवेश है। इनके छोटे-छोटे पात्र भी जहाँ कूटनीतिक पृष्ठाधार पर विवशतावश रूप अनैतिक आचरण करते हैं वहीं इसके लिए भी उन्हें पश्चात्ताप करना पड़ता है। मनःस्थिति की पवित्रता में निष्काम कर्मयोग की प्रधानता के आधार पर प्रतिष्ठित आध्यात्मिक अर्थवत्ता से अनुरंजित जिस उदात्त एवं कठोर आदर्श की स्थापना कालिदास या वाल्मीकि ने की है, प्रायः विशाखदत्त इस भावभूमि से अवश्य ही अपरिचित थे। अथवा उनकी प्रकृति में सन्निहित राजनीतिक शुष्कता ने इसे अस्वीकृत कर दिया। विशाखदत्त के पात्र भावात्मक अथवा कल्पनात्मक उत्साह से प्रेरित होकर नहीं, प्रत्युत बौद्धिक विश्वास से प्रेरित होकर कार्यशील हुए हैं।

विशाखदत्त के शास्त्रीय ज्ञान का सर्वोपरि विशिष्टता है उनकी बौद्धिकता। विचारों में, तत्त्व-चिन्ता में, आचार शास्त्रीय प्रश्नों में उनका अध्ययन, चिन्तन अतिगम्भीर है। चाणक्य की कूटनीति को वे व्यवहार की कसौटी पर कसते हैं। सामान्य आचारशास्त्र के ऊपर वे आचरण के एक उच्चतर आदर्श का निर्माण करते हैं। इनके आदर्श की पृष्ठभूमि बुद्धि अथवा चरित्र की दृढ़ता है। समाज एवं शासन पर वे व्यावहारिक तथा एक कुशल राजनीतिज्ञ की दृष्टि से विचार करते हैं। मुद्राराक्षस का सारा नैतिक एवं बौद्धिक वातावरण इस बात के साक्षी हैं कि विशाखदत्त का ज्ञान किसी एक शास्त्र के पल्ले में नहीं बंधा है। 'मुद्राराक्षस' के सम्पूर्ण पात्रों में यह सशक्त बुद्धिवाद

१. रायचौधुरी, पोलिटिकल हिस्ट्री, पृ० २७१।
२. महाकविकालिदास : डा० रमाशंकर तिवारी, पृ० ३७।

व्याप्त है। मुद्राराक्षस में ऐसे युग का चित्रण है जो विराट् सर्वनाशात्मक उद्वेजना एवं अशान्ति से परिपूर्ण है। सम्भवतः समाज की इस स्थिति का निरूपण करने में विशाखदत्त का आभ्यन्तर संघर्ष भी उन्हें विचलित कर रहा था। विभिन्न शास्त्रों का पाण्डित्य एक ओर उन्हें खींचता था और निसर्ग प्राप्त कवितारूपा उन्हें दूसरी ओर खींचती थी—'कर्त्ता वा नाटकानामिममनुभवति क्लेशमस्मद्विधो वा' ( मुद्रा० ४।३ ) किन्तु विशाखदत्त की कलात्मक सजावट, राजनीतिक कल्पना तथा शब्दतति का भण्डार इस बात का प्रमाण है कि उनका पाण्डित्य, उनकी काव्य-प्रतिभा का कहीं बाधक नहीं बना।

## कथावस्तु का मूलस्रोत

महाराज नन्द एवं चाणक्यसम्बन्धी कथा का स्पष्ट उल्लेख श्रीमद्भागवत एवं विष्णुपुराण में है। इन पुराणों में वर्णित वृत्तों के अनुसार आचार्य चाणक्य ने महानन्दों का विनाश कर मगधसाम्राज्य के राज्यसिंहासन पर चन्द्रगुप्त को अधिष्ठित कर दिया। इन्हीं पुराणों में यह भी लिखा है कि कौटिल्य का यह शिष्य कामन्दक ने चाणक्य की उस अभिचार क्रिया का वर्णन किया है जिसका प्रयोग उन्होंने नन्द को मारने के लिए किया था।

कौटिल्य के द्वारा नन्दवंश के सर्वनाश के बाद चन्द्रगुप्त का राज्यारोहण काल इतिहासों की मान्यता के अनुसार ई० सन् के ६२५ वर्ष पूर्व माना जाता है। उस समय से लेकर 'मुद्राराक्षस' के रचनाकाल तक के लगभग एक सहस्र वर्ष का अन्तराल प्रतीत होता है। इस अवधि में चन्द्रगुप्त एवं चाणक्य के बीच वाली कथा के सम्बन्ध में बहुविध किंवदन्तियों का उत्पन्न होना स्वाभाविक है। मुद्राराक्षस के नाटककार को इन किंवदन्तियों का ज्ञान अवश्य होगा। यद्यपि नाटक की वस्तुयोजना में इन किंवदन्तियों का कुछ भी संकेत नहीं मिलता। दशरूपक में लिखा है कि शकटार के घर में छिपकर चाणक्य ने 'कृत्या' उत्पन्नकर राजा को पुत्रों सहित मार डाला। योगानन्द का मृत्यु के बाद, पूर्वनन्द का पुत्र चन्द्रगुप्त महापराक्रमी चाणक्य के द्वारा राजा बना दिया गया। इस प्रकार का संकेत बृहत्कथा में मिलता है। ( दश० रू० पृ० ७४ ) किन्तु बृहत्कथा सम्प्रति अनुपलब्ध है। कथासरित्सागर को लोग बृहत्कथा के मूल अंश का यथार्थ रूपान्तर मानते हैं। मुद्राराक्षस का विस्तृत विवरण कथासरित्सागर में नहीं मिलता। जो कुछ भी वृत्त मिलता है उसमें राक्षस के कार्यों की कोई चर्चा नहीं है। इससे यह सिद्ध होता है कि इस नाटक की कथावस्तु की कल्पना विशाखदत्त की निजी है। आस्थामूलक भारतीय कौटिल्यनीति के साथ स्वामिभक्तिपरक राक्षस का संघर्ष, जहां सब कुछ बुद्धि के कांटे पर तौलकर तर्क से परिष्कृत कर इस इतिवृत्त को सजाया गया है। इस आस्था के नवनिर्माण, नाटकीय गति, क्रिया और ज्ञान के बीच समुचित सामञ्जस्य की स्थापना का अभिनव प्रयास विशाखदत्त की अपनी विशेषता है।

ऐसा लगता है विशाखदत्त ने अपने नाटक में मौर्य साम्राज्य की स्थापना तथा नन्दवंश के विनाश का सारा श्रेय आचार्य विष्णुगुप्त को दिया है। कौटिल्य के अर्थशास्त्र के अरूप तत्त्व का अपनी कल्पना के बल पर रूप सिरजा है, सौन्दर्य का प्रतिमान गढ़ा है। और उसे लावण्य-जल से मङ्गल स्नान कराया है और फिर इससे सम्बन्धित सारे घटनाचक्रों की परिकल्पना कर ली है। कौटिलीय अर्थशास्त्र की राजनीति का महाप्रयोक्ता तो सर्वप्रथम राक्षस को ही नाटककार ने दिखाया है। कथासरित्सागर के वर्णन में राक्षस के चरित के सामञ्जस्य का कहीं भी आग्रह परिलक्षित नहीं होता—जैसा मुद्राराक्षस में है। चाणक्यचरित में व्यापक वस्तुनिष्ठता

के द्वारा प्राचीन इतिवृत्त का भावात्मक मधुरिमा के बीच भर दिए गए हैं। मुद्राराक्षस के विकास के इतिहास में उपर्युक्त कारणों सहितता के अतिरिक्त विशाखदत्त की अपनी बड़ी देन यहाँ राजनीति के साथ मानव के उदात्त चरित्र में रागात्मक सहज सामञ्जस्य की प्रतिष्ठा है। चाणक्य एवं विष्णुगुप्त के अद्भुत कौटिल्य चरित्र प्रधान होने के कारण मुद्राराक्षस में आकर ही नाटककार भावों में रस भर सका—अन्यथा इसमें शुष्क राजनीति का इतना अधिक प्रभाव है कि इसमें नाटक की आत्मा ढूँढ़े भी नहीं मिलती। विशाखदत्त की उर्वरा कल्पना जहाँ भावात्मक है, वहीं तत्कालीन भारत की कथा प्रगाढ़ राजनीतिकता तथा भारत राजनीति के निविड़ आच्छादन से आच्छादित है। विशाखदत्त की कल्पना से प्रसूत यह शुष्क कथा राजनीतिरस से परिपूर्ण बन ही गई है। मुद्राराक्षस का वर्णन नाटककार देशकाल की सम्पूर्णता में अपनी सार्थकता रखता है। इस नाटक में कौटिल्य की कूटनीति की बारीकी वाली चालों से तत्कालीन राजनीति के महान नायकों में मुद्रा सुन्दरी की अनोखी सृष्टि हुई है। वस्तुतः ही महाकवि विशाखदत्त की प्रतिभा अनुपम है।

## संक्षिप्त कथावस्तु

मुद्राराक्षस के कथानक का केन्द्रबिन्दु नन्दवंश का महामात्य 'राक्षस' है, जिसकी चातुरी और स्वामिभक्ति से प्रभावित होकर चाणक्य चाहता है कि वह किसी प्रकार चन्द्रगुप्त का मन्त्री होना स्वीकार कर ले। कौटिल्य यह अच्छी तरह जानता है कि यदि राक्षस-जैसा राजनीति-धुरन्धर एवं स्वामिभक्त व्यक्ति चन्द्रगुप्त का मन्त्रित्व स्वीकार कर ले तो चन्द्रगुप्त का राज्य अचल हो जाय और भारत एक शक्तिशाली साम्राज्य के अधीन सुसंगठित एवं अखण्ड रूप में आ जाय। अतः इसी उद्देश्य को लेकर चाणक्य और राक्षस के बीच जो राजनैतिक चालों की चोटें चलती हैं। उन्हीं का इस नाटक के सात अंकों में रोचक चित्रण हुआ है।

प्रथम अंक में चाणक्य को अपने गुप्तचरों से पता चलता है कि कुसुमपुर में राक्षस के तीन अभिन्न अङ्ग काम कर रहे हैं—(१) क्षपणक जीवसिद्धि (जो चाणक्य का ही गुप्तचर है), (२) कायस्थ शकटदास, (३) मणिकार श्रेष्ठी चन्दनदास। इसी चन्दनदास के घर राक्षस का परिवार निहित है। चाणक्य को अपने गुप्तचर के द्वारा चन्दनदास के घर पर ही राक्षस नाम अङ्कित एक मुद्रा मिली—जिसकी सहायता से चाणक्य शकटदास से एक कूटलेख लिखवाकर मुद्रित कर देता है। यही मुद्रा या अँगूठी राक्षस के पराजय का कारण बनती है। इस नाटक के नाम का रहस्य भी इसी घटना में छिपा है।

द्वितीय अंक राक्षस की राजनीतिक बुद्धि की प्रारम्भिक पराजय का निदर्शन है। राक्षस ने अपने गुप्तचरों के द्वारा कुसुमपुर नगरी के भीतर ही चन्द्रगुप्त की हत्या की गुप्तयोजना बनाई थी। किन्तु, चाणक्य की तत्परता के कारण राक्षस की यह योजना असफल हो गयी।

तृतीय अंक में कौमुदीमहोत्सव के प्रतिषेध की नाटकीय कथा है। इसमें चन्द्रगुप्त का चाणक्य के साथ कृतक-कलह का वर्णन पाया है। चाणक्य ने जान-बूझकर राजाज्ञा का उल्लंघन कर दिया और कुछ समय के लिए राक्षस को इस संवाद से अपनी योजना फलीभूत होती दिखाई पड़ने लगी।

चतुर्थ अंक में राक्षस को अपनी योजना की सफलता का आभास मिलता है। वह पर्वतेश्वर राजकुमार मलयकेतु को नन्दों के सिंहासन पर बैठाना चाहता है। मलयकेतु अपना आभूषण उपहार में मन्त्री राक्षस को भेंट करता है।

पञ्चम अङ्क इस नाटक की गर्भसन्धि है। मुद्रित लेख और आभूषण पेटिका के साथ सिद्धार्थक पकड़ा जाता है। मलयकेतु को यह विश्वास हो जाता है कि राक्षस गुप्तरूप से चन्द्रगुप्त के साथ मिला है। इनका विरोध केवल चाणक्य से है। इसी क्रोध में वह अपने सहयोगी राजाओं की हत्या करवा देता है। इसके फलस्वरूप वह बन्दी बना लिया जाता है। इस अङ्क में चाणक्य की कूटनीति फलीभूत होती दिखाई गयी है।

षष्ठ अङ्क में राक्षस अपने मित्र चन्दनदास की टोह में पाटलिपुत्र पहुंच जाता है। यहाँ उसे चन्दनदास के प्राण संकट की सूचना एक व्यक्ति से मिलती है।

सप्तम अङ्क में चाण्डाल चन्दनदास को फांसी देने के लिए वधस्थान ले जाता है। चन्दनदास की पत्नी के आर्त्तविलाप पर उसकी सहायता के लिए राक्षस स्वयं उपस्थित हो जाता है। यहीं वह चन्द्रगुप्त का मन्त्रित्व स्वीकार करता है। इस अन्तिम अङ्क में नाटककार ने बड़ी कुशलता से कार्यान्विति का निर्वाह किया है।

## मुद्राराक्षस : परम्परित दृष्टिकोण

महाकवि विशाखदत्त की अमर कृति 'मुद्राराक्षस' संस्कृत साहित्य में अपने ढंग का अकेला नाटक है। इतिहास एवं राजनीति का सुन्दर समन्वय इसकी मौलिक विशेषता है। इसमें एक ओर नन्दवंश के विनाश की काली छाया है तो दूसरी ओर चन्द्रगुप्त के राज्यारोहण की चाँदनी। कहीं राक्षस के सक्रिय विरोध के बादल हैं तो कहीं कौटिल्य की कुटिल नीति की सजगता सदर्प है। अन्त में राक्षस द्वारा चन्द्रगुप्त के प्रभुत्व की स्वीकृति है। इस नाटक में सर्वत्र साहित्य और राजनीति के विविध तत्त्वों का मणिकाञ्चन योग मिलता है। इसका कारण संभवतः विशाखदत्त का जन्म राजकुल में होना है। मुद्राराक्षस की कुछ प्रतियों के अनुसार वे महाराज भास्करदत्त के पुत्र थे और कुछ के अनुसार सामन्त वटेश्वरदत्त के पौत्र एवं महाराज पृथु के पुत्र थे।

इस नाटक के रचनाकाल के विषय में भी विद्वानों में तीव्र मतभेद है। अधिकांश विद्वान् इसे चौथी पाँचवीं शती की रचना मानते हैं, किन्तु, कुछ विद्वानों ने इसे सातवीं आठवीं शती की कृति माना है। संस्कृत साहित्य के प्रायः सभी इतिहासों में इसका विवेचन सप्रमाण उपस्थित करने की चेष्टा की गयी है।

**नामकरण**—दार्शनिक दृष्टि से नामों में सार्थकता का अभाव खटकता है, किन्तु, साहित्यिक दृष्टि नामों में सार्थकता मानती है। इस नामौचित्य के सम्बन्ध में 'औचित्यविचारचर्चा' में लिखा है—'नाम्ना कार्यानुरूपेण ज्ञायते गुणदोषयो' ऐसी दशा में किसी वस्तु के प्रकृत अर्थ के अनुरूप नाम चुनने में कवि की कला लक्षित होती है। प्रस्तुत अर्थ के अनुकूल नाम के सुनते ही सहृदयों के हृदय विकसित हो जाते हैं। इसी अन्वर्थकता की दृष्टि से विशाखदत्त ने 'मुद्राराक्षस' शब्द को अर्थ-गौरव के रूप में ग्रहण किया है। यह शब्द मूल पुस्तक की आत्मा की संभावनाओं को व्यक्त करता है। संभवतः इस तरह के नाम चुनने में कवि को कालिदास के 'अभिज्ञान-शाकुन्तल' से भी प्रेरणा मिली हो। अस्तु—'मुद्रया परिगृहीतः राक्षसोऽत्र' यहाँ मध्यमपदलोपी बहुव्रीहि समास है, पुनः 'तदधिकृत्यकृतो ग्रन्थ' इति मुद्राराक्षसम्। यहाँ 'अधिकृत्यकृत ग्रन्थे' इस सूत्र से अणन्तरवाद नपुंसकलिङ्ग का विधान किया गया है। अतः 'मुद्राराक्षसम्' नाम की सुप्रयुक्तता स्पष्ट है। समग्र ग्रंथ में नाम की अन्वर्थक क्षमता व्याप्त है। इस नामकरण की आधारभूत घटना यह है कि अपनी ही मुद्रा को अपने विरुद्ध प्रयुक्त होते हुए देखकर राक्षस विवश हो जाता है।

**कथानक**—इसमें चन्द्रगुप्त के राज्यारोहण के पश्चात् चाणक्य द्वारा राक्षस को राजनीतिक चालों को विफल कर देने की प्रसिद्ध ऐतिहासिक कथा को सात अङ्कों में अत्यन्त सुचारुरूप से व्यक्त किया गया है। इस नाटक की मौलिक विशेषता यह है कि इसमें प्रणय चित्रण की स्वल्पित थिगली नहीं लगायी गयी है। सर्वत्र राजनीतिक षड्यन्त्र का, कूटनीतिक दाव पेंच का निर्वाह कथावस्तु में दृढ निर्बन्धनात्मक व्यापार से नियन्त्रित है। प्रणय की मधुरिमा, नृत्य के पद विक्षेप तथा संगीत की तान भले न सुनाई पड़े, किन्तु वस्तुयोजना इतनी सशक्त, गम्भीर एवं स्पष्ट है कि नाटकीय गत्यात्मकता कहीं भी शिथिल नहीं प्रतीत होती। नाटक की समस्त घटनाएँ एक ही लक्ष्य की ओर अभिमुख हैं।

इस नाटक की कथावस्तु की एक और मुख्य विशेषता है, नारी-पात्रों का अभाव। चन्द्रगुप्त और मलयकेतु की मनोहारी शोभायात्रा और विजया को छोड़कर, सम्पूर्ण नाटक में प्रेम और कर्तव्य की पृष्ठभूमि में, कठोर कर्तव्य और आत्मत्याग की भावना से अनुप्रेरित सेठ चन्दनदास की पत्नी, रंगमंच पर क्षणभर के लिए उपस्थित होती है। साकार करुणा की मूर्तिवती किसी नैराश्य की भावना से प्रेरित होकर नहीं, प्रत्युत नारी के सद्धर्म के निर्वाह के लिए ही। फिर भी नाटकीय व्यापार की अन्विति का जो सुगठित रूप इसमें दृष्टिगोचर होता है; वह संस्कृत साहित्य में अन्यत्र दुर्लभ है। इसकी इसी निजी मौलिकता के कारण कुछ संस्कृत के विद्वानों का यह आक्षेप है कि इसकी कथावस्तु का सविधान संस्कृत नाटकों की परम्परा से भिन्न है। किन्तु, विशाखदत्त को संस्कृत के अन्य नाटककारों का अपेक्षा इसका ज्ञान अधिक था। क्योंकि स्वयं उन्होंने चतुर्थ अङ्क में राक्षस के मुख से यह कहवाकर स्थिति को साफ कर दिया है :—

> 'कार्योपक्षेपमादौ तनुमपि रचयंस्तस्य विस्तारमिच्छन्,
> बीजानां गर्भितानां फलमतिगहनं गूढमुद्भेदयंश्च।
> कुर्वन् बुद्ध्या विमर्शं प्रसृतमपि पुनः संहरन् कार्यजातं
> कर्ता वा नाटकानामिममनुभवति क्लेशमस्मद्विधो वा ॥' ४।३

—मेरे जैसे आदमी की अवस्था सचमुच एक नाटककार की तरह रहती है। छोटे छोटे कार्य का बीजरूप में अर्थात् मुखसन्धि में एक नाटककार सर्वप्रथम उपक्षेप करता है। फिर प्रतिमुख-सन्धि में उसका विस्तार करना चाहता है इसके बाद वह गर्भसन्धि में नाटकीय कथावस्तु के कार्य-बीजों के छिपे हुए गम्भीर फल को प्रकट करना चाहता है। फिर अपनी बुद्धि से विमर्श का रचना कर फैले हुए व्यापारों को समेट कर उपसंहार करता है।

कथानक में चाणक्य की कुटिल नीति का वर्णन होने से इसका स्वरूप यद्यपि अत्यन्त जटिल है, फिर भी विशाखदत्त ने इसे पूर्णतः सुसम्बन्धित रखने में अपनी अद्भुत क्षमता प्रदर्शित की है। इस नाटक में कार्यावस्थाओं, अर्थप्रकृतियों और सन्धियों का नाट्यशास्त्रविहित प्रयोग हुआ है, जिसका विवेचन क्रमशः द्रष्टव्य है :—

**कार्यावस्थाएँ**—भारतीय आचार्यों ने नाटक में कथाविकास की पाँच अवस्थायें मानी हैं। दशरूपककार धनञ्जय ने लिखा है :—

> "अवस्थाः पञ्च कार्यस्य प्रारब्धस्य फलार्थिभिः।
> आरम्भयत्नप्राप्त्याशानियताप्तिफलागमाः ॥" द० रू० १।१९

—फल की इच्छावाले नायकादि के द्वारा प्रारब्ध कार्य की पाँच अवस्थायें होती हैं। आरम्भ, यत्न, प्राप्त्याशा, नियताप्ति तथा फलागम।

कार्य की ये पाँचों अवस्थायें नायक की मनोदशा की दृष्टि से कथावस्तु का मनोवैज्ञानिक विभाजन हैं। इन पाँचों के नामानुसार धनञ्जयन ने सब की अलग अलग परिभाषाएँ दी हैं। 'आरम्भ' के सम्बन्ध में उनकी परिभाषा है :—

"औत्सुक्यमात्रमारम्भः फललाभाय भूयसे।"

अर्थात् अत्यन्तफललाभ की उत्सुकतामात्र ही आरम्भ है।

किसी भी फल की प्राप्ति के लिए नायक में प्रबल इच्छा पायी जाती है तथा इस इच्छा के प्रति *पूर्ण उत्सुकता होती है। यह उत्सुकता मात्र ही आरम्भ है।* 'मैं इसे करूँ' मात्र इतनी-सी चेष्टा ही आरम्भ है। शर्त इतनी ही कि किसी भी नाटक का यह आरम्भ रुचिर और सुनियोजित होना चाहिए, क्योंकि नाटक की परवर्त्ती घटनाओं की सफलता इसी पर निर्भर करती है। मुद्राराक्षस में निपुणक द्वारा चाणक्य को राक्षस की मुद्रा देने तक की कथा 'प्रारम्भ' के अन्तर्गत आती है। 'प्रयत्न' के विषय में धनञ्जय का का विचार है :—

"प्रयत्नस्तु तदप्राप्तौ व्यापारोऽतित्वरान्वितः।"

*अर्थात् फल की अप्राप्ति की स्थिति में उसकी उपलब्धि के लिये योजना युक्त तीव्र व्यापार* या चेष्टा को प्रयत्न कहते हैं।

'प्रयत्न' के अन्तर्गत नायक अपनी अभीप्सित वस्तु को प्राप्त करने के व्यापार में सलग्न रहते हैं। *'मुद्राराक्षस' में निम्नलिखित घटनाओं को प्रयत्न के अन्तर्गत* समावेश किया जा सकता है। चाणक्य द्वारा राक्षस और मलयकेतु में विग्रह कराने की चेष्टा, शकटदास को सूली देने का मिथ्या आयोजन, सिद्धार्थक द्वारा राक्षस का विश्वासपात्र बन कर उसे धोखा देना। इसी प्रकार 'प्राप्त्याशा' के सम्बन्ध में दशरूपककार का कथन है :—

"उपायापायशङ्काभ्या प्राप्त्याशाप्राप्तिसंभवः।"

—जहाँ उपाय तथा विघ्न की आशका के कारण फलप्राप्ति के विषय में कोई एकान्तिक निश्चय नहीं हो पाता, फलप्राप्ति की सम्भावना उपाय और विघ्नाश दोनों में दोलायमान रहती है, वहाँ प्राप्त्याशा नामक अवस्था होती है।

इस प्राप्त्याशा की योजना के लिए नाट्यकार ने चन्द्रगुप्त और चाणक्य के छद्म विरोध, राक्षस द्वारा कुसुमपुर पर आक्रमण की योजना आदि घटनाओं द्वारा राक्षस का उत्कर्ष वर्णित किया है, किन्तु साथ ही कूटनीतिज्ञ चाणक्य की योजनाओं का भी वर्णन हुआ है। 'नियताप्ति' के सम्बन्ध में इनका कथन है :—

"अपायाभावतः प्राप्तिर्नियताप्तिः सुनिश्चिता।"

—जब विघ्न के अभाव के कारण फल की प्राप्ति निश्चित हो जाती है तो नियताप्ति नामक अवस्था होती है।

हम देख चुके हैं कि प्राप्त्याशा में फलप्राप्ति के बाद नायक का मानस सन्देह से विचलित रहता है। किन्तु नियताप्ति में प्राप्ति निश्चित हो जाती है। नायक का मन किसी एक प्राप्ति पर निश्चित सा हो जाता है और एकान्त निश्चय के बाद फलप्राप्ति भी निश्चित हो जाती है। भारतीय नाट्यशास्त्र की कसौटी पर पाश्चात्य ढग के दुखान्त नाटकों की मीमांसा करने पर 'फलप्राप्ति नहीं होगी' इस निश्चय की दशा में नियताप्ति मानी जा सकेगी। किन्तु,

नियताप्ति शब्द की व्युत्पत्ति भी पूर्वोक्त कार्यों के ही अनुरूप है। मुद्राराक्षस में चाणक्य द्वारा राक्षस और मलयकेतु में विग्रह करा देने और राक्षस की योजनाओं को विफल कर देने की घटनाएँ नियताप्ति के अन्तर्गत आती हैं। 'फलागम' के सम्बन्ध में धनञ्जय का कथन है :—

"समग्रफलसम्पत्तिः फलयोगो यथोदितः।"

—समस्त फल की प्राप्ति हो जाने पर फलागम कहलाता है।

इस लक्षण में फल के साथ 'समस्त' विशेषण प्रयुक्त हुआ है। इसका तात्पर्य यह कि जब तक फल अधूरा है तब तक उसे नियताप्ति ही कहा जायेगा। मुद्राराक्षस के छठे-सातवें अङ्कों में फलागम की सिद्धि के लिए राक्षस के आत्मसमर्पण की पृष्ठभूमि प्रस्तुत करते हुए उनके द्वारा चन्द्रगुप्त के अमात्य पद की स्वीकृति का उल्लेख हुआ है। उक्त अवस्थाओं का नियमन नाटककार ने इतनी सजगता और स्वच्छता से किया है कि ऐसा बहुत कम नाटकों में मिलता है।

अर्थप्रकृतियाँ— "बीजबिन्दुपताकाख्यप्रकरीकार्यलक्षणाः।

अर्थप्रकृतयः पञ्च ता एताः परिकीर्तिताः॥"

—किसी भी रूपक में बीज, बिन्दु, पताका, प्रकरी तथा कार्य ये पाँच अर्थ प्रकृतियाँ हैं। अर्थप्रकृति से तात्पर्य उन तत्त्वों से है जो प्रयोजनसिद्धि के कारण होते हैं।

अर्थप्रकृतियाँ नाटकीय कथावस्तु का औपादानिक विभाजन ( Physical division ) हैं। इनमें से पताका (मुख्य प्रासंगिक कथा) और प्रकरी (गौण प्रासंगिक कथा) का आधिकारिक कथा के साथ सन्तुलित निर्वाह अत्यन्त आवश्यक है। मुद्राराक्षस में चाणक्य द्वारा राक्षस को अपने पक्ष में मिलाने का निश्चय कथावस्तु का 'बीज' है, जिसकी अभिव्यक्ति प्रथम अङ्क में चाणक्य की इस उक्ति में हुई है :—

"अथवा अगृहीते राक्षसे किमुत्खातं नन्दवंशस्य किंवा स्थैर्यमुत्पादितं चन्द्रगुप्तलक्ष्म्याः ... तदभियोगं प्रति निरुद्योगः स्थातुमुचितमस्माभिः।"

चाणक्य गुप्तचर प्रणिधि का मलयकेतु के आश्रय में चले जाना 'बीजन्यास' अथवा बीज का आरम्भ है। 'बिन्दु' के अन्तर्गत इन घटनाओं की गणना की जा सकती है—निपुणक द्वारा चाणक्य को राक्षस की मुद्रा देना, शकटदास से पत्र लिखवाना, चाणक्य द्वारा चन्दनदास को बन्दी बनाने की आज्ञा देना। नाटक की फलसिद्धि में सिद्धार्थक और भागुरायण द्वारा किये गये प्रयत्न 'पताका' के अन्तर्गत गण्य हैं। 'प्रकरी' का आयोजन मुद्राराक्षस के तृतीय अङ्क के अन्त में और चतुर्थ अङ्क के प्रारम्भ में किया गया है—चाणक्य और चन्द्रगुप्त का मिथ्या कलह और राक्षस तक इसकी सूचना पहुँचाना इसका उदाहरण है। राक्षस द्वारा चन्द्रगुप्त का मन्त्रित्व स्वीकार करके आत्मसमर्पण कर देना 'कार्य' नामक अर्थप्रकृति है। अवस्थाओं के अन्तर्गत इसे फलागम हम निर्विवादरूप से स्वीकृत कर सकते हैं।

सन्धियाँ— "अर्थप्रकृतयः पञ्च पञ्चावस्था समन्विताः।
यथासंख्येन जायन्ते मुखाद्याः पञ्चसन्धयः॥
अन्तरैकार्थसम्बन्धः सन्धिरेकान्वये सति।
मुखप्रतिमुखे गर्भः सावमर्शोपसंहृतिः॥" द० रू० १।२२

किसी एक प्रयोजन से परस्पर सम्बद्ध कथाशों को जब किसी दूसरे एक प्रयोजन से अन्वित किया जाय, तो वह सम्बन्ध सन्धि कहलाता है। एक ओर कथाशों का सम्बन्ध अर्थप्रकृति के रूप में कार्य से है, तो दूसरी ओर अवस्था के रूप में फलागम से दोनों को सबद्ध करने पर सन्धि हो जाता है। ये सन्धियाँ—मुख, प्रतिमुख, गर्भ अवमर्श या विमर्श तथा उपसहृति है। नाट्यशास्त्र म भरत ने यद्यपि इसका स्पष्टीकरण नहीं किया है ( ना० शा० २१,३६, ) किन्तु, विश्वनाथ ने अपने साहित्यदर्पण में इस मत का पुष्टि की है —

"यथासख्यमवस्थाभिराभिर्योगात्तु पञ्चभि ।
पञ्चधैवेति वृत्तस्य भागा स्यु पञ्च सन्धय ॥" सा० द० ६, ७४

इन्हीं अवस्थाओं और अर्थप्रकृतियों को ध्यान में रखते हुए आधिकारिक कथा और प्रासगिक कथाओं में समन्वय स्थापित कर इस नाटक में नाट्यसन्धियों की व्यवस्था की गयी है। चाणक्य की मुद्रा प्राप्ति तक की कथा इस सन्धि के अन्तर्गत आती है। 'प्रयत्न' और 'बिन्दु' के सहयोग से निर्मित 'प्रतिमुखसन्धि' में कथानक को फल की ओर अग्रसर करने वाले प्रत्यक्ष परोक्ष साधनों का वर्णन रहता है। मुद्राराक्ष के प्रथम अक में चाणक्य की योजना शकटदास से पत्र लिखवाकर सिद्धार्थक को कार्यसिद्धि के लिए भेजना और चन्दनदास को ब दी बनाने की प्रस्तुती इसी सन्धि के अन्तर्गत की गयी है। गर्भसन्धि अर्थात् पताका और प्राप्त्याशा के योग में 'बीज' की सफलता के सदिग्ध रहने पर और पुन उसके विकास की आशा होने का चित्रण रहता है। राक्षस की कूटनीति के फलस्वरूप चन्द्रगुप्त की राज्यलक्ष्मी का स्थिर न होना 'बीज' की अस्थिरता का सूचक है, किन्तु विराधगुप्त द्वारा राक्षस को उसके उपायों की विफलता की सूचना देने से चाणक्य नीति की विजय की पुन आशा होती है। मुद्राराक्षस के तृतीय और चतुर्थ अकों में प्रकरी और नियताप्ति के सयोग से 'विमर्शसन्धि' की योजना की गयी है। इसके अन्तर्गत सफलता के मार्ग में आने वाले विघ्नों का वर्णन रहता है। चाणक्य पक्ष में चन्द्रगुप्त और चाणक्य का विग्रह—जो मिथ्या होने पर भी सत्य में परिणत हो सकता है, और राक्षस पक्ष में भागुरायण द्वारा मलयकेतु के मन में राक्षस के प्रति सन्देह उत्पन्न करना इसके उदाहरण हैं। इस नाटक के अतिम तीन अकों में—'कार्य और फलागम' के सयोग से निर्वहण सन्धि की योजना की गयी है, जिसके अन्तर्गत घटना क्रम क्रमश उपसहार की ओर उन्मुख रहा है। राक्षस द्वारा चन्द्रगुप्त का मन्त्रित्व स्वीकार करना इस सन्धि की सफल परिणति है। इस प्रकार हम देखते हैं कि मुद्राराक्षस की कथावस्तु की योजना नाट्यशास्त्रानुसार ही है।

## कथागत अन्य विशेषताएँ

सस्कृत नाट्यशास्त्र के अनुसार कथावस्तु तीन प्रकार की होती है —ऐतिहासिक ( प्रख्यात ), काल्पनिक ( उत्पाद्य ) और मिश्र। अरस्तू ने भी प्राय तीन प्रकार के कथानक का सकेत किया है। दन्तकथामूलक, कल्पनामूलक और इतिहासमूलक। भारतीय काव्यशास्त्रीय दृष्टि से प्रसिद्ध में पुराण, दन्तकथाओं और इतिहास का अन्तर्भाव है और उत्पाद्य कथा काल्पनिक सृष्टि होती है। नाटक के लिए अनुशासन विधि से कथानक का निश्चित विधान प्रख्यात रूप में ही होना चाहिए। उत्पाद्य त्याज्य नहीं है, किन्तु, विधान की दृष्टि से अधिक काम्य प्रसिद्ध है। क्योंकि प्रसिद्ध या ख्यात कथावस्तु में सौन्दर्य का आधान व्यवस्था पर निर्भर रहती है।

मुद्राराक्षस का कथानक ऐतिहासिक अर्थात् प्रख्यात है। इस नाटक में घटना-नियोजन और चरित्र चित्रण पर एक जैसा बल दिया गया है, अत इनमें से एक किसी को प्रमुख मानना असगत

होगा। अरस्तू ने कथावस्तु का आधारभूत गुण एकान्विति को माना है। यहाँ भी अरस्तू का तात्पर्य एकान्विति से यह नहीं है कि उसमें एक ही व्यक्ति की कथा हो। पर, एक व्यक्ति की कथा में भी अनेकता तथा अन्विति का अभाव हो सकता है। वस्तुत: कथानक के ऐक्य का अर्थ है—कार्य का ऐक्य। अर्थात् उसमें ऐसी घटनाएँ नहीं होनी चाहिए जिनमें परस्पर कोई आवश्यक या सम्भाव्य सम्बन्ध न हो। क्योंकि ऐसी वस्तु—जिनके होने और न होने से कोई प्रत्यक्ष अन्तर नहीं होता, किसी पूर्ण इकाई का महत्व अंग नहीं हो सकता। मुद्राराक्षस के कथानक का प्रत्येक प्रकरण अन्य प्रकरणों से सम्बद्ध तथा अन्त में प्रधान कार्य का उपकारक है। यही इस नाटक की अन्विति का रहस्य है। इसमें घटनानियोजन और चरित्र चित्रण पर एक जैसा बल दिया गया है। अत: इसमें किसी एक को प्रमुख मानना असंगत होगा।

प्रारम्भ में लेखक ने प्रस्तावना। नाटक के प्रारम्भ में सूत्रधारकी उक्तियाँ / में उद्घात्यक नामक भेद का प्रयोग किया है। भारतीय नाट्यशास्त्र के अनुसार प्रस्तावना के पाँच भेद माने गये हैं। यथा-उद्घात्यक, कथोद्घात, प्रयोगातिशय, प्रवर्तक और अवगलित। इसका आरम्भ पूर्णता से भरपूर है। जिज्ञासा का परितोष पूर्णता का मूलतत्त्व है। मुद्राराक्षस की पूर्णता में जिज्ञासा की क्रमिक पूर्ति का अनिवार्यतः व्यवस्था की गया है। क्योंकि इसमें चाणक्य ने सूत्रधार द्वारा प्रयुक्त चन्द्रादि पदों का ग्रहण पक्ष में अर्थ न लेकर चन्द्रगुप्त पक्ष में अर्थ लेकर रंगमंच पर प्रवेश किया है।

कथावस्तु के दो भेद होते हैं—सूच्य और दृश्य श्रव्य। मुद्राराक्षस में सूच्य है। कथावस्तु को व्यक्त करने के लिये अर्थोपक्षेपकों में से विष्कम्भक का प्रयोग नहीं किया गया है। चूलिका अर्थात् नेपथ्य को इसके लिए प्रचुर स्थान दिया गया है और अंकास्य का योजना नहीं की गयी है। अंकावतार की योजना सातवें अंक में हुई है। क्योंकि इसमें षष्ठ अंक में प्रस्तावित कथानक को ही अवतरित किया है। पाँचवें और छठे अंकों के आरम्भ में लेखक ने प्रवेशक की योजना की है। इस योजना में विशाखदत्त ने नाटक के आस्वाद के मर्म को छू लिया है। कथा का आस्वाद कुतूहल पर आश्रित रहता है और कुतूहल का आधार है आकस्मिकता। मुद्राराक्षस की प्रत्येक घटना की आकस्मिकता के पीछे प्रच्छन्न रूप से कार्यकारण की पूर्वापरता है। इतना ही नहीं, हमको हर घटना में संयोग के साथ प्रयोजन का भी आभास मिलता है। इसके हर छिद्र में कल का अस्तित्व प्रतीत होता है। यही विरोधाभास इस कथा का रहस्य है। हमको हर अप्रत्याशित राजनीतिक घटना की आकस्मिक उपस्थिति पर इन सबकी प्रत्युत्पन्न मतिजनित चमत्कारिता से विस्मय का अनुभव करते हैं किन्तु, शीघ्र ही हमको यह प्रतीति हो जाती है कि इस आकस्मिकता के पीछे भी कौटिल्य की नीति श्रृंखला का आधार वर्त्तमान है। इसके संयोग में भी प्रयोजन विद्यमान है। इस प्रकार एक ओर तो हमारा विस्मयभाव द्विगुणित हो जाता है और दूसरी ओर औचित्य की भावना भी परितुष्ट हो जाती है। राजनीतिक धरातल पर औचित्य भावना यह सविस्मय परितोष ही वास्तव में मुद्राराक्षस का सौन्दर्य है, जिसका विशाखदत्त ने अपनी अन्तर्दर्शी प्रतिभा के द्वारा अत्यन्त निभ्रान्त रूप से उद्घाटन किया है।

प्रस्तुत नाटक में कथावस्तु की अभिव्यक्ति सर्वश्राव्य रूप में दी हुई है, अश्राव्य अर्थात् स्वगत भाषण की योजना भी व्यापकरूप में की गई है। इसके अतिरिक्त नाटककार ने 'आकाश-भाषित' की भी अनेक स्थलों में योजना की है। जनान्तिक तथा अपवारित की उक्ति भी इसी प्रकार की है। अतः यह स्पष्ट है कि मुद्राराक्षस की कथावस्तु को शास्त्रीय लक्षणों के अनुसार प्रस्तुत किया गया है और कथानक में हर दृष्टि से रोचकता का निर्वाह किया गया है।

## चरित्र चित्रण

नाटक में कथावस्तु के बाद दूसरा स्थान है चरित्र चित्रण का। चरित्र चित्रण का मूल आधार है पात्रों का चारित्र्य चारित्र्य ही किसी व्यक्ति का रुचि अरुचि का प्रदर्शन करता हुआ उसके नैतिक प्रयोजन को अभिव्यक्त करता है। इस 'चारित्र्य' शब्द के वास्तविक अर्थ के विषय में पश्चिमी आलोचकों में बड़ा मतभेद रहा है[1] एक ओर बोसा के आदितत्ववेत्ताओं की धारणा है कि चारित्र्य का अर्थ 'वर्गगत सामान्य' है, अर्थात् वह केवल व्यक्ति का भद्रता अभद्रता का द्योतन करता है। उधर, प्रो० बुचर का मत है कि इसमें व्यक्ति के नैतिक गुण दोष पर अवश्य बल है, किंतु, साथ ही व्यक्तिवैशिष्ट्य का अभाव नहीं है। चरित्र का वह अतिवैयक्तिक रूप जो शेक्सपीयर या वैवर की रचनाओं में उपलब्ध होता है—अरस्तू की परिभाषा उसे छोड़ जाती है। किन्तु, अरस्तू की परिभाषा भी विशिष्ट व्यक्तित्व का द्योतन इस सम्बन्ध में अवश्य करती है—व्यक्तित्व की निविडताएँ चाहे उसमें अन्तर्भूत न हों किन्तु सरल और सामान्य भेदक विशेषताओं का उसमें अभाव नहीं है।[1] मुद्राराक्षस में घटनाजाल की भाँति चरित्र भी बहुसंख्यक हैं, किन्तु, इसकी एक उल्लेखनीय विशेषता यह है कि इसमें स्त्री पात्र नहीं सी है। चन्दनदास की पत्नी अपवाद स्वरूप है। यद्यपि राजलक्ष्मी को अमूर्त नायिका माना जा सकता है, किन्तु यह कल्पनागत दुराग्रह का उदाहरण होगा। इसमें मुख्य रूप से चन्द्रगुप्त, चाणक्य, राक्षस और मलयकेतु का चरित्रांकन हुआ है। अन्य पात्र गौण हैं। फिर भी इन पात्रों में कोई भी निरुद्देश्य चित्रित किया हुआ नहीं दिखाई पड़ता। प्रत्येक पात्र अपने आपमें पूर्ण है और नाटक का दृष्टि से उसके चरित्र का जितना विकास अपेक्षित है, हुआ है। सभी पात्र गुण-दोषों के मिश्रण हैं। ये छोटे २ पात्र भी अपने आपमें पूर्ण सशक्त हैं। नाटक के चित्रकार की तूलिका ने इन सबों में भी समानरूप से जीवनरस भरा है। सभी अपने आप में स्पष्ट एवं यथार्थ हैं। इन पात्रों के चित्रण में विशाखदत्त की अपनी शैली है। प्रत्येक पात्र का व्यक्तित्व स्वतन्त्र है, उद्देश्य से प्रेरित है—वल्गित होकर भी कृत्रिम प्रतीत नहीं होते। इसके चरित चित्रण की एक और विशेषता यह है कि सभी पात्र इस तुलनात्मक ढग से चित्रित हुए हैं कि उनकी विशेषताएँ अपने आप स्पष्ट हो जाती हैं। चाणक्य और राक्षस—एक स्थिरचित्त, जागरूक, कठोर, नीति निपुण एवं कभी न झुकने वाला है, तो दूसरा—अस्थिरचित्त, विस्मरणशील, उदार हृदय, सज्जन और अन्त में झुक जाने वाला है। इसी प्रकार चन्द्रगुप्त और मलयकेतु, भागुरायण और सिद्धार्थक, निपुणक और विराधगुप्त, वैहिनरि और जाजलि आदि पात्रों का विरोधी किन्तु सुन्दर तुलनात्मक चित्रण है।

अगर सच पूछा जाय तो चरित चित्रण की दृष्टि से यह नाटक संस्कृत साहित्य में एकदम अकेला है। मुद्राराक्षस के चरित्रों के विकास को विशाखदत्त ने मौलिक रूप से बढ़ाने का सफल प्रयास किया है। अन्य विशेषताओं को छोड़कर यदि इस नाटक के चरित्रों पर ही सूक्ष्म पर्यालोचन किया जाय तो इसकी उपयुक्त विशिष्टता झलक उठेगी। इसके सभी पात्र द्वन्द्वरूप से चित्रित हैं। प्रत्येक पात्र के चरित्र का विकास प्रतिद्वन्द्व की पृष्ठभूमि पर विरोध और संघर्ष में हुआ है। चाणक्य और राक्षस, चन्द्रगुप्त और मलयकेतु—एक दूसरे के भयंकर प्रतिद्वन्द्वी के रूप में चित्रित हुये हैं। इनका चारित्रिक परस्पर के संघर्ष पर ही आश्रित है। यदि चाणक्य नंद वंश का भयंकर शत्रु है तो राक्षस नन्दवंश का अनन्य भक्त। चन्द्रगुप्त जिस अंश तक चाणक्य

---

१ एरिस्टोटिल्स थियरी आफ पोइट्री एण्ड फ इन आर्टस, पृ० ३१६।

का अनन्य एवं अन्तरंग है, अतः अनुराग में मलयकेतु राक्षस पर संदेह करने वाला अनुमानी है। चाणक्य और राक्षस का पारस्परिक कलह कामिनी और कांचन जैसे तुच्छ नैतिक पदार्थों के लिए नहीं होता, प्रत्युत वे दोनों ही महान् आदर्शों के लिए एक दूसरे के साथ संघर्षरत हैं। चाणक्य का आदर्श था—"एक जङ्गली हाथी के समान इस प्रकार मनमाना करने वाले, निरङ्कुश, राजविप्लव के लिए बल का आश्रय करने वाले और मैत्रीमद से उन्मत्त होकर अनिष्ट करने वाले राक्षस को बुद्धि से पकड़कर चन्द्रगुप्त की सेना में अभिनियुक्त करके ही दम लूँगा। १।२७। और नन्दभक्त राक्षस के सामने आदर्श था—"दैवः सर्वगतोऽपि शत्रुवधेनाराधित न्यायैति।"—विवेचन की स्पष्टता के लिए हम पर हम क्रमशः विचार करते हैं :—

## नायक

भारतीय नाट्यशास्त्र के अनुसार किसी भी अभिनय के कथावस्तु, नायक तथा रस ये तीन प्रमुख तत्त्व हैं। किसी भी रूपक की आलोचना इन्हीं तीन तत्त्वों के आधार पर की जाती है। पाश्चात्य पद्धति कथावस्तु, चरित्र-चित्रण, कथोपकथन, देशकाल, शैली तथा उद्देश्य इन छः तत्त्वों को मानती है और इन तत्त्वों के अतिरिक्त नायक को सुदीर्घ तत्त्व मानती है। भारतीय पद्धति के अनुसार कथित तीन तत्त्वों के भीतर ही पश्चिम के सभी तत्त्व समाहित हो जाते हैं। दशरूपककार धनञ्जय ने नायक के सम्बन्ध में लिखा है :—

"नेता विनीतो मधुरस्त्यागी दक्षः प्रियंवदः।
रक्तलोकः शुचिर्वाग्मी रूढवंशः स्थिरो युवा।" दश० २।१

तात्पर्य यह कि नेता—विनम्र, मधुर, त्यागी, चतुर एवं प्रियवादी जैसे अनेक विशेषणों से विभूषित होता है। धनञ्जय की दृष्टि में ये नायक चार प्रकार के होते हैं :—

'भेदैश्चतुर्धा ललितशान्तोदात्तोद्धतैरयम्।'

अर्थात् कोमल, शान्तचित्त एवं कलाप्रेमी नायक धीर ललित है। गम्भीर, क्षमावान्, स्थिरचित्त, अहङ्कार शून्य, विनयी एवं दृढ़व्रती नायक धीरोदात्त है। सामान्य गुणयुक्त ब्राह्मणादि नायक धीर शान्त कहाते हैं। ईर्ष्यालु, अभिमानी, चञ्चल, क्रोधी, दर्प एवं आत्मश्लाघक व्यक्ति धीरोद्धत नायक माने गये हैं। इन कतिपय गुणों के अतिरिक्त नायक की परीक्षा के लिए कुछ अन्य कसौटियाँ इस प्रकार हैं :—

(१) नायक शब्द की व्युत्पत्ति 'नी' ले जाने धातु से है, जिसका अर्थ—'ले जाना' होता है अर्थात् वह प्रमुख नाटकीय पात्र—जो नाटक की कथा के विभिन्न सूत्रों को एकसूत्रता में आबद्ध करके अन्तिम उद्देश्य तक ले जाय।

(२) वह प्रधान पात्र जिसकी उपस्थिति कथा के आदि से अन्त तक हो।

(३) अङ्गी रस का प्रधान आश्रय हो।

(४) अभिनय के समस्त क्रिया-व्यापार का प्रवर्तक हो।

(५) अभिनय के चरम फल का उपभोक्ता हो।

(६) उसके व्यक्तित्व का प्रभाव नाटक के अन्य पात्रों पर हो।

(७) जिसके व्यक्तित्व से नाटक की हर घटना सम्बद्ध हो।

अब प्रश्न उठता है कि मुद्राराक्षस का नायक कौन है। चाणक्य, चन्द्रगुप्त अथवा राक्षस— इस विषय पर विद्वान् आलोचक एकमत नहीं हैं। इन तीनों को ही नायक मानने के विषय में पक्ष विपक्ष में तर्क दिये जाते हैं। इसका कारण विशाखदत्त की अनूठी प्रतिमा है। यह कहना अनर्गल न होगा कि संस्कृत नाट्य साहित्य के विशाखदत्त अकेले कवि हैं, जिन्होंने अपने कविकर्म के प्रति अत्यन्त सचेतन रूप से प्रमाणिक रहे हैं और साथ ही जिसने युग के बदलते हुए मूल्यों को सहेजा है। इन तीनों पर हम क्रमशः विचार करते हैं —

## मुद्राराक्षस का नायक : चाणक्य

'मुद्राराक्षस' में चाणक्य सर्वाधिक क्रियाशील पात्र है। इसकी विचारधारा चन्द्रगुप्त के व्यक्तित्व पर आच्छादित है। वह अपने प्रतिद्वन्द्वी राक्षस के साथ राजनीतिक घात प्रतिघात में भाग लेकर नाट्यवस्तु का पोषण करता है। इसका ना क के रंगमंच पर सर्वप्रथम नंदवंश विनाश के लिए एक दृढ़प्रतिज्ञ ब्राह्मण के रूप में उदय हुआ है। नाटक के अन्त में भी इसने राक्षस को अपने पक्ष में करके प्रतिज्ञा का सफल निर्वाह किया है। यह व्यवहारकुशल, शास्त्र ज्ञानी तथा राजनीति विशारद ब्राह्मण है। शास्त्रीय दृष्टि से यह 'धीरोदात्त' नायक है। इसके व्यक्तित्व में धीर, शान्त एवं धीरोद्धत का मिश्रण है।

"सामान्यगुणयुक्तस्तु धीरशान्तो द्विजादिक।" दश० पृ० ८०

"धीरोद्धतस्त्वहङ्कारी चलश्चण्डो विकत्थन।" दश० २।५

यह महान् चरित विशाखदत्त की महती कल्पना है। मुद्राराक्षस की तो बात ही क्या? संस्कृत नाट्य साहित्य के प्रायः सभी नायकों में सर्वाधिक प्रभावोत्पादक यह चरित्र है। इस नाटक के सम्पूर्ण घटनाचक्र का एकमात्र नियन्ता चाणक्य ही है। अर्थशास्त्र और प्राचीन कथा परम्परा का चाणक्य भले ही एक महत्त्वाकांक्षी महाक्रोधी या महानीतिज्ञ ब्राह्मण रहा हो, किन्तु विशाखदत्त का चाणक्य निरीहता, निःस्वार्थमयता और लोकसंग्रह की महती भावना का महान् चरित है। 'निरीहाणामीशस्तृणमिव तिरस्कारविषय' (मुद्रा० ३।१६)। वह लोकोत्तर राजनीतिज्ञ है। उसकी सारी कर्तव्य बुद्धि मौर्य साम्राज्य की दृढ़ सम्पन्नता के लिए सचालित है। वह मौर्य चन्द्रगुप्त का अभेद्य कवच है। अपने आश्रितों का आधारस्तम्भ है। उसका तेजस्वी व्यक्तित्व चाणक्य के पराभव से तमतमा उठता है—"आ क एष मयि स्थिते चन्द्रमभिभवितुमिच्छति?" (मुद्रा०प्र०अङ्क)। वह भावुक और भाग्यवादी नहीं होकर परम पुरुषार्थी है। अपने अनन्यासक्त अनुचरों पर भी अखण्ड विश्वास न कर उसे अपनी प्रखर बुद्धि पर दृढ़ आस्था है —

"एका केवलमर्थसाधनविधौ सेनाशतेभ्योऽधिका।
नन्दोन्मूलनदृष्टवीर्यमहिमा बुद्धिस्तु मागान्मम॥" मु० १।२६

चाणक्य की यह उक्ति ही उसके समग्र व्यक्तित्व का आकलन है। उसकी सम्मति में मूर्ख व्यक्ति ही दैव में विश्वास करते हैं—'दैवमविद्वान्स प्रमाणयन्ति' (मु० तृ० अङ्क)। कौटिल्य का अर्थशास्त्र गुप्तचरों और गूढ़ प्रणिधियों के सम्बन्ध में जिन शास्त्रीय सिद्धान्तों का उल्लेख किया है, मुद्राराक्षस साम्राज्यवाद के इन देवदूतों की व्यावहारिक रूपरेखा तैयार कर देता है। शार्ङ्गरव शिष्य रूप में, जीवसिद्धि तापस रूप में तथा सिद्धार्थक कर्मकर रूप में चाणक्य की विभिन्न भावनाओं के प्रतिरूप हैं। चाणक्य प्रतिहिंसा और प्रतिशोध का अवतार है। वह अपने शत्रुओं के अपराध को क्षणभर के लिए भी सह्य नहीं करता। प्रतिपक्षियों के नाम की चर्चा आते ही

वह क्रोध से तिलमिला उठता है। वह अपने शत्रुओं की निन्दामात्र करने में अपनी शक्ति का ह्रास नहीं करना चाहता। अपने शत्रुओं के प्रति अत्यन्त उग्र एवं क्रूर होता हुआ भी वह राक्षस के गुणों का प्रशंसक है। उसकी दृष्टि में राक्षस एक स्वामिभक्त, बुद्धिमान्, साहसी एवं सुदक्ष मन्त्री है। इसी गुणग्राहिता के कारण वह राक्षस के गुणों का प्रशंसक भी है। उसकी दक्षता को जितना चाणक्य समझता है, सम्भवतः राक्षस स्वयं भी अपने गुणों को उतना अधिक नहीं समझता। तभी तो वह कहता है—'अत एव अस्माकं त्वयि महान् यत्नः'।

चाणक्य स्पष्ट मस्तिष्कवाला, आत्मविश्वासी, दृढ़प्रतिज्ञ, कूटनीतिज्ञ, कठोर राजनीतिनिपुण एवं सर्वोत्तम अपने लक्ष्य तक पहुँचनेवाला व्यक्ति है। कर्तव्य की वेदी पर अपने मन की सारी मधुर भावनाओं की आहुति चढ़ानेवाला यह चरित्र इस नाटक में प्रत्यक्ष धैर्य की मूर्ति है। इसका व्यक्तित्व निरंतर आत्मनिरीक्षण में संलग्न है—'चाणक्यः खलु कौटिल्यः' (तृ० अ०)। लोकहित के लिए आत्मशुद्धि की भावना से भरा यह चरित्र एक स्वतन्त्र नायक चरित्र है। इसके नीतिकौशल की सराहना चन्द्रगुप्त के कञ्चुकी, भागुरायण, सिद्धार्थक आदि स्वपक्ष के पात्रों ने तो की ही है, परपक्ष के राक्षस, चन्दनदास आदि पात्र भी उसके बुद्धिबल से अभिभूत हैं। मुद्राराक्षस का चाणक्य बल प्रयोग की अपेक्षा हृदय परिवर्तन पर अधिक विश्वास रखता है। रक्तपात के बाद शत्रु पर विजय पाने की अपेक्षा अपने निस्वार्थ व्यक्तित्व से उसे अभिभूत करने की क्षमता रखता है। चाणक्य मूर्तिमान आत्मविश्वास है। उसका अन्तर्बल, उसकी आत्मप्रेरणा अपने आगे किसी प्रबल शक्ति की प्रतिस्पर्धा स्वीकार नहीं करती। इसके नस-नस में आत्मोत्साह की भावना भरी है। वह महामात्य राक्षस की प्रज्ञा, पराक्रमशक्ति और राजभक्ति को स्वीकार करता है, किन्तु, फिर भी उसे अपने समर्थ व्यक्तित्व का प्रतिस्पर्द्धी कभी नहीं मानता। मौर्य साम्राज्य की सुदृढ़ स्थापना, हितसाधन और पुरुषार्थ-साधन का साधक बनने का वह दृढ़ निश्चय कर चुका है :—

"चाणक्यस्त्वमपि च नैव, केवलं ते साधर्म्यं मदनुकृतेः प्रधानवैरम्" ॥ मु० ३।१२

वह शिष्यवत्सल है, अतः चन्द्रगुप्त के राज्य को निष्कण्टक बनाने की चिन्ता उसे निरन्तर रहती है। पर्वतेश्वर के प्रति विषकन्या का प्रयोग करके उसने जिस कुटिलता का परिचय दिया है, नाटक के अन्त में मलयकेतु को बन्धनमुक्त करके तथा चन्दनदास को जगत्-सेठ का पद देकर उतनी ही उदारता व्यक्त की है। यह परम्परागत कथा पुराणों का चाणक्य नहीं है। वह कौटिल्य के अर्थशास्त्र का भी चाणक्य नहीं है। यह तो 'मुद्राराक्षस' का वह चाणक्य है, जो अपने व्यक्तित्व की महत्ता स्वयं ही नहीं समझता, प्रत्युत अपने आदर्शों पर चलने के लिए अपने प्रतिपक्ष को भी दूरदर्शिता से, बुद्धि वैभव से— विवश कर देता है।

चन्द्रगुप्त को सम्राट् बना करके उसने अपने को महान् राजनीतिज्ञ होने का प्रबल प्रमाण दिया है। उसकी राजनीति दैव की गति के समान अनुल्लंघ्य है। वह गुणग्राही है, इसलिए राक्षस को चन्द्रगुप्त का मन्त्री बनाने के दृढ़ संकल्प को पूर्ण करता है। चन्द्रगुप्त को सकल समृद्धि प्रदानकर भी वह निस्पृह है और राजभवन में रहकर भी कुटी में यती का जीवन व्यतीत करता है। सहज क्रोध और आत्म प्रशंसा उसके दो सहज उल्लेखनीय दुर्गुण हैं, किन्तु एक महत्त्वाकांक्षी व्यक्ति में इनका भी होना उतना ही स्वाभाविक है। चाणक्य सर्वप्रथम एक कर्मानुरक्त योगी है, फिर कर्मयोगी। इसका व्यक्तित्व किसी भी राजनीतिज्ञ के लिए—किसी भी काल में—किसी भी देश में सर्वथा आदर्श एवं अनुकरणीय है।

इस नाटक में चाणक्य का चरित्र इतना अधिक सशक्त बन गया है कि वही नायक प्रतीत होता है। इसका कारण स्पष्टत उसकी अतुल प्रज्ञा,कर्मनिष्ठा एवं दृढ प्रतिज्ञा है। उसके समस्त कार्यव्यापार की पृष्ठभूमि में चन्द्रगुप्त की विरोधिनी शक्तियों को एक सूत्र में बाँधकर चन्द्रगुप्त के एकछत्र राष्ट्र की स्थापना के लिए होती है। अत वह सहज ही सामाजिकों की समवेदना प्राप्त कर लेता है। वह मेधा, त्याग तेजस्विता, दृढता एव पुरुषार्थ का प्रबल प्रतीक है। भविष्य की घटनाओं को चुनौती देकर अपने रूप ढालने का वह बाजीगर है। शरीर में जो स्थिति मेरुदण्ड की होती है, वही स्थिति मुद्राराक्षस में चाणक्य के चरित्र की है। यह चरित्र अत्यन्त घटनापूर्ण गौरवशाली है। इसका मूल उद्देश्य है—नन्दवश का मूलोच्छेद एव चन्द्रगुप्त को भारत का सार्वभौम सम्राट् बनाना। अपने इस उद्देश्य की पूर्ति वह अपनी राजनीतिक प्रतिभा के बल पर करता है उसके चरित्र में दृढता, आत्मत्याग, कर्मनिष्ठा, निर्भीकता, साहस एव विद्वत्ता आदि गुण कूट कूट कर भरे पडे हैं। साम दाम आ द कूटनातिक चालों में वह पारङ्गत है और उनके प्रयोग करने में कभी भी नहीं हिचकता। साहसी होने के साथ साथ वह कठोर सिद्धान्तवादी भी है। वह विशुद्ध परिणामदर्शी है। वह सिद्धि देखता है, साधन चाहे कैसा भी हो। छल से उसने राक्षस की मुद्रा से ही राक्षस को अधिकृत कर लिया। च द्रगुप्त की रक्षा के लिए गुप्तरूप से वह पर्वतेश्वर की हत्या कराने में भी सकोच नहीं करता। वह क्रूर है, पर उसकी क्रूरता परिस्थितिजन्य है। सक्षप में हम कह सकते हैं—मुद्राराक्षस में चाणक्य का चरित्र समग्र रूप से अत्यन्त प्रभावोत्पादक, आकर्षक एव प्रतिष्ठासम्पन्न है। वह ब्राह्मण धम की साकार प्रतिमा है। निर्भीकता, स्पष्टवादिता, दृढता, कठोरता, कष्टस हिष्णुता, उद्योगशीलता आदि विशेषताएँ उसके चरित्र को गौरवपूर्ण एव महान् बना देती है। चाणक्य कूटनीति में पारगत होने पर भी शेर चीते की तरह खूंखार नहीं है। च द्रगुप्त उसका परम प्रिय है उसके साथ उसका व्यवहार पुत्र या शिष्य की तरह रूक्ष या कोमल है, अप्रिय तो किसी स्थिति में नहीं। पर चन्दनदास प्रभृति साधारण व्यक्तियों से लेकर राक्षस तक से भी उसका व्यवहार अशिष्ट या अभद्रतापूर्ण नहीं है। राजनीति के साथ-साथ यह इसकी नैतिक विशेषता है। वह इतना सूक्ष्मदर्शी या दूरदर्शी है कि राक्षस जैसे राजनीतिज्ञ को भी उसकी कूटनीति के आगे बार-बार मुँह की खानी पडती है। असफलता शब्द से तो उसे परिचय ही नहीं है। उसका एकमात्र कारण उसकी असाधारण योग्यता के अतिरिक्त उसका वैराग्यपूर्ण तपस्वी जीवन भी है। लोग मगध सम्राट् चन्द्रगुप्त के गुरु एव प्रधान सचिव की जब यह विभूति देखते हैं —

उपलशकलमेतद् भेदक गोमयाना
बटुभिरुपहृतानां बर्हिषा स्तोम एष ।
शरणमपि समिद्भि शुष्यमाणाभिराभि
र्विनमितपटलान्तं दृश्यते जीर्णकुड्यम् ॥ मु० ३।१५

तो दंग रह जाते हैं। हमारे मन वीणा के समस्त सवेदनशील तार इस दृश्य को देखकर एक झकृत हो उठते हैं। उन तारों से ऐसी करुण शान्त रागिणी फूट पडती है कि उनमें चाणक्य की सारी कूटनीति की उच्छृङ्खलता उनमें धीरे धीरे विलीन हो जाती है, जैसे हम आँख मींचकर ज्योतिश्चक्र से घिरे हुए चाणक्य को त्यागी-तपस्वी के रूप में देखकर अपना माथा झुका देते हैं। वह हमारी सारी श्रद्धा का पात्र होता है। फिर नायकत्व का प्रश्न ही क्या ?

## नाटक का नायक

(१) चन्द्रगुप्त—मौर्य-सम्राट चन्द्रगुप्त भारतीय नाट्य शास्त्र की दृष्टि से 'मुद्राराक्षस' के

नायक है। वह मनस्वी एवं अदम्य उत्साही है। मौर्य साम्राज्य के भार वहन करने के लिए सदैव तत्पर रहता है और लोक-व्यवहार से पूर्ण परिचित है—"अभिज्ञः खल्वसि लोकव्यवहाराणाम्" (मु०तृ०अं०)। इसके राज्य में छल-कपट का कहीं अस्तित्व नहीं है। अपराधियों एवं विद्रोहियों के प्रति वह अत्यन्त कठोर है—"प्रकृत्यपकारिषु तीक्ष्णदण्डो राजा" (मु०प्र०अं०)। वह व्यक्तमाना-वलेप एवं प्रकृतिप्रेमी है। इसमें प्रायः नायक के सभी गुण पाये जाते हैं। धनञ्जय ने लिखा है :—

> "नेता विनीतो मधुरस्त्यागी दक्षः प्रियंवदः,
> रक्तलोकः शुचिर्वाग्मी रूढवंशः स्थिरो युवा।
> बुद्ध्युत्साहस्मृतिप्रज्ञा कलामानसमन्वितः,
> शूरो दृढश्च तेजस्वी शास्त्रचक्षुश्च धार्मिकः॥" दश० २।१

—नायक को नम्र, विनम्र, मधुरभाषी, त्यागी, चतुर एवं प्रियवादी होना चाहिए। वह लोकरञ्जक एवं पवित्र मन वाला होता है। उसे बातचीत में प्रवीण, कुलीन वंशोत्पन्न, स्थिर मन होना चाहिए। वह बुद्धि, उत्साह, प्रज्ञा, स्मृति, कला तथा मान से युक्त होता है। शूर, दृढ, तेजस्वी, शास्त्रज्ञाता तथा धार्मिक होता है। चन्द्रगुप्त में प्रायः ये सभी गुण वर्तमान हैं। सम्पूर्ण मौर्य-साम्राज्य का आधिपत्य हस्तगत कर लेने पर भी उसे थोड़ा भी अहङ्कार नहीं है। वह सर्वतोभावेन विनीत स्वभाव का है। उसके इस स्वभाव से ही विमुग्ध होकर राक्षस ने कहा है—'बाल एव हि लोकेऽस्मिन् सम्भावितमहोदयः।' (मु० ७।१२)। चन्द्रगुप्त मधुर स्वभाव का एक निरदर्शी राजा है।

चन्द्रगुप्त पूर्ण त्यागी है—वह किसी भी स्थिति में सर्वस्वत्याग के लिए तत्पर रहता है। उसके सम्मुख जो कुछ भी कार्य उपस्थित होता है, दक्षतापूर्वक उसका निर्वाह करता है। सांसारिक किसी भी वस्तु के प्रति उसका कहीं भी मोह परिलक्षित नहीं होता। प्रकृतिप्रेमी होने के कारण कौमुदीमहोत्सव के प्रति उसका सामान्य आकर्षण प्रतीत होता है। इसकी उत्पत्ति भी महाकवि प्रसूत है। इतिहासकारों का कहना है कि यह महाराज नन्द की एक दासी मुरा नामक शूद्रा के गर्भ से उत्पन्न हुआ था। अतः यह शूद्र था। यही कारण है कि चाणक्य ने नाटक में इसे 'वृषल' नाम से ही सम्बोधित किया है। केवल एक बार नाटकान्त में ही चाणक्य ने उसे "भो राजन् चन्द्रगुप्त" ऐसा सम्बोधन किया है। इसी आधार पर कुछ आलोचक उसे शूद्रकुलोत्पन्न मानते हैं। राक्षस भी उसे कुछ इसी प्रकार समझता है :—

> "पतिं त्यक्त्वा देवं भुवनपतिमुच्चैरभिजनम्।
> गता छिद्रेण श्रीर्वृषलमविनीतेव वृषली।" मु० ६।८

किन्तु, तथ्य कुछ इसके विपरीत है। चन्द्रगुप्त अपने चाणक्य का अनुभक्त है। उसका राज्य भी नतिशासित सिद्ध है। आर्य चाणक्य स्नेहवश भी उसे 'वृषल' कह सकते हैं। कुछ आलोचक वृषल शब्द का अर्थ भी दूसरे ढंग से करते हैं। राजा वृषः वृषलः अर्थात् इस व्युत्पत्ति से वृषल का अर्थ राजराजेश्वर हो जाता है। जो कुछ भी हो इसके अतिरिक्त इसमें कतिपय अन्य भी गुण हैं—जिनके कारण इसे नाटक का नायक कहा जा सकता है।

चन्द्रगुप्त प्रजारञ्जक एक राजा है। योग्य गुरु का योग्यतम शिष्य है। इसकी प्रकृति धार्मिक है। लोकव्यवहार का यह पूर्ण ज्ञाता है। अपरिमित योद्धा है। यह अपने गुरु के निर्देशन में रहते हुए प्रत्येक कार्य को सहर्ष स्वीकार करना चाहता है। चाणक्य चन्द्रगुप्त को पाकर गर्वित है और चन्द्रगुप्त चाणक्य को पाकर निश्चिन्त है। चाणक्य मनस्वी है,—विचारशील शासक है।

इसकी प्रत्येक गतिविधि में विचारों की प्रौढ़ता एवं यौवन का उत्साह परिलक्षित है। कञ्चुकी के शब्दों में —

"सुविश्वस्यैरङ्गैः पथिषु विषमेष्वप्यचलता,
चिरं धुर्येणोढा गुरुरपि भुवो यस्य गुरुणा।
धुरं तामेवोच्चैः नववयसि वोढुं व्यवसितो
मनस्वी दम्यत्वात् स्खलति च न दुःखं वहति च ॥" मु० ३।३

विशाखदत्त ने चन्द्रगुप्त का चरित चित्रण नाटक की सहजता के अनुकूल किया है, अर्थात् उसमें साधारण जन की तरह गुण और अवगुण दोनों विद्यमान हैं। वह आरम्भ से अन्त तक केवल मौर्य सम्राट् के आदर्श का ही निर्वाह नहीं करता है। इसका चरित्र नाटकीय स्थितियों के अनुरूप गतिशील है।

कुछ आलोचकों का आक्षेप है कि विशाखदत्त ने चन्द्रगुप्त को वास्तविक मौर्य सम्राट के रूप में चित्रित नहीं किया और जो कुछ किया भी वह मौर्य सम्राट् के व्यक्तित्व के अनुरूप प्रतीत नहीं होता, अस्तु। यह निःसङ्कोच कहा जा सकता है कि विशाखदत्त का चन्द्रगुप्त भले ही मौर्य समाट् के रूप में चित्रित न हो, पर मौर्य समाट् के कुशल शासक के रूप में चन्द्रगुप्त अवश्य ही प्रतीत होता है। चाणक्य का वृषल (चन्द्रगुप्त) केवल शूद्र ही नहीं है, उसके व्यक्तित्व में राजराजेश्वर का व्यक्तित्व झाँकता है? चन्द्रगुप्त यदि वृषल अर्थात् महान् नहीं होता तो अशोक भी प्रियदर्शी कैसे हो पाता। चाणक्य का वृषल तो महान् अर्थ का ही वाचक है अथवा उसका स्नेह सूचक है। इस अभिप्राय की पुष्टि नाटक की ही इस उक्ति से स्पष्ट हो जाती है —

"नन्दैर्विमुक्तमनपेक्षितराजराजैरध्यासितं च वृषलेन वृषेण राज्ञाम्।" मु० ३।१८

इतना ही नहीं, चाणक्य ने भी सब कुछ चन्द्रगुप्त की हितकामना से ही किया है, अतः फल सिद्धि अर्थात् नन्दवंश के उन्मूलन द्वारा राज्य की प्राप्ति और राक्षस द्वारा मन्त्रित्व की स्वीकृति— चन्द्रगुप्त को ही हुई है। चाणक्य ने फलसिद्धि के लिए अपेक्षित कारणरूप सामग्री की योजना भले ही की है, किन्तु फल के प्रति आसक्ति उसके मन में नहीं है। इसके अतिरिक्त चन्द्रगुप्त का व्यक्तित्व उत्तरोत्तर विकासशील रहा है, अतः उसी को मुद्राराक्षस का नायक मानना समीचीन होगा।

**(२) राक्षस**—पाश्चात्य समीक्षकों ने इस नाटक के शीर्षक को ध्यान में रखते हुए राक्षस को ही नायक माना है। वह अत्यन्त वैभवशाली, प्रभावपूर्ण, यशस्वी एवं कुलीन मन्त्री है। उसके चरित में सत् के साथ कुछ असत् का भी सम्मिश्रण है। वह मूलतः सज्जन होने पर भी सर्वथा निर्दुष्ट नहीं कहा जा सकता है। उसके स्वभाव में कहीं न कहीं ऐसी कमजोरी भूल करने की प्रवृत्ति—है, जिसके कारण अपनी विपत्ति के दायित्व से वह सर्वथा मुक्त नहीं कहा जा सकता। अपने किसी न किसी स्वभाव-दोष या भूल के कारण ही वह दुर्भाग्य का शिकार बनता रहता है।

सम्पूर्ण नाटक में उसका चरित्र विरोधों के बीच ही विकसित हुआ है। उसकी भावुकता ही उसकी पराजय के कारण है। उसकी सबसे उल्लेखनीय विशेषता स्वामी के प्रति निष्ठा का निर्वाह है—पहले नन्दवंश के प्रति तदनन्तर मलयकेतु के प्रति और अन्त में आशीर्वादरूप में चन्द्रगुप्त के प्रति इसका अनेकशः प्रमाण मिलता है। इसकी इस भक्ति को देखकर ही चाणक्य कहता है— "अहो राक्षसस्य नन्दवंशे निरतिशयो भक्तिगुणः" नन्द के प्रति एकान्त निष्ठा और राक्षस की महत्त्वाकांक्षा इन दोनों को एक ही माना जा सकता है। वह कूटनीति का मर्मज्ञ है, मेधावी तथा।

दण्डविद्या में निपुण है। उसमें सैन्यसंचालन की पूरी क्षमता है। वह शूर है, वीर है—'दक्षैषा सेवनीया परतिमवस्था राक्षसस्य यात्रा' २।१४। राजनीति और षड्यंत्र की समस्याओं के विभिन्न पहलुओं के व्यापक आधार पर राक्षस का चरित्र चित्रित किया गया है।

राक्षस के पात्र वर्ग व्यक्ति नहीं हैं, इसका अर्थ यह नहीं कि वह सामान्य बल-बुद्धि वाला, साधारण जन है। वर्ग का तात्पर्य है—सहज मानव भावनाओं से युक्त। इसके चरित्र के साथ पद-पद पर प्रेक्षक का तादात्म्य होता रहता है। किन्तु, वह साम्य प्रकृति का ही है, मात्रा का नहीं। इसकी विरक्ति अपने तक सीमित न रहकर व्यापक जनसमाज को प्रभावित करने में समर्थ है। वह आवेश, एवं त्वरा में आकर, अपनी प्रकृति से लाचार होकर अपने निर्णयसम्बन्धी भूल के कारण दुर्भाग्य का शिकार बन जाता है। सहज मानवीय दुर्बलता के कारण वह निर्णय लेने में भूल कर जाता है, जिससे प्रेक्षक के हृदय में स्वतः सहानुभूति का उद्रेक होने लगता है। चूंकि इसकी विपत्ति इसके दोष की अपेक्षा अनुपात से कहीं अधिक है। अतः प्रेक्षक के मन में चन्द्रगुप्त या चाणक्य की अपेक्षा इसके प्रति अधिक करुण आकर्षण उत्पन्न होता है। इसकी पराजय मात्र निर्णय-सम्बन्धी भूल के कारण ही होता है। किन्तु, इस भूल के लिए इसके कहीं स्वभाव, कहीं आवेश की प्रबलता, कहीं त्वरा की प्रवृत्ति, कहीं महत्त्वाकांक्षा और कहीं अतिशय विश्वास ही—उत्तरदायी हैं। वह अपने स्वभाव के कारण ही किसी भी अनजान या नवीन व्यक्ति पर सहसा विश्वास कर लेता है, यथा—सिद्धार्थक। उसने इसी भूल के कारण जीवसिद्धि और सिद्धार्थक जैसे व्यक्ति पर विश्वास कर अपनी पराजय को आमंत्रित कर लिया है। ये दोनों ही चाणक्य के प्रणिधि हैं और घटनाचक्र को बदल देने की सामर्थ्य रखते हैं। इन दोनों पर विश्वास करना ही उसके पतन का मूल कारण बन गया है।

राक्षस स्वार्थरहित है। उसकी एकमात्र प्रबल इच्छा है नन्दसाम्राज्य का पुनरुद्धार करना। इसीलिए उसने मलयकेतु का आश्रय ग्रहण किया है—

"—देवः स्वर्गतोऽपि शात्रववधेनाराधितः स्यादिति।" मु० २।५

राक्षस एक सच्चा मित्र है। विशाखदत्त ने इसकी मैत्रीभावना का जो चित्रण किया है वह भारतीय नाट्य साहित्य की अपूर्व देन है। अपने मित्र चन्दनदास के जीवन की रक्षा वह अपने आपको बन्धन में डालकर भी करता है। चन्दनदास उसका अभिन्न मित्र है—"द्वितीयमिव हृदयम्"। इसका सारा जीवन निराशा और दुर्भाग्य से उद्वेलित रहा है। यह पुरुषार्थी की अपेक्षा अधिक भावुक और भाग्यवादी है। फलप्राप्ति की अधीरता और विस्मरणशीलता—विशेषतः अपने सहायकों या योजनाओं का स्मरण न रहना—के फलस्वरूप ही उसे सफलता नहीं मिल सकी। स्वामी नन्द के प्रति अनन्य भक्ति एवं चन्दनदास के प्रति लोकोत्तर स्नेह उसके चरित्र के दो अविस्मरणीय गुण हैं। इसकी सबसे बड़ी निर्बलता यह है कि इसने किस गुप्तचर को किस कार्य के लिए नियुक्त किया है—यहाँ तक कि यह उनके नाम तक को भी भूल जाता है—'कस्मिन् प्रयोजने मयायं प्रहित इति प्रयोजनानां बाहुल्यान्न खलु अवधारयामि।' इस प्रकार हम देखते हैं कि राजनीति में निष्णात होते हुए भी राक्षस की पराजय होती है। किन्तु, पराजित राक्षस भी हमारे सामने महान् बना रहता है।

इतना ही नहीं राक्षस अपनी प्रभुभक्ति एवं राजनीतिक शक्ति का इतना सुन्दर स्वरूप प्रकट करता है कि चाणक्य जैसा कूटनीतिज्ञ भी उसे शाबाशी देता है :—

"गुरुभिः कल्पनाक्लेशदीर्घजागरहेतुभिः।
चिमायासितासेना वृषलस्य मतिश्च मे॥" मु० ७/८

'—यह वही राक्षस है जिसने रातो दिन जगकर, गभीर उपायों और वदिशों द्वारा बहुत बहुत दिनों तक चन्द्रगुप्त की सेना को परेशान किया, और मेरी बुद्धि के छक्के छुडाये।

चाणक्य को राक्षस पर सबसे बढकर नाज है, वह उसे सैंकडों सेनाओं से बढकर मानता है :—

"—एका केवलमर्थसाधनविधौ सेनाशतेभ्योऽधिका।
नन्दोन्मूलनदृष्टवीजमहिमा बुद्धिस्तु मागान्मम॥"

इतना ही नहीं, जब कृत्रिम चाण्डालों द्वारा उसे राक्षस के कैद होने की खबर मिलती है तो वह खुशी से बासों उछलकर पूछता है कि बताओ, बताओ किसने ऊँची ऊँची लपटोंवाली आग को कपडे के छोर में बाँध लिया है। किसने हवा को फन्दे में फास लेने की हिम्मत की है। किसने मद-मत्त हाथियों को पछाडकर दहाडनेवाले सिंह को पिंजरे में कैद करने का साहस दिखलाया है? और वह कौनसा बाका बहादुर है जो मगरों, घडियालों से भरे समुद्र को तैरकर पार कर लिया है?

"केनोत्तुङ्गशिखाकलापकपिलो वद्धः पटान्ते शिखी,
पाशै केन सदागतेरगतिता सद्यः समासादिता।
केनानेकपदानवासित सटः सिंहोऽर्पित पञ्जरे,
भीमः केन च नैकनक्रमकरो दोर्भ्यां प्रतीर्णोऽर्णव॥" मु० ७/६

इसी एक श्लोक में राक्षस की धीरता, गम्भीरता और वीरता का परिचय मि ता है।

राक्षस के व्यक्तित्व में उसकी अपनी विशेषताएँ हैं। इसके स्वभाव में मानव स्वभाव की विभिन्न भङ्गियों का चित्रण है। मानव मन की आशा और निराशाओं के घात-प्रतिघात में राक्षस का व्यक्तित्व अपनी स्वाभाविक महत्ता के कारण अजेय दिखाई देता है। विशाखदत्त ने चाणक्य के हाथों में राक्षस की मुद्रा के पड़ जाने की, चाणक्य की मुट्ठी में राक्षस के आ जाने से जो तुलना की है—उससे यह स्पष्ट हो जाता है कि राक्षस की हार उसके जीवन की एक आक स्मिक घटना है, एक अनहोनी है और राक्षस की महत्ता घटाने की अपेक्षा बढाने वाली है। अतः पाश्चात्य विद्वान अरस्तू, रिचर्ड और बूचर के सिद्धान्तों के अनुसार 'राक्षस' ही इस नाटक क नायक तथा यह नाटक दुःखान्त है।

## मुद्राराक्षस का अङ्गीरस

भारतीय नाट्यशास्त्र की दृष्टि से किसी भी नाटक के मूल तत्त्वों में नेता, वस्तु और रस को परमावश्यक माना गया है। पाश्चात्य नाट्यशास्त्र में भी यद्यपि 'रस' नामक किसी वस्तु का उल्लेखन नहीं है, फिर भी कार्य और व्यापार की सक्रियता को वहाँ भी महत्त्व दिया गया है। जहाँ तक विशाखदत्त के मुद्राराक्षस का प्रश्न है—भारतीय रस सिद्धान्त की परम्परा से तो अनुप्राणित है ही—पाश्चात्य परम्परा के कार्य-व्यापार की सक्रियता का भी जान या अनजान में ही सुन्दर समन्वय हो जाता है।

मुद्राराक्षस यद्यपि एक सुखान्त नाटक है, फिर भी इसके मूल में एक करुण चेतना सुख की तह में छिपी हुई है। नाटक की पंक्ति पंक्ति में सुख दुःखात्मक भावना का समन्वित रूप हमें मिलता है। इस नाटक में वैसे तो अनेक रसों की सुन्दर योजना हुई है; किन्तु इसके अंगी रस के रूप में 'वीर रस' की सफल अभिव्यक्ति हुई है।

नाटक के आदि से अन्त तक जो रस विद्यमान रहकर, अभिनय में अभिव्यक्त अन्य रसों की अपेक्षा सर्वाधिक व्याप्त हो—उसे हम अङ्गीरस कहते हैं। अङ्गीरस में मुख्यभाव की मूल-वृत्ति का प्रतिकूल नहीं रहता है। वह रस नाटक के मूल उद्देश्य या फलागम का स्वादरूप होता है, साथ ही प्रेक्षा के पश्चात् पाठक या दर्शक पर पड़नेवाले प्रभूत प्रभाव का अभिव्यञ्जक होता है। अंगी रस का सम्बन्ध अन्य रसों से करीब-करीब नहीं होता, जो सम्बन्ध स्थायी और सञ्चारी भावों का परस्पर होता है।

भारतीय नाट्यशास्त्र में वीर, शृङ्गार और करुण रसों में से किसी एक को अङ्गीरस मानने का मत है। मुद्राराक्षस में उद्देश्य के विचार से वीर रस की प्रधानता परिलक्षित होती है। इसमें चाणक्य का उद्देश्य नन्दवंश का विनाश कर चन्द्रगुप्त की सार्वभौम सत्ता की स्थापना करना है। इसी उद्देश्य की पूर्ति में नाटक का प्रधान चक्र संगठित हुआ है। कथावस्तु के प्रारम्भ से अन्त तक वीर रस किसी न किसी रूप में विद्यमान है। कथावस्तु की प्रधान शृङ्खला की दृष्टि से भी अंगी रस वीर ही प्रमाणित होता है। क्योंकि कथावस्तु की प्रायः सभी प्रमुख शृङ्खलाएँ नन्दवंश के विनाश से सम्बद्ध हैं। किसी भी प्रकार के उत्कर्ष का स्थायीभाव उत्साह है और उत्साह से ही वीर रस का अभिव्यक्ति होती है।

पात्र भी वीररसानुकूल हैं। चाणक्य एवं चन्द्रगुप्त इस नाटक के प्रमुख पात्र हैं। इनका मूलवृत्ति—नन्दवंश का विनाश कर चन्द्रगुप्त के एक छत्र राज्य की स्थापना है। इन भावों का प्रतिफलन भी तो वीर रस में ही सम्भव है। इस नाटक की प्रमुख घटनाएँ अधोङ्कित हैं :—

(१) नन्दवंश का विनाश,

(२) चन्द्रगुप्त के राज्य का स्थापना,

(३) राक्षस को अधिकृत करना।

इन तीनों घटनाओं का सम्बन्ध संघर्ष से है। तीनों में आश्रय चन्द्रगुप्त या चाणक्य है। आलम्बन तीन अवश्य हो जाते हैं। किसी भी प्रकार से विचार करने पर नाटक में सम्पूर्ण अव यवों के संयोग से वीररस की ही निष्पत्ति हुई है। नाटक में अन्तिम स्थल पर जो प्रभाव की अन्विति होती है, वही पूर्ण रसनिष्पत्ति का कारण बनकर चमत्कार उत्पन्न करने और लोकोत्तर काव्यात्मक आनन्द देने में सहायक बनती है। इस प्रभाव की अन्विति में मूलतः वीर रस ही प्रधान ठहरता है। इसका शास्त्रीय विवेचन इस प्रकार है :—

### (१) नन्दवंश का विनाश

१—स्थायीभाव—उत्साह

२—आलम्बन—नन्द

३—आश्रय—चाणक्य या चन्द्रगुप्त

४—उद्दीपन—नन्द का अत्याचार

५—अनुभाव—चाणक्य की प्रतिज्ञा

६—सञ्चारीभाव—गर्व

वीर रस के अतिरिक्त इस नाटक में अद्भुत, रौद्र, वीभत्स शृंगार आदि अन्य रसों का भी यत्र-तत्र समावेश है। जहाँ कहीं भी विषम परिस्थिति आती है—चाणक्य की नीति ढाल बनकर उपस्थित हो जाती है। चाणक्य की प्रतिज्ञा में रौद्र रस की अभिव्यक्ति है। नन्द पर्वतेश्वर की

मृत्यु में बीभत्स रस का समावेश है। हास्य का सम्पूर्ण नाटक में अभाव है। शृंगार का विस्तृत चित्रण नहीं है, पर राजलक्ष्मी के वर्णन में शृंगार फूट पड़ा है।

निष्कर्षतः हम कह सकते हैं कि मुद्राराक्षस नाटक का अंगीरस वीर है, पोषकरस रौद्र और नियामक शान्त है। इस प्रकार रसयोजना की दृष्टि से भी यह नाटक सफल है।

## निष्कर्ष

'नाटक का नायक कौन है?' इस नाटक के सम्बन्ध में यह ज्वलन्त प्रश्न है। संस्कृत नाट्य-शास्त्र की परम्परा सम्भवतः चन्द्रगुप्त को नायक मानना चाहे पर विशाखदत्त स्वयं चाणक्य के पक्ष में है। पाश्चात्य आलोचकों ने राक्षस के पराभव को दृष्टि में रख कर 'मुद्राराक्षस' को दुःखान्त नाटक की संज्ञा दी है। हमारी सहानुभूति भी राक्षस को उपलब्ध है, फिर भी वह नाटक के फल का भोक्ता नहीं है। अतः भारतीय दृष्टिकोण उसे नायक नहीं मान सकता। वस्तुतः नायकविषयक द्वन्द्व चन्द्रगुप्त और चाणक्य को लेकर ही है और वह द्वन्द्व भी इसलिए कि विशाखदत्त संस्कृत नाटक साहित्य के क्षेत्र में आपादमस्तक मौलिक है। इस संदर्भ में यह अत्युक्ति न होगी कि इन महाशायिक महाकवि की प्रतिभा रूढ़िग्रस्त संठियाए हुए संस्कृत नाट्य साहित्य के अकवारों में ही नहीं समा सकी है। फलतः इनका प्रत्येक पात्र चरित्र से अधिक चारित्र्य का प्रतिपादक बन गया है, जो नायकविषयक द्वन्द्व का मूल कारण है।

विशाखदत्त किसी भी चरित से सम्बन्धित वस्तु, घटना क्रिया या पात्र की समस्या के बहिः पक्ष के प्रति जितना ही उदास और पराङ्मुख प्रतीत होते हैं, अपने पात्रों के अन्तः पक्ष के प्रति वे उतना ही अधिक सचेष्ट और जागरूक प्रतीत होते हैं। उनकी तरल पिच्छल, पर सूक्ष्म दृष्टि पात्रों की बहिर्गतिविधि पर नहीं टिकती प्रत्युत उनके अन्तर में प्रविष्ट होकर उनका परिष्कार कर देती है। वे फूलों का संग्रह कर, उन्हें एक सूत्र में पिरो देने वाले माली नहीं, बल्कि उन्हें निचोड़ छानकर, इत्र तैयार करने वाले गंधी की तरह लगते हैं। उनमें राष्ट्रीयता, नाटकीयता, राजनीतिकता, युगप्रभाव, जन-जीवन, तर्क वितर्क, संघर्ष समाधान—सब हैं, पर सब एकदम सूक्ष्मरूप में, सुगन्धरूप में। इसीलिए मुद्राराक्षस में, एक जागरूक कुम्भकार की तरह उन्होंने पात्रों की कम मूर्त्तियाँ बनायी हैं, पर जो कोई भी मूर्त्ति उनकी अंगुलियों का स्पर्श पा सकी—उनमें उन्होंने एक मंत्रद्रष्टा ऋषि की तरह नयी प्राणप्रतिष्ठा कर दी है। अतः उनके सभी पात्र बोलते हैं। वे भावुक या तरंगी नहीं, शास्त्रीय विवेक की पूरी सजगता से संयुक्त विदग्ध नागरिक हैं।

विशाखदत्त इतिहास में इतिवृत्तात्मक नहीं, पुरातत्त्ववेत्ता हैं। पुराण में वाच्यार्थ के प्रतिपादक नहीं लाक्षणिकता के आग्रही हैं। यही कारण है कि मुद्राराक्षस का प्रत्येक चरित्र मानसिक एवं तर्काधिष्ठित है, अत एव सच्चे अर्थों में सभी चरित्र उनकी आत्मा के शिल्प हैं। उनमें बुद्धि का उत्कर्ष और हृदय की प्राणवत्ता—दोनों दूध और पानी की तरह घुल मिल गये हैं, और प्रज्ञा तथा प्रतिभा, इतिहास एवं कल्पना का भव्य समावेश बन गया है। चाणक्य और चन्द्रगुप्त दोनों के व्यक्तित्व में एक भी चरित ऐसा नहीं जो दर्शक या पाठक को केवल वहीं ही ले जाय, इनकी एक भी क्रिया ऐसी नहीं—जो केवल सोचने को ही बाध्य करे। पाठक को लगता है कि इन चरित्रों में कोई आवर्त्त है जो उसे नचा-नचा कर गोते लगवा देता है, इनके व्यक्तित्व में कोई ऐसी शक्ति है जो पहले वह हाथियों पर उठाये चलती है, और फिर गहरे खींचती चली जाती है। राक्षस और मलयकेतु की प्रतिद्वन्द्विता में चाणक्य एवं चन्द्रगुप्त का व्यक्तित्व ऐसा है, जो अध्ययन मनन के क्रम में प्रत्येक बार राजनीति की सीमा रेखा में नये रंग भरता चलता है। फिर भी

ऐसा लगता रहता है कि कहीं इन चरित्रों में कुछ और है जो पकड़ में नहीं आ रहा है। इन चरित्रों के चित्रक शब्दसमूह प्रत्येक बार कुछ नयी व्यंजना और भंगिमा लेकर उपस्थित होते हैं, फिर भी लगा रहता है कि कुछ और शेष है जो वे कह देना चाह रहे हों। इन दोनों चरित्रों की यही सबसे बड़ी विशेषता है, जिसके कारण वे नाटक के प्राण बन उठते हैं।

'मुद्राराक्षस' में पद पद पर राजनीतिक उथल पुथल का षड्यन्त्र, विद्रोह, विश्वासघात और विद्वेष उद्घाटन किया गया है। चाणक्य और राक्षस की राजनीतिक चालें सबलता और दुर्बलता के प्रतीक हैं। दोनों के घात प्रतिघात के दृश्य उपस्थित करने में विशाखदत्त अपनी प्रवृत्ति के अनुसार इतने सूक्ष्म और मूल तत्त्वों को उभारने का प्रयत्न करने लगते हैं कि कथानक उलट-पलट कर रह जाता है। जहाँ यह सब ऐतिहासिक रूप में उपस्थित किया गया है, वहीं नाटकीय तथ्य उलझ गये हैं।

विशाखदत्त का कलाकार मुग्ध-सा चाणक्य की नीति के सौन्दर्य पर मुग्ध है और उनका इतिहासकार मौर्यसम्राट् चन्द्रगुप्त के गौण व्यक्तित्व पर दुःखी है। उनका कलाकार जहाँ कौटिल्य नीति के उत्कर्ष से आकर्षित होकर षड्यन्त्रकारी बन गया है, वहीं उनका इतिहासकार चन्द्रगुप्त की सजग चेतना से पूर्ण संवलित होकर उन दरारों की खोज में संलग्न हो जाता है, जिनमें चन्द्रगुप्त का ऐतिहासिक व्यक्तित्व खो गया है। विशाखदत्त का चाणक्य कहीं षड्यन्त्रों का मकड़जाल फैलाकर एक ऐन्द्रजालिक बन गया है तो कहीं व्यक्तिगत प्रतिशोध की भावना से विक्षिप्त बना है, पर कहीं भी इसका व्यक्तित्व भारत की उच्च भावना का प्रत्याख्यान नहीं करता है। उसकी एकमात्र दुर्दमनीय एवं भव्य इच्छा है—नन्दवंश का विनाश कर मौर्य-साम्राज्य की स्थापना। उसका सारा व्यक्तित्व सम्पूर्ण भारत को मौर्यसम्राट् की एक छत्रच्छाया में बाँधने की भावना का निदर्शन है।

वृषल की सम्पूर्ण दुर्बलताओं के बल पर चाणक्य की कृपा—मालतीलता की तरह छाया हुई है, उसका प्रत्येक कार्यक्रम एक ऐसे मालती-कुंज के सदृश आकर्षक बन जाता है कि उसका सम्मिलित प्रभाव उसे इस नाटक का नायकत्व स्वतः समर्पित कर देता है और नायक चाणक्य के व्यक्तित्व से एक सुन्दर मोती मानो भर आने लगती है, जिसका सम्यक् विश्लेषण असम्भव नहीं तो कठिन अवश्य बन जाता है। लगता है कि हम एक ऐसे व्यक्तित्व की छत्रछाया में बैठे हैं, जहाँ राजनीति की शुष्कता, करुणा की सनसनाहट देने वाली दुःखानुभूति और कला के रंगीन विविध पुष्प, सब शीर्ष पर आकर एकाकार हो गये हैं। यही है चाणक्य का गौरवोज्ज्वल व्यक्तित्व, जहाँ इतिहास एवं पुराण की संहति में सांस्कृतिक एवं राजनीतिक सौष्ठव या परिपाक का आदर्श उपस्थित किया गया है।

इतिहास प्रसिद्ध बुद्धिवाद का प्रतीक चाणक्य, वह व्यक्ति है—जो अपनी बुद्धिबल से बड़े से बड़े साम्राज्य की नींव तक हिला सकता है, जो अपनी कूटनीति के कारण देश का मानचित्र बदल सकता है, जिसकी कल्पना गहन से गहन समस्याओं का समाधान खोज लेती है—ऐसा बौद्धिक व्यक्ति ही विशाखदत्त का अभिप्रेत नायक हो सकता है।

भारतीय जीवन में चाणक्य एक आकर्षक व्यक्ति सिद्ध हुए हैं। विशाखदत्त ने मुद्राराक्षस में इनकी कौटिल्यनीति पर पर्याप्त प्रकाश डाला है। वास्तव में यह नाटक घटनाप्रधान न होकर पात्रप्रधान है। इस नाटक में विशाखदत्त का उद्देश्य आचार्य विष्णुगुप्त की सराहना की है। चन्दनदास की उक्ति इस सदर्भ में दर्शनीय है -—'फलेन सम्पादितमस्य विकत्थितम्।' (मु० रा० पृ० ८०) उसका प्रतिपक्षी महामात्य राक्षस कहता है :—

"आकर सर्वशास्त्राणां रत्नानामिव सागर'।
गुणैर्न परितुष्यामो यस्य मत्सरिणो वयम् ॥" मु० रा० ७।७.

, विशाखदत्त ने स्वयं सिद्धार्थक के मुख से इस चरित्र की प्रशंसा की है —

जयति जयनकार्यं यावत् कृत्वा च सर्वम् ।
प्रतिहतपरपक्षा आर्यचाणक्यनीत ॥ मु० रा० ६।१

लेखक ने अपनी प्रशस्तियों के अनुरूप ही आचार्य विष्णुगुप्त का ऊँचा चरित्र खींचा है। चाणक्य इस नाटक के नायक तो हैं ही, सर्वाधिक प्रभावशाली चरित्र भी रखते हैं। चाणक्य का चरित्र अत्यन्त उज्ज्वल, स्पष्ट, आदर्श एवं अनुकरणीय है। इसका निजी स्वार्थ कहीं कुछ नहीं है। इसका तन, मन, धन सभी देश के लिए अर्पित है। यह त्याग की तो प्रतिमूर्त्ति है। यह अनासक्त योगी है। इसका गृह विभूति है —

'उपलसकलमेतद् भेदकं गोमयाना
बटुभिरुपहृतानां वर्हिषां स्तोम एष ।
शरणमपि समिद्भिः शुष्यमाणाभिराभि
र्विनमितपटलान्तं दृश्यते जीर्णकुड्यम् ॥" मुद्रा० ३।१५

नाटक के प्रारंभ होते ही रंगमंच पर आर्य कौटिल्य का व्यक्तित्व प्रभावोदीप्त हो उठता है। अर्थशास्त्र का चाणक्य-दैव और पौरूष के तारतम्य का चिंतन करने वाला आचार्य विष्णुगुप्त मुद्राराक्षस में चोला बदल लेता है। यहाँ उसे अपने पौरूष में अगाध आस्था है, अपने पुरुषार्थ में अटूट विश्वास है। लक्ष्यप्राप्ति के लिए अदम्य उत्साह है। इसके व्यक्तित्व में, जिसकी अभिव्यक्ति विशाखदत्त ने उसके कायिक, वाचिक तथा मानसिक व्यापारों के वर्णन द्वारा की है। इसकी प्रत्येक उक्ति में आत्मविश्वास की भावना ही स्पष्ट होती रहती है। नाटकारंभ में ही सर्वप्रथम जो उसकी कड़कती आवाज निकलती है—उसके समस्त व्यक्तित्व का आकलन कर देती है —

'आः क एष मयि स्थिते चन्द्रगुप्तमभिभवितुमिच्छति बलात् ।" मुद्रा० प्र० अ०

उसका अहित करना अत्यन्त क्रुद्ध सिंह के मुख से जबर्दस्ती तोड़कर दाँत निकालने के समान भयङ्कर है —

"जृम्भाविदारितमुखस्य मुखात् स्फुरन्तीम् ।
को हर्तुमिच्छति हरेः परिभूय दंष्ट्राम् ॥ मु० रा० १।८

अतः हम कह सकते हैं कि चाणक्य ही शास्त्रीय दृष्टि से इस नाटक के फल का भोक्ता है। वह अपरिग्रही है, निष्काम कर्म योगी है। चक्रवर्त्ती सम्राट् का निर्माता है, मौर्यसाम्राज्य का प्रतिष्ठापक है, सर्वप्रथम वृहद्भारत का उपस्थापक है। उसकी परिग्रहशून्यता का ही प्रभाव है कि उसके लिए मौर्यसम्राट चन्द्रगुप्त भी, शूद्र है और मौर्य है, वृषल है, तृण के समान तिरस्करणीय है। नाटककार के शब्दों में—

'निरीहाणामीशस्तृणमिव तिरस्कारविषयः ।" मुद्रा० ३।१६

✓मलयकेतु—मलयकेतु एक पर्वतीय राजकुमार है। मुद्राराक्षस में चन्द्रगुप्त की अपेक्षा इस राजकुमार का चरित्र अधिक विकसित है। इसके पिता पर्वतक के मृत्यु में चाणक्य का हाथ है। मृत्यु विषकन्या द्वारा हुई थी। चाणक्य के द्वारा सर्वप्रथम इसके विषय में यह सूचना मिलती है कि उसने भागुरायण के द्वारा 'तुम्हारे पिता चाणक्य को मरवाया है'। ऐसा भय दिखलाकर कुसुमपुर से भगा दिया गया है। राक्षस ने यही सोचकर इसका आश्रय ग्रहण किया है कि पितृ

वध से प्रकुपित मलयकेतु इसका प्रतिशोध अवश्य लेगा। क्योंकि वह पराक्रमी है, विजिगीषु है। किन्तु, विशाखदत्त ने इस पात्र को भी सबल व्यक्तित्व प्रदान नहीं किया है। चाणक्य के प्रति चन्द्रगुप्त के मन में जैसा दृढ़ विश्वास था, वैसा विश्वास राक्षस के प्रति मलयकेतु के मन में उदित नहीं हो सका। चंचल और अविवेकी प्रकृति के होने के कारण उसने राक्षस के प्रति अविश्वास किया और चाणक्य के गुप्तचर भागुरायण को अपना विश्वस्त विचारक समझा—और, यही पराजय का मूल कारण बन गया। वह भागुरायण का वशवर्ती बन गया। राक्षस के विरुद्ध वह उसे जैसे जैसे समझाता है, वह उसे उसी प्रकार समझता है। वह अपनी बुद्धि का बिल्कुल प्रयोग नहीं करना चाहता। राक्षस की निष्कपट बातों को भी वह कपटपूर्ण समझने लगता है। सत्य में उसे असत्य की गन्ध आती है। अयथार्थ को यथार्थ मानकर ही वह तुष्ट है। हित अहित को पह-चानने की उसमें क्षमता है ही नहीं अपनी इस अविवेकिता के कारण वह सोचकर परम प्रसन्न है—"दृष्ट्या न सचिवादसत्तन्त्रोऽस्मि" ( मु० च० अ० )

जिस अनुपात में चन्द्रगुप्त चाणक्य का भक्त है उसी अनुपात में मलयकेतु राक्षस पर सन्देह करता है। वह धीरोद्धत प्रकृति का शासक है। अतः महत्वाकांक्षा, अस्थिरता, अहंकार आदि प्रवृत्तियाँ उसके व्यक्तित्व में सहज प्राप्य हैं। विवेक के अभाव में वह भागुरायण के द्वारा ठगा गया है। भागुरायण ने राक्षस के विरुद्ध उसे इतना अधिक भर दिया है कि राक्षस की प्रत्येक गतिविधि में उसे दोष के ही दर्शन होते हैं। वह राक्षस की भर्त्सना करता है। उसे भला बुरा कहता है। उसका आक्रोश यहाँ तक बढ़ जाता है कि वह राक्षस को इन शब्दों में अपमानित कर देता है —

> "तात निपात्य सहबन्धुजनाश्रुतोयैः ।
> अन्वर्थकोऽपि ननु राक्षस राक्षसोऽसि । मु० रा० ५।४ ॥

वह राक्षस को नाम्ना नहीं कर्मणा भी राक्षस ही मानता है। तभी तो उसे राक्षस का इतना तिरस्कार करके भी सन्तोष जब नहीं हुआ, तब उसने कहा :—

> "चन्द्रगुप्तस्य विक्रेतुरधिकं लाभमिच्छत ।
> कल्पिता मूल्यमेतेषां क्रूरेण भवता वयम् ॥" मु० रा० ५।१७ ॥

राक्षस के लिए इससे बड़ा और आघात हो क्या हो सकता था ? उसके मुँह से केवल इतना ही निकला—"नहि पर्वतेश्वरे विषकन्या प्रयुक्तवान्"

अविवेकिता, गम्भीरता दूरदर्शिता आदि सद्गुणों के अभाव के कारण वह अपने विश्वस्त राजाओं का वध करा देता है। वह इतना भी नहीं सोच पाता कि राक्षस अपने स्वामी नन्द के क्रूर शत्रु चन्द्रगुप्त से कैसे सन्धि कर सकता है ? मलयकेतु इतना मूर्ख होगा, इसकी कल्पना भी राक्षस नहीं कर सकता था।

चतुर्थ और पञ्चम अङ्क में मलयकेतु के चरित्र का विकास जिस प्रकार हुआ है, उसका निर्वाह आगे तक नहीं किया जा सका। इसका कारण है वह राक्षस के आश्रय का उपयुक्त पात्र नहीं है। वह अदूरदर्शी है, उसने अपना ही सेना की केन्द्र बिन्दु का अपने ही हाथों विनाश कर दिया है। वह कृतघ्न है। लोगों को पहचानने में सर्वथा असमर्थ है। उसके पास समर्थ सैन्य शक्ति थी, पराक्रमी योद्धा थे, किन्तु, अपना ही अयोग्यता, अधीरता और दुर्नीति के कारण उसका उपयोग नहीं कर सका। मौर्य सम्राट् को पराजित करने की अपेक्षा अपने ही कुबुद्धि-जाल में फँस कर अपनी पराजय को आहूत कर लेता है।

अन्य पात्र—विशाखदत्त के इस मुद्राराक्षस नाटक में पात्रों की भीड तो नहीं कही जा सकती—पर जो भी पात्र ह—भादों के आकाश में रेलम रेलो करते हुए बादलों की तरह हैं। नाट्यकला की दृष्टि से इस दोष का प्रधान कारण उनका वही नाटककार है जो कौटिल्यनीति की भव्य दीवार के एक एक छिद्र का निदर्शन बडी सूक्ष्मता से करता चला जा रहा है। उसके अप्रधान पात्र हमारी किसी न किसी दुर्बलता के प्रतीक बनकर उपस्थित होते हैं, और वे अनेक हैं। सारे बिखरे अवयवों को जोडने के उपक्रम में और तथ्यपूर्ण वातावरण के निर्माण के क्रम में ये पात्र राजनीति के धरातल पर अनायास उठते चले गये ह। पर, मुद्राराक्षस का नाटककार राजनीतिक व्यामोह में फसकर कहीं छल नहीं कर पाया है।

इस नाटक में छोटे बडे कुल मिलाकर लगभग २९ चरित्रों का अपनी अपनी विशेषताओं के साथ चित्रण किया गया है। अप्रधान पात्रों में चन्दनदास, भागुरायण, सिद्धार्थक और शकटदास का चरित्र उल्लेखनीय है। विराधगुप्त, निपुणक करभक प्रभृति शेष पात्रों के चरित्रों का स्थान उतना महत्वपूर्ण नहीं है।

भागुरायण—भागुरायण गुप्त साम्राज्य का प्रमुख योद्धा और सेनापति सिंहबल का छोटा भाइ है। यह चाणक्य का अत्यन्त विश्वासपात्र गुप्तचर है। प्रथम अक की समाप्ति पर सर्वप्रथम इसकी चर्चा हम सुनते है कि यह भाग गया है। यह भाग जाना ही इसकी वह गुप्त योजना है-जिसको लेखमाला कौटिल्यनीति की लोल लहरों से लिखा जाती है। शत्रु भी इसकी योजना को सराहना करते हैं। वह स्वामिभक्ति, शूरता, साहस, धैर्य और कर्त्तव्यपरायणता का श्रेष्ठतम उदाहरण है। चाणक्य की मर्यादा का रक्षा के लिए वह सदैव चिन्तित और प्रयत्नशील रहता है।

भागुरायण उन पात्रों में है जो नाटक में थोडे समय के लिए ही हमारे सामने आते हैं और अपने कर्त्तव्य की भलक से प्रेक्षक का मन मोह लेते ह। भागुरायण रग मच पर केवल दो बार आता है। प्रथम नाटक के आरभ में उसके भाग जाने की सूचना मिलती है। भागकर यह मलयकेतु का मन्त्रीत्व स्वीकार कर लेता है। वह वीर और उत्साही तो है ही, साथ ही बडा ही आत्मविश्वासी भी है। चाणक्य की कूटनीति और अपनी बुद्धि पर उसे पूरा भरोसा है। मन्त्रीत्व स्वीकार करने के बाद कुछ दिनों तक इसका कुछ भी पता नहीं चलता है। फिर चतुर्थ एव पचम अङ्क में यह रगमच पर हमारे सामने आता है। इसका मुख्य कार्य इन्हीं दो अकों में वर्णित है। मलयकेतु उनके हाथों का पुतला है। वह जैसे चाहता है, उससे वैसा ही करवा लेता है। उसका चरित्र आदर्श गुणों का सन्निधान है। मलयकेतु को वह ठग लेता है, उसके साथ विश्वासघात करता है पर स्वेच्छा से नहीं, आर्य विष्णुगुप्त की आज्ञा से। इस विश्वासघात के लिए उसे पश्चात्ताप होता है। उसकी आत्मा उसे धिक्कार देती है —'कष्टमेवमप्यस्मासु स्नेहवान् कुमारो मलयकेतुरतिसन्धातव्य इत्यहो दुष्करम्।' उसे इस बात का कष्ट है कि वह धन के लिए आत्मा को चाणक्य के हाथों में बेच दिया है। फिर भी उसने जिस तत्परता, गम्भीरता एव स्वाभिमान के साथ अपने दायित्व का निर्वाह किया है, उसके लिए उसका चरित्र महान् है।

सिद्धार्थक—सिद्धार्थक सच्चे अर्थ में चाणक्य का गुप्तचर है। यह विश्वसनीय पात्र है। राक्षस के गुप्त प्रणिधि के रूप में प्रतिनियुक्त शकटदास की गतिविधि के परीक्षणार्थ चाणक्य ने सिद्धार्थक को प्रतिनियोजित किया था। यह सीधा सच्चा, पर कुशल गुप्तचर है। यह स्पष्टवादी एव अपने चरित्र पर विश्वास करने वाला शूरमा है। इसके जीवन में न कहीं चिन्ता है और न किसी काम में इसे भ्रम ही होता है। यह अपनी बुद्धि पर मुग्ध है, और चाणक्य की कूटनीति से घबडाता है। एक पर इसे गर्व है और दूसरी से घबडाता है। इसे अपने स्वाभिमान का सदैव

ध्यान रखता है। चाणक्य की महत्वाकांक्षा इसका सर्वस्व है। अपनी भावनाओं का हनन करके भी उसकी आज्ञा का वह पालन ईमानदारी से करता है। चाणक्य की आज्ञा का पालन वह आँखें बन्द कर करता है। सप्तम अंक में वह चाणक्य की आज्ञा से चाण्डाल के रूप में हमारे सामने उपस्थित होता है— 'उद्देहि चाण्डालवेशधारिणौ भूत्वा चन्दनदासं वध्यस्थानं नयतम्" विस्तार की दृष्टि से इसका चरित्र महत्वपूर्ण नहीं है, फिर भी इसका चरित्र इस बात का प्रत्यक्ष प्रमाण है कि यह चाणक्य की आज्ञा का ही प्रतिमूर्ति है—"वयस्य का बापताके जीवितुकाम आर्य चाणक्यस्याज्ञाम् प्रतिकूलयति' यह सदैव अपने आदर्श चाणक्य की कार्यसिद्धि के लिए परिस्थिति के अनुकूल ढाल लेता है।

✓ चन्दनदास—इस सम्पूर्ण नाटक में सर्वाधिक मर्मस्पर्शी एवं करुण चरित्र चन्दनदास का ही है। वह धनिमान्, सहृदय, भावुक और कोमल वृत्ति का नगरसेठ है। वह मणिकार श्रेष्ठी है। जौहरियों का मणि है। वैश्य जाति का रत्न है। वह लक्ष्मी का वरद पुत्र है। कुसुम पुर का सम्पूर्ण पुष्प है। वह राक्षस का परम प्रिय मित्र है। अपने प्रवास काल में राक्षस ने अपना परिवार इसी के घर धरोहर के रूप में रख दिया था। वह प्रथम अंक के बीच में तथा सप्तम अंक में रंग मंच पर उपस्थित होता है। वह राक्षस एवं उसके परिवार के प्रति अनन्य स्नेह रखता है। उसके जीवन का यह प्रेम और श्रय उसकी व्यक्तिगत विशेषता के रूप में हमारे सामने आता है। राजनीतिक विप्लव के समय, अपना सर्वनाश के समय भी अपनी मित्रता का उसे ध्यान है। राक्षस परिवार की ओर यदि किसी का ध्यान जाता है तो प्रयत्नपूर्वक वह अत्यन्त व्यवहार कुशलता के साथ उसकी रक्षा का मार्ग ढूंढ निकालता है। चाणक्य के द्वारा राक्षस के परिवार को मांगने पर तथा नहीं सौंपने पर प्राणदण्ड की धमकी देने पर कहता है "आर्य, किं मे भय दर्शयसि सन्तमपि गेहे अमात्यराक्षसस्य गृहजनं न समर्पयामि किं पुनरसन्तम् ।"

चन्दनदास ने राक्षस के परिवार की रक्षा करके अपनी अनन्य मित्रता का परिचय दिया है। उसका आत्मत्याग इतना प्रबल है कि धन सम्पत्ति और परिवार की चिन्ता का त्याग करने के साथ ही उसने राक्षस के हितार्थ अपने प्राणों का भी मोह छोड़ दिया है। उनका आत्म त्याग इतना प्रबल है कि चाणक्य को भी इस पर चकित रह जाना पड़ता है। इसके इस गुण की प्रशंसा चाणक्य और राक्षस एक साथ करते हैं —

"सुलभेष्वर्थलाभेषु परसंवेदने जन ।
क इदं दुष्करं कुर्यादिदानीं शिविना विना ।"

चन्दनदास के व्यक्तित्व और क्रिया में एक सच्चे मित्र की सरलता और त्याग, तरलता और कर्तव्यनिष्ठा, व्यावहारिकता और आत्मबलिदान, मर्मस्पर्शिता और सदाचारिता—साथ साथ चलता है। यह चरित्र इस नाटक का वह आदर्श है जो मित्रता के नाम पर अपने व्यवहार और त्याग के प्रति सर्वाधिक सचेत है। इसे प्रसन्नता है कि उसका विनाश वैयक्तिक दोष के कारण नहीं, बल्कि मित्र के कार्य से हो रहा है—"आर्य, अद्य मित्रकार्येण मे विनाशो न पुनः पुरुषदोषेण"। उसने अपने इस त्याग के लिए त्याग और विनाश के लिए पश्चात्ताप कभी नहीं किया। उसे तो कष्ट केवल इस बात के लिए है कि सदैव चरित्र शुद्धता की ओर ध्यान देने पर भी उसका विनाश चोरों की तरह हो रहा है। चाणक्य के कारण चन्दनदास ने जो कुछ भी किया ठीक बजाकर, अपनी मित्रता और त्याग के तराजू पर तौलकर। इसलिए कहना है कि इसका चरित्र आदर्श है, सभी क्रियाएँ रुचिकर हैं, इसके सभी विचार आकर्षक हैं, सब की स्थिति अनुकरणीय है। जीवन और जगत् के वृक्ष पर छाये रहने वाली मित्रता, उसकी

एक करुण किन्तु, मधुर झांकी देने वाले आदर्श चरित त्याग को प्रमुखता देने वाले एक मित्र का उत्कर्ष, स्वार्थ की अभिव्यक्ति में स्वत समर्पण देने वाला व्यक्तित्व, भला किस का मन नहीं मोह लेता है।

चन्दनदास नि स्वार्थ, दृढप्रतिज्ञ, मित्रत्वविशारद एव आदर्श चरितवान् है। वह राक्षस का मित्र, सहयोगी, सहायक एव अनन्य हृदय है। उसकी कर्तव्य बुद्धि स्पष्ट है, उसका आत्मविश्वास दृढ है, उसका कार्य अप्रमत्त है। सर्वतोभावेन इसका चरित्र अनुकरणीय एव आदर्श है।

छोटे-छोटे पात्र—शकटदास राक्षस का अनन्य सहयोगी है और स्वार्थरहित होकर उसकी सहायता करना चाहता है, किन्तु सिद्धार्थक द्वारा उससे लिखाए गए छलपूर्ण पत्र ने राक्षस के पराभव को सुनिश्चित कर दिया है। सक्षेप में यह कहना उचित होगा कि इन पात्रों और अन्यान्य गौण पात्रों ने अपने क्रियाकलाप से नाटक की कथावस्तु के विकास में पर्याप्त योगदान दिया है।

सक्षेप में हम कह सकते हैं कि विशाखदत्त ने अपने प्रत्येक चरित्र औचित्य पर ध्यान दिया है। यही कारण है कि विशाखदत्त का चरित्र सशक्त, गभीर एव ओजपूर्ण है। इनके छोटे छोटे पात्र भी सशक्त हैं—विरुद्धक, निपुणक, आहितुण्डिक, शकटदास प्रभृति सभी पात्र चाहे सूक्ष्म हों, किन्तु विशाखदत्त की अगुलियों ने उनमें भी जीवन रस भर दिया है। ये चरित मृच्छकटिक के चरित्र की तरह जीवन्त और जाग्रत हैं, किसी हद तक उससे भी अधिक सशक्त, अधिक स्पष्ट और अधिक यथार्थ।

**एकान्विति**—मुद्राराक्षस में घटनाओं और चरित्रों की समानरूपेण प्रधानता है, अत इसमें सवाद कौशल की ओर यथोचित ध्यान दिया गया है। स्पष्ट है कि ये सवाद एक ओर कथागति में सहायक रहे हैं और दूसरी ओर चरित्र व्यजना में भी इनका योग सराहनीय है। इसके नाटकीय व्यापार की गत्यात्मकता, घटनाचक्र का उतार चढाव, सभी प्रमुख पात्रों के साथ चलते हैं। इसके हर कार्यव्यापार—कनाथक की धुरी बना है, जो सच्चे अर्थ में अनेक होकर भी एक ही है। इसकी सघटना इतना सशक्त एव सुनियोजित है कि इसमें से एक को भी यदि हम थोडा भी इधर-उधर करें तो सर्वाङ्ग ही छिन्न भिन्न और अस्त व्यस्त हो जायगा। इसकी प्रत्येक घटना में परस्पर आवश्यक या सभाव्य सम्बन्ध है। इसकी इस सदर्भ में प्रमुख विशेषता यह है कि प्रत्येक अङ्क अपने आप में एकान्विति या व्यापार की दृष्टि से स्वत पूर्ण है। इसका अर्थ यह कदापि नहीं कि प्रत्येक अङ्क स्वतन्त्र होने के नाते एक दूसरे अङ्क से अविच्छिन्न या असम्पृक्त है। खूबी तो यह है कि अपने आप में पूर्ण वे अङ्क एक दूसरे में जुडकर नाटकीय एकान्विति या व्यापार श्रृखला की निर्मिति में सहयोग देते हैं। इसकी कोई घटना या परिस्थिति ऐसी नहीं, जिसे बल पूर्वक fitın कर दिया गया हो, सभी स्वाभाविक हैं, सभी एक ही लक्ष्य की ओर अभिद्रुत हैं प्रस्तुत नाटक की वस्तु का निर्वाह बडे ध्यान से नियोजित किया गया है। इसकी व्यापारान्विति का जो सुगठित सुष्ठुरूप दिखलाई पडता है, वह अन्यत्र सस्कृत नाटकों में दुर्लभ है। विशाखदत्त ने प्रसगानुकूल कथोपकथन के प्रति अपेक्षाकृत अधिक सजगता दिखलाई है। स्वगतभाषण के प्रति उनके मन में कुछ पूर्वाग्रह रहा है। मुख्य हों चाहे गौण—सभी पात्र स्वगत चिन्तन के अभ्यस्त हैं, जिससे कहीं कहीं नाट्यवस्तु में सूक्ष्मता से देखने पर कृत्रिमता प्रतीत होती है। आकाश भाषित का प्रयोग अपेक्षाकृत सीमित रूप में हुआ है। पात्रों की एक अन्य विशेषता यह है कि वे स्वगतभाषण अथवा सक्षिप्त वार्त्तालाप द्वारा एक दूसरे की प्रवृत्तियों को प्रकाश में लाते रहे हैं। विशाखदत्त ने सवादों में विशिष्टता लाने के लिए भाव मुद्राओं का भी सफल निर्वाह किया है।

'प्रविशति सचिन्तः' 'प्रविश्य विचार्य' 'सवेगमात्मगतम्' आत्मगतम् च, 'सम्यग् अवलोक्य' आदि क्रिया संकेत इसके उदाहरण हैं।

## देश काल और उद्देश्य

मुद्राराक्षस नाटक में अपना स्वतन्त्र विशेषता है—यह नाटक संस्कृत नाटकों के लिए मौलिक वातावरण लेकर आता है। संस्कृत नाटकों की रोमानी परम्परा और नारी चित्रण को छोड़कर राजनीतिक षड्यन्त्रों एवं छल प्रपंचों को अपने वर्णन का विषय बनाया है। लेखक ने प्रसंगानुसार सामाजिक वातावरण का भी चित्रण किया है। चन्दनदास, शकटदास और राक्षस जैसे विश्वस्त मित्रों पर किसी भी समाज को गर्व हो सकता है। यम का चित्र दिखाकर भिक्षा मांगने, जनता का ज्योतिष में विश्वास होने और राजपुरुषों द्वारा आभूषण धारण करने का चित्रण भी देशकाल की अभिव्यक्ति में सहायक रहा है। कौमुदी महोत्सव की परम्परा का उल्लेख भी देश-कालानुरूप है। पवित्र हृदय भागुरायण, जिसे सेना के लिए अनिच्छापूर्वक कौटिल्य के आदेशानुसार मलयकेतु के साथ विश्वासघात करना पड़ता है, मालापुत्र सिद्धार्थक, जिसे धन के लिए नतग्रीव होकर न चाहते हुए भी चाण्डाल का भेष बनाना पड़ता है। सभी पात्र अपना स्वतन्त्र व्यक्तित्व लेकर आते हैं। तात्पर्य यह कि मुद्राराक्षस में समाज के हर स्तर का कार्यकलाप सन्निविष्ट करने की चेष्टा की गयी है। इस नाटक के अध्ययन से यह भी स्पष्ट हो जाता है कि उस समय चातुर्वर्ण्य में मर्यादा के अनुसार ब्राह्मणों का विशेष आदर था तथा चाण्डालादि का समाज में अत्यन्त निम्न स्थान था। समाज और जीवन के रूप में कार्य-कलाप की सत्ता अनिवार्यतः प्रतिष्ठित कर उनकी स्वानुभूति को गौण रूप दे कर देशकाल का पूरा सन्निवेश किया गया है। विशाखदत्त से पूर्व संस्कृत नाट्यचेतना आभिजात्यवादी परम्पराओं में पोषित थी। किन्तु इस कवि ने आभिजात्य वर्ग के साथ सामान्य स्तर के जनजीवन के चरित्रों का भी अपने नाटक में समावेश कर एक नया परिष्कार उपस्थित कर दिया है।

प्रस्तुत नाटक की रचना का उद्देश्य नन्दवंश के नाश द्वारा मौर्य साम्राज्य की स्थापना और चाणक्य के चरित्रोत्कर्ष का वर्णन करना है, जिसमें नाट्यकार को वांछनीय सफलता मिली है। मुद्राराक्षस में सब से बड़ी विशेषता यह है कि इसमें तात्कालिक भारतीय राजनीतिक षड्यन्त्र का एक निष्पक्ष चित्र है। कलात्मक निपुणता के उदाहरण संस्कृत के दूसरे नाटकों में भी मिल सकते हैं, पर कथा के साथ भावात्मक राजनीतिक निपुणता का विशिष्ट रूप इसी में परिलक्षित होता है। इसमें न तो अगाध भविष्य की सम्भावनाओं की झांकी प्रस्तुत की गयी है और न कोई रोमांटिक वातावरण उपस्थित किया गया है। चाणक्य की कुटिलनीति—जो है, वह वही है,—निर्मम, नग्न, कठोर, सत्य, न कुछ अधिक न कुछ कम। वहाँ विशाखदत्त चाणक्य की कुटिल नीति की तरह विस्तृत, गम्भीर बनकर अनेक पात्रों में बिखर जाते हैं, किसी एक पात्र के निर्माण में उनकी प्रतिभा नहीं अटकती—सभी पात्र अपने अपने क्षेत्र, अपनी अपनी सीमा में चाणक्यनीति के उन विविध पहलुओं के सूत्र का प्रस्तुतीकरण करते हैं, जिनकी विविधता में ही एकता है, जिनकी खण्डता में ही अखण्डता है।

इस नाटक पर कुछ आलोचकों का यह आक्षेप है कि इसमें छल प्रपंच वर्णन द्वारा किसी उल्लेखनीय आदर्श की स्थापना नहीं की गयी, किन्तु राजनीति के क्षेत्र में कूटनीति का प्रयोग क्षम्य है। वस्तुतः इस कृति में आदर्शोन्मुख यथार्थ का सुन्दर निर्वाह हुआ है।

मूलत किसी भी नाटक के उद्देश्य दो प्रकार के होते हैं। एक तो भावबोध के आवर्त्तन से उत्पन्न और दूसरा कुछ प्रभावों एवं कुछ अन्य प्रवृत्तियों के संयुक्त कारणों से प्रेरित। इन कारणों में सामाजिक, सांस्कृतिक एवं राजनीतिक उथल पुथल भी होते हैं। जब कोई नाटकीयवस्तु सामान्य प्रवृत्ति या भावबोध से विकसित होती है तो उसका उद्देश्य गहरा और तात्त्विक होता है। जब वह राजनीतिक प्रवृत्तियों के संयुक्त कारणों से विकसित होता है तो वह केवल आकारात्मक मोड़ में कुछ प्रचलित रूपों का समर्थन करके समाप्त हो जाता है। यह आकारात्मक उद्देश्य, कुछ काल के लिए अतिप्रबल हो जाता है और वह ऐसा प्रभाव उत्पन्न करता है कि लगता है जैसे पूरा का पूरा क्षेत्र मूलत भावबोध के आवर्त्तन से उद्भूत है, किन्तु कालान्तर में ऐतिहासिक दूरी प्राप्त करने के बाद, जब उसका मूल्यांकन होता है तो प्रायः ऐसा लगता है कि समूचा का समूचा स्वरूप ही एक प्रकार की स्थिति से समुद्भूत है और सारा नयापन सारा आग्रह केवल मूल भावबोध के विभिन्न संभव पक्षों में से एक पक्ष का ही समर्थक है।

मुद्राराक्षस का उद्देश्य इसी द्वितीय कोटि का है। भारतीय जीवन में चाणक्य का व्यक्तित्व अति आकर्षक सिद्ध हुआ है। संस्कृत साहित्य में विशाखदत्त को अपने इस नाटकीय उद्देश्य के लिए ख्याति तो मिली ही—मुद्राराक्षस से प्रभावित होकर हिन्दी साहित्य के कतिपय कवि, नाटककार और लेखकों ने इस महामहिम व्यक्ति को इसी उद्देश्य की सफलता के हेतु विभिन्न रूपों में अपनी अपनी श्रद्धान्जलियाँ अर्पित की हैं। विशाखदत्त ने मौर्ययुग के भारत की राजनीतिक, सामाजिक, धार्मिक और नैतिक दशा का चित्र खींचकर आदर्शोन्मुख यथार्थ की स्थापना में सफलता प्राप्त की है। यह बात इस नाटक के कथानक एवं वर्णनों से स्पष्ट हो जाती है। विशुद्ध कूटनीतिक राजनीति के विवरण विश्लेषण को मूल उद्देश्य मानकर लिखा गया यह नाटक अपने उद्देश्य की पूर्ति में कदाचित् उपलब्ध सम्पूर्ण संस्कृत नाट्य साहित्य में अकेला है। उद्देश्य की दृष्टि से संस्कृत नाट्य साहित्य के रंग मंच पर विशाखदत्त का उदय एक असाधारण घटना है। विशाखदत्त के सजग व्यक्तित्व ने कूटनीति के सभी तत्त्वों को आत्मसात कर लिया है। इसके लिए उन्होंने अपने नाटक की कथावस्तु राजनीतिक्षेत्र से ली है। ऐतिहासिक और पौराणिक वृत्त के आधार पर लेखक ने अपने नाटक का ढाँचा खड़ा कर चाणक्यनीति का मार्मिक चित्र उपस्थित किया है। इस नाटक में राजनीति की स्वस्थ कथा और उदात्त चरित्रों से शक्ति संचय करना ही नाटककार का मुख्य उद्देश्य है। इस उद्देश्य की पूर्ति में नाटककार को यथेष्ट सफलता मिली है।

## नाट्यगत अन्य विशेषताएं

मुद्राराक्षस कर्मसाधना अथवा अहर्निश कार्यतत्परता का संदेश देने वाली सफल नाट्यकृति है। इसमें वीररस के 'युद्धवीर' नामक प्रकार का भली भाँति निर्वाह हुआ है। शृंगारादि अन्य रसों का समावेश इसका कथावस्तु के अनुकूल नहीं है। इस नाटक का लक्ष्य केवल राजनीतिक षड्यत्रों का प्रतिपादन मात्र न होकर सत्त्वमय ओजोगुण का प्रकाशन भी है। अत नाट्य वृत्तियों की दृष्टि से एक ओर जहाँ इस नाटक में सत्त्वगुण प्रचरित 'सात्त्वती वृत्ति' है, वहाँ दूसरी ओर छल, कपट तथा अभिमान की सूचक 'आरभटी वृत्ति' भी है। सात्त्वती वृत्ति के अन्तर्गत नाट्यकार ने 'संघातक' नामक भेद का प्रयोग किया है। क्योंकि कौटिल्य से राक्षस का विग्रह, मित्र अथवा स्वामी के प्रति अनन्यभक्ति का फल है और वह उसे दैववशात् भी मानता है।

मुद्राराक्षस अपने नाटकीय ऐश्वर्य के लिए सुप्रसिद्ध है। रंग मंच पर अभिनीत होने की योग्यता ही इसकी सफलता का अंतिम प्रमाण नहीं है। यद्यपि इसमें विशाखदत्त की अभिनयकला का

# पात्र-परिचय

## पुरुष-पात्र

चाणक्य : आचार्यविष्णुगुप्त, मौर्यसाम्राज्य का प्रतिष्ठापक, महान् राजनीतिक, प्रस्तुत नाटक का नायक।
राक्षस : नन्द साम्राज्य का महामात्य, चाणक्य का प्रतिद्वन्द्वी, नाटक का प्रतिनायक
चन्द्रगुप्त : मौर्यसाम्राज्य का संस्थापक, चाणक्य का दृढ भक्त।
मलयकेतु : महाराज पर्वतक का पुत्र, चन्द्रगुप्त का प्रतिस्पर्द्धी, राक्षस का सहायक।
चन्दनदास : राक्षस का अभिन्न मित्र, पाटलिपुत्र का नगरसेठ।
भागुरायण : मलयकेतु का कपटी मन्त्री, चाणक्य का गुप्तचर।
जीवसिद्धि : क्षपणक वेषधारी चाणक्य का गुप्तचर, राक्षस का कपटी मित्र।
सिद्धार्थक : चाणक्य का विश्वासी गुप्तचर।
सुसिसार्द्धक : चाण्डाल वेषधारी सिद्धार्थक का मित्र।
निपुणक : राक्षस की अगूठी लाकर चाणक्य को देने वाला एक गुप्तचर।
शार्ङ्गरव : चाणक्य का शिष्य गुप्तचर।
विराधगुप्त : राक्षस का गुप्तचर।
आर्य जाजलि : पर्वतीय राजकुमार मलयकेतु का कञ्चुकी।
प्रियंवदक : राक्षस का परिजन।
शकटदास : राक्षस का परम मित्र।
आर्य वैहीनरि : मौर्य साम्राज्य का कञ्चुकी।
करभक : राक्षस का गुप्तचर।
दौवारिक : राक्षस का द्वारपाल।
वेत्रधारी पुरुष : कुमार मलय केतु का परिजन।
भासुरक : कुमार मलय केतु का अनुचर।
पुरुष : चाणक्य का गुप्तचर।
बालक : चन्दनदास का पुत्र।
वैतालिक : राक्षस द्वारा प्रतिनियुक्त चारणद्वय।
सूत्रधार : नाटक का सञ्चालक।

## स्त्री-पात्र

शोणोत्तरा : मौर्यसम्राट् की द्वारपालिका।
विजया : मलय केतु की द्वाररक्षिका।
कुटुम्बिनी : चन्दनदास की धर्मपत्नी।
नटी : सूत्रधार की सहायिका।

---

## सम्मतिपत्राणि

### (१) आचार्य : श्रीकृष्णमोहनठक्कुरः

प्रधानाचार्य ( रणवीर संस्कृत विद्यालय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय )

विशाखदत्तविरचितमन्वर्थनामोपेतं रुचिरपदावलिकलितम् अभिरामरामणीयकं मुद्राराक्षसनामकं नाटकं को न जानाति संस्कृतसमाजे। रसानुगुणपदबन्धुरमिदं नाटकं सहृदय-हृदयावर्जकमित्यत्र न कस्यापि सहृदयस्य संशीतिलेशः। अस्य पद्यार्थस्फोटनमतिकठिनम्। विविधानवद्यविद्याविद्योतितान्तःकरणो विद्वद्धौरेयवर्यो प्रतिनिलुः श्रीजगदीशचन्द्रमिश्रोऽस्मदन्तेवासी परिश्रमेण हिन्दी-संस्कृताङ्ग्लभाषासु सम्यक्तया-र्थस्फोटनं प्रत्यान्तरङ्गप्रतिपादनं च सम्यक्तया स्फुटीकृतवानिति दर्शं दर्शं कस्य सचेतसो मनः सन्तोषं नावहति। अत्र सामान्या अपरिहेयांशा मुख्यव्याख्याने क्वचित्का विशिष्टाश्च उपपत्तयो बोधसौकर्याभिप्रायैश्च विमर्शभागे समुपनिबद्धाः सन्ति। क्वचिदस्फुटार्थानि वाक्यानि पदान्तरयोगेन साधु स्फोरितानि विद्यन्ते। सरससरलानि प्रसाद-माधुर्यप्रशसनीयरमणीयानि समुच्छलद्रसप्रवाहसन्दोहतुन्दिलानि चमत्कारचञ्चुराणि सौरभसभारसंभृतानि सुमनः-पुञ्जरञ्जनानि हृदयानि पदानि व्याख्याने प्रयुक्तानि समवलोक्य चेतः प्रसीदतितमाम्। मन्ये चेहगुणोपेतमपूर्वं संस्करणमिदं सञ्जातम्। तदेतन्मनीषिनिवहेभ्योऽन्तेवासिसहस्रेभ्यो जनतासौजन्यविस्फुटितेभ्योऽपरं तोषकरं भूयात्, टीकाकारश्च स्वानुरूपं यशः प्राप्नुयाद् भूतभावनश्रीविश्वनाथकृपयेति समधिकं कामयते।

### (२) श्री आनन्दनारायण शर्मा

हिन्दी विभाग : गणेशदत्त महाविद्यालय, बेगूसराय, मुंगेर

मुझे श्री जगदीशचन्द्र मिश्र संपादित सानुवाद "मुद्राराक्षस" देखने का सुयोग प्राप्त हुआ था, विशाखदत्त के मुद्राराक्षस के इससे पूर्व भी एकाधिक अनुवाद प्रकाशित हो चुके हैं। पर यह निःसन्देह सब अनुवादों को पीछे छोड़ गया है। श्री मिश्र जी ने अपनी इस 'विमला' व्याख्या में संस्कृत पद्यों के अन्वय और शब्दार्थ के अतिरिक्त हिन्दी और अंग्रेजी में अनुवाद तो दिए ही हैं, टिप्पणियों द्वारा विशेष प्रसङ्गों की सविस्तर व्याख्या और काव्य सौन्दर्य का निर्देश भी किया है। इतने परिश्रम और अवधान पूर्वक प्रस्तुत किए गए अनुवाद कम देखने में आते हैं। अनुवाद की भाषा सरल और प्रवाहपूर्ण है और वह मूल के वैशिष्ट्य को सुरक्षित रखने में पूर्णतः समर्थ है।

हिन्दी के साथ अंग्रेजी अनुवाद जोड़ देने से पुस्तक अहिन्दी-भाषियों के लिए भी उपादेय बन गई है। मैं व्याख्याकार श्री मिश्र जी को उनके श्रम और वैदुष्य के लिए हार्दिक साधुवाद देता हूँ और आशा करता हूँ कि अनतिदूर भविष्य में वे इसी प्रकार संस्कृत वाङ्मय के अन्य रत्नों को भी सामान्य जनों के लिए सुलभ बनायेंगे।

## (3) Dr. JAYAMANTA MISHRA

*University Professor & Head, Department of Sanskrit,*
*Bihar University, Muzaffarpur.*

At present,

Professor of Sanskrit, Indian Co-operation Mission,
Kathmandu, Nepal.

"MUDRARAKSASA" is a unique play composed with a purely political theme. Due to subtle plot construction and well-knit scenes it has got an individual stamp.

Viśakhadatta, the author of the play, being an erudite scholar, is well acquainted with the technicalities of dramaturgy, astronomy and Nyaya Vaiśesika systems. He has therefore successfully woven the political theme to gether with the technicalities of different Sastras. Hence this play requires a good commentary to explain its subtlety. Shri Jagdish Chandra Mishra has done a valuable service to meet a long-felt demand of the students and teachers interested in the subject by presenting the useful commentary "Vimalā" and rendering it into English and Hindi. Rendering is always a difficult art but Shri Mishra has achieved great success. It is hoped that Shri Mishra's present annotation would meet the demand of readers.

## (4) VISHVESHVAR PRASĀD SINGH

*Principal. K. S S. College, Lakhi Sarai, Monghyr*

"MUDRARAKṢASA" is an unparalelled work of Viśakhadatta. It is one of the great Sanskrit dramas in seven acts based on the political intrigues of Chanakya, the minister of king Chandra Gupta of Pataliputra, to win over Rakshasa to his side, who was a former loyal minister of Nandas. The drama is full of life, action and sustained interest, and represents curious state of public morals. Viśakhadatta's diction is admirably forcible and direct.

The present work of Shri Jagdish Chandra Mishra is unique in several essentials Shri Mishra has adopted the most popular and appropriate version of the text. The English and Hindi Translation of the text is literal as well as idiomatic. The work of Shri Mishra is most useful for the scholars and students as well All these peculiarities will take the Sanskrit text easily understandable. It is hoped that the commentary will meet the long-felt desideratum of the students and the general readers alike.

टीकाकर्तुर्मङ्गलम्

( १ )

दीनानाथसनाथितो गुणगणैः 'श्रीकीर्तिनाथो' बुध-
स्तातो मे च 'सरस्वती' भगवती 'माता' गृहे भास्वती।
ध्यात्वा भूसुरभूषितं सुविमलं तत्पादपद्मं हृदा
मुद्राराक्षसनाटकस्य 'विमला' कुर्वे विमर्शान्विताम्॥

( २ )

विशाखदत्तकृतिनः कृतौ कृतपरिश्रमः।
सचन्द्रो जगदीशोऽयं निस्तन्द्रस्तनुते मुदा॥

( ३ )

अन्तेवासिमिलिन्दवृन्दमहितं विद्वन्मरालाश्रितं
कीर्त्यामोदभरैर्विभासितदिशं सद्भिः शिरोभिर्धृतम्।
'गेनालाल'-सुधीपदाम्बुजमहं मूर्ध्ना समाराधयं-
स्तस्मै श्रीगुरवे समर्प्य 'विमला' नूत्नां सुधास्यन्दिनीम्॥

( ४ )

चन्द्रन्ति चेतसि कला ललितानि तानि
यत्पादपङ्कजरजांसि रजोहराणि।
अन्तःस्मृतान्यपि तमांसि बहिः क्षिपन्ति
तं 'कृष्णमोहन' गुरुं सततं स्मरामि॥

॥ श्रीः ॥

# मुद्राराक्षसम्

## सटिप्पण 'विमला' व्याख्योपेतम्

### प्रथमोऽङ्कः

धन्या केयं स्थिता ते शिरसि शशिकला किं नु नामैतदस्या
नामैवास्यास्तदेतत्परिचितमपि ते विस्मृतं कस्य हेतोः ।
नारीं पृच्छामि नेन्दुं कथयतु विजया न प्रमाणं यदीन्दु-
र्देव्या निह्नोतुमिच्छोरिति सुरसरितं शाठ्यमव्याद्विभोर्वः ॥ १ ॥

---

विमला

अन्वयः—का इयम् धन्या ते शिरसि स्थिता ?—शशिकला । एतत् अस्या नाम नु किम् ? अस्या नाम एव । तदेतत् ते परिचितमपि कस्य हेतोः विस्मृतम् । नारीं पृच्छामि इन्दुं न—यदि इन्दुः प्रमाणं न, विजया कथयतु । इति, देव्याः सुरसरितम् निह्नोतुम् इच्छोः विभोः शाठ्यं वः अव्यात् ॥

व्याख्या—का=किंनामधेया ( who is by name ), इयम्=दृष्टिगोचरीभूता ( this ), धन्या=श्लाघ्या ( blessed one ), ते=तव ( your ) शिरसि=उत्तमाङ्गे ( on head ) स्थिता=विद्यमाना ( resting ) ।—शशिकला=चन्द्रस्य भागविशेषः ( a lunar digit ) । एतत्=एष (this here) अस्याः=स्त्रियः ( woman's ), नाम=संज्ञा ( by name ) नु=( अव्यय ) ( A particle having an interrogative force and implying some doubt ) किम्=प्रश्नवाचकः (used interrogatively) अर्थात्=Is that her name ? अस्याः=मन्मस्तकालङ्कारभूतायाः, नाम एव=संज्ञा एव ( That indeed is her name ) तदेतत्=एष ( this ) ते=तव ( your ) परिचितमपि=विदितमपि (also familiar), कस्य हेतोः=केन हेतुना ( How is ), विस्मृतम्=अपरिचितमिव ( Forgot ) नारीम्=स्त्रियम् ( to woman ), पृच्छामि=ज्ञातुमिच्छामि ( want to know ), इन्दुम्=चन्द्रम् ( to the moon ) न=नहि ( not )—यदि=यद्वा ( if ) इन्दुः=चन्द्रः ( The moon ), प्रमाणम्=विश्वासावहम् ( believe ),

न = नहि ( not ) विजया कथयतु = भवत्सखी विजयैव वदतु ( Let Vijaya tell ) इति देव्या = पार्वत्या ( wife of God Shiva, born as the daughter of the Himalaya mountain ) सुरसरितम् = गङ्गाम् ( The Celestial river ) निह्नोतुम् = गोपायितुम् ( concealing ), इच्छो. = अभिलषित. ( anxious ) विभोः = व्यापकस्य ( of Lord Shiva ) शाठ्यम् = चातुर्यम् ( trickery ) व. = युष्मान् ( all of you ) अव्यात् = पायात् ( protect )

**हिन्दी**—( पार्वती ) आपके सिर पर बैठी यह कौन भाग्यवती है ? ( शिव )—चन्द्रकला। ( पार्वती )—क्या यही उसका नाम है ? ( शिव ) नाम ही तो, और इसने तो तुम परिचित भी थी—पता नहीं इसे भुला कैसे गई ? ( पा० ) मैं इस चन्द्रमा को नहीं पूछता। उस औरत को पूछती हूँ। ( शिव ) औरत ! अगर तुम्हें मेरी बातों पर विश्वास नहीं, तो तुम्हारी सखा विजया ही बोले। इस प्रकार देवी पार्वती के सन्देह-कटाक्षों से गङ्गा की रक्षा में आकुल भगवान् शङ्कर की चातुर्य तुम्हारी रक्षा करे॥ १॥

**English** —O Lord ! Who is this fortunate one resting on your head ? shashikala ( a lunar digit ). Is that realy her name ? That is, and you were well acquainted with it. How did you forget it ? I ask about the woman and not the moon.-If you do not believe in the moon, let Vijaya, ( your attendant ) tell you May the trickery of such lord Shiva, anxious to conceal the celestial river Ganga from his wife Parvati, save you

**टिप्पणी**—धन लब्धा इस विग्रह से यत् प्रत्यय लगाकर धन्य बना। धन्य शब्द से स्त्रीलिङ्ग में टाप् प्रत्यय कर 'धन्या' रूप का निर्माण हुआ। धन्या अर्थात् भाग्यवती। पार्वती के द्वारा गङ्गा के लिए प्रयुक्त इस विशेषण में प्रथमतः पार्वती की ईर्ष्या ही अभिव्यक्त होती है। शिव अर्द्ध नारीश्वर हैं। उनके सम्पूर्ण वामाङ्ग पर पार्वती का अधिकार है। फिर—अपने से अधिक दिव्य युवतिस्वरूप गङ्गा को पति के सिर पर अवस्थित देखकर, देवी की ईर्ष्या से जल भुन उठना भी स्वाभाविक ही है। अथवा, यहाँ 'धन्या' शब्द 'अधन्या' परक है। इसने निन्दा की अभिव्यक्ति होती है। पूज्य पति के सिर चढ़ने वाली नारी तो निन्दनीय है ही। व्यतिरेक लक्षण से इस अर्थ की स्पष्टाभिव्यक्ति है। किम्वा—'**धन्या योषिता प्रलोभिका**' इस वचन से—प्रलोभन शीला गङ्गा को अपने सिर पर चढ़ा रखा है, यह उपालम्भ भी व्यक्त होता है। देवी पार्वती अगर 'सर्वज्ञा' हैं तो ये सारे सवाद कवि-कल्पना के अतिरिक्त अर्थहीन ही हैं। **परिचितमपि ते** = 'परि' उपसर्गक 'चि' धातु से कर्म में वर्त्तमानार्थक 'क्त' प्रत्यय से ( परि + चि + क्त ) 'परिचितम्' बना। यहाँ 'ते' में 'क्तस्य च वर्त्तमाने' इस नियामक सूत्र के द्वारा 'अनुक्ते कर्त्तरि षष्ठी' से षष्ठी विभक्ति हुई। **कस्य हेतोः**—'निमित्तकारणहेतुषु सर्वासां प्रायदर्शनम्' की नियामकता से 'हेतो' में षष्ठी विभक्ति हुई। व्याकरण के नियम से को हेतु, कं हेतुम्, केन हेतुना, कस्मै हेतवे, कस्मात् हेतो, कस्मिन् हेतौ इत्यादि प्रयोग भी चलते हैं। इसके लिए 'निमित्तादिप्रयोग तेभ्य तत्समानाधिकरणशब्देभ्यश्च' इत्यादि के सन्दर्भ में 'षष्ठी हेतुप्रयोग' और 'सर्वनाम्नस्तृतीया च' इत्यादि सूत्रों पर नागश का विवरण द्रष्टव्य है

**नारीं पृच्छामि नेन्दुम्**—इसमें 'प्रच्छ' धातु द्विकर्मक है। देवी ने इसका प्रयोग प्रधान कर्म के अर्थ में ही किया है। फलतः—'मैं आपसे उस औरत को पूछती हूँ न कि चन्द्रमा को'—इस अर्थ की प्रतीति है। शिवजी, इसे अप्रधान कर्म में प्रयुक्त मान कर समझते हैं कि उस नारी का नाम पूछती हूँ। 'नि' उपसर्गक 'ह्नु' धातु से तुमुन् प्रत्यय करने पर **'निह्नोतुम्'** बना। इसका अर्थ छिपाना है। इसी प्रकार 'अव'+'लिङ्' (आशिषि) धातु से रक्षा के अर्थ में 'अव्यात्' प्रयुक्त है।
**मुद्राराक्षसम्**—मुद्रया गृहीतं राक्षसमधिकृत्य कृतो ग्रन्थः मुद्राराक्षसम्। यहाँ उक्त विग्रह में 'अधिकृत्य कृते ग्रन्थे' सूत्र से अण् प्रत्यय तथा '[illegible] वुन् छाश्च' सूत्र से नपुंसकान्त कर 'मुद्राराक्षसम्' बना। इसका अर्थ है—मुद्रा अर्थात् अंगूठी से राक्षस नामक व्यक्ति को पकड़ने के सम्बन्ध में एक रूपक ग्रन्थ।

प्राचीनों ने निर्विघ्नतापूर्वक ग्रन्थसमाप्ति के लिए ग्रन्थारम्भ में मङ्गल का विधान किया है। इस मङ्गल के आशीः, नमस्क्रिया और वस्तुनिर्देश रूप तीन भेद हैं। महाकवि विशाखदत्त ने इस नाटक में अपने इष्टदेवता महादेव के गुणकथनपूर्वक आशीर्वचन रूप प्रथम कोटिक मङ्गल का विधान किया है। इस मङ्गल श्लोक के प्रत्येक शब्द एवं उसके अर्थ से नाटकीय वस्तु प्रतिध्वनित होती है। मङ्गल श्लोक का उमामहेश्वर-संवाद भी नाटकीय पृष्ठाधार पर ही अवस्थित है।

नाट्य वस्तु में क्रमबद्धता, प्रभाव और क्षमता लाने के लिए—इस नाटक में नाटकीय तथ्यों के साथ माङ्गलिक बिम्बों की मनोनुकूल योजना की गई है। मुद्राराक्षस के समग्र नाटकीय तथ्यों की इस मङ्गल में स्पष्टतम अभिव्यक्ति है। कवि ने नाटकीय क्रमबद्धता और प्रभाव-क्षमता की योजना की। नान्दी पद के इन दोनों माङ्गलिक श्लोकों में विरक्त शिव में अनुरक्ति की उद्भावना कर—स्पष्ट रूप चित्र की तरह खींचा है। नाटकीय घटना प्रवाह की सहज रोचकता—वीतराग महादेव में रतिनायकत्व की योजना से ही अभिव्यक्त है। इसी प्रकार नाटकीय संवाद की योजना में रोचकता तथा उसकी पूर्ण अन्विति इस मङ्गल के उमा महेश्वर-संवाद में स्पष्ट है।

संवाद-योजना में आवश्यक विस्तार और विषयान्तर की अपेक्षा संक्षिप्तता और स्वाभाविकता पर बल दिया जाता है। इसमें मूल प्रत्यक्ष घटनाओं का विवरण पूर्ववृत्त के साथ आभासित रहता है। इस मङ्गल श्लोक के नायक योगी शिव में नाटक के वीतराग नायक चाणक्य के चरित्र का आभास मिलता है। गङ्गा और उमा के मध्य अन्य प्रेमद्वन्द्व में चाणक्य की धर्म और प्रेम की नीति का द्वन्द्व सूचित है। नाटक में घटनात्मक चेतना जितनी ही अधिक अन्तर्निहित होगी—उसमें कुतूहल और रोचकता भी उतनी ही सन्निविष्ट होगी। पार्वती की ईर्ष्या युक्त आँखों से गङ्गा को छिपाने की नाटकीय घटना में चाणक्य के द्वारा मलयकेतु की आँखों से चन्द्रगुप्त के छिपाव का स्पष्ट संकेत मिलता है। इसी प्रकार रक्षार्थ तत्पर महादेव का कौतूहल सहृदय सामाजिकों के कौतूहल का प्रतीक है। स्पष्ट है—नान्दीपाठ के ये दो श्लोक अर्थचमत्कार में ध्वनि प्रतिध्वनियों से परिपूर्ण एवं आकर्षक हैं। इसमें एक विशिष्ट तात्पर्य—चमत्कारी ध्वनि से है।

कुछ प्राचीन टीकाकार ने इसमें व्याजोक्ति अलङ्कार माना है। यह गूढाशयप्रतीति अलङ्कार है। इसमें उस रहस्य के प्रकट होने पर उसे किसी बहाने छिपाया जाता है। व्याज का अर्थ ही बहाना है। इसमें वक्ता अपनी गोपनीय बात को छिपाने के लिए ऐसी युक्ति का सहारा लेता है, जो यथार्थ नहीं होती। यहाँ शङ्कर ने 'शशिकला' रूप छद्म उक्ति के व्याज से सिरस्थित गङ्गा रूप वस्तु का गोपन किया है।

कुछ आधुनिक व्याख्याकारों ने इसमें वक्रोक्ति अलङ्कार माना है। वक्रोक्ति का अर्थ है टेढ़ा कथन। वक्ता के अन्यार्थक वाक्य का यदि श्रोता काकु या श्लेष के द्वारा अन्यार्थक कल्पना करता

है तो वहाँ वक्रोक्ति होती है। प्रस्तुत पद्य में पार्वती द्वारा प्रयुक्त शङ्कर के मस्तक स्थित नारी के प्रति जिज्ञासा का अर्थ उन्हें 'शशिकला' के रूप में प्रतीत होता है। साथ ही वक्ष्यमाण नाटकीय वस्तु की व्यञ्जना भी इससे ध्वनित होती है। अतः स्पष्टतः यहाँ वक्रोक्ति अलङ्कार है।

किन्तु, अगर मैं अपनी बात कहूँ, तो मुझे इसमें उल्टी गङ्गा बहती दिखाई देती है। इस विषमता के भीतर से मुझे व्यतिरेक की ध्वनि सुनाई पड़ती है। व्यतिरेक का अर्थ है विशेष प्रकार का अतिरेक या आधिक्य। अर्थात् गुणविशेष के कारण उपमान की अपेक्षा उपमेय में ही अधिक उत्कर्ष दिखाया गया है। दर-असल इसमें चमत्काराधान भी इसी अर्थवत्ता या उपमेयाधिक्य के कारण हुआ है। यहाँ उपमान गङ्गा से उपमेय शशिकला अपने विशिष्ट गुणों से बढ़ता प्रतीत होती है।

इसके साथ ही इसमें 'उत्प्रेक्षा' और 'अपह्नुति' नामक अलङ्कारों के अङ्गाङ्गिभाव से 'सङ्कर' की भी ध्वनि है। यहाँ उत्प्रेक्षा का स्वरूप होगा—

पहले तो बस मैं ही मैं थी। भगवान् अर्द्धनारीश्वर के आधे शरीर पर मेरा ही आधिपत्य था। वामाङ्ग पर मेरा अधिकार और पूर्ण आधिपत्य की सब कहीं चर्चा थी। सबकी श्रद्धा का मैं ही एकमात्र आधार थी। पर अब तो सारा ठाठ ही बदल गया। मेरे वे सौभाग्य के दिन सदा के लिए लद गये। अब मुझे कौन पूछे? मैंने तो आधे शरीर में ही अधिकार पाया था। यहाँ तो यह नई सुहागिन माथे पर चढ़कर ही इतरा रही है, जिसके सौन्दर्य के आगे मुझ जैसा सूरत वाली पानी भरे। लोग बैठकर अब इसी की चर्चा करेंगे। जैसे, इसी कमक से खोई-खोई सा पार्वती बिसूरने लगी हो।

और अपह्नुति इस प्रकार—

इसमें प्रकृत गङ्गा को छिपाकर अप्रकृत उपमानभूत शशिकला का स्थापन किया गया है। अर्थात् सच्ची बात को छिपाकर झूठी बात प्रकट की गई है। तभी तो यह प्रतीति है कि यह गङ्गा नहीं, शशिकला है—लोग भी तो ऐसा ही समझेंगे।

फिर दोनों में अङ्गाङ्गिभाव सङ्कर का कारण यह है कि यहाँ अपह्नुति के सहारे ही उत्प्रेक्षा खड़ी है। क्योंकि यदि लोग गङ्गा को शशि न समझें तो फिर पार्वती को गङ्गा के बिसूरने की कोई बात ही नहीं रहती। उसका मान सम्मान ज्यों का त्यों बना रह जाता है। इसलिए अपह्नुति का कल्पना उत्प्रेक्षा की जड़ जमाने में सहायता पहुँचाती है। सहायक होने के कारण ही वह अङ्ग रूप में उपस्थित होती है। झलक दिखाकर उत्प्रेक्षा के प्रधान शृङ्गार को निखार देना है। क्योंकि गङ्गा को शशिकला मान लेने की अपेक्षा, इसी कसक से पार्वती के बिसूरन रहने में अधिक चमत्कार है।

दूसरी ओर, यदि पार्वती हैरान न होती तो गङ्गा को शशिकला माने जाने का कुछ भी गौरव नहीं रह जाता। अतः दोनों अलङ्कारों की आपस की अपेक्षा स्पष्ट है। यह अपेक्षा ही यहाँ साङ्कर्य का बीज है। अतः यहाँ 'उत्प्रेक्षाऽपह्नुति' की सम्मिलित ध्वनि है।

इसमें स्रग्धरावृत्त है। मगण, रगण, भगण, नगण और तीन यगण हैं। तथा तीन बार सात सात अक्षरों पर यति है। अतः यहाँ स्रग्धरा नामक वृत्त है। इसकी परिभाषा है —

'म्रभ्नैर्यानां त्रयेण त्रिमुनियतियुता स्रग्धरा कीर्तितयम्'

S S S S I S S I I I I I I S S I S S I S S
ध न्या के यं स्थि ता त शि र सि श शि क ला किं नु ना मै त द स्या ।

अपि च—

पादस्याविर्भवन्तीमवनतिमवने रक्षतः स्वैरपातैः,
सङ्कोचेनैव दोष्णां मुहुरभिनयतः सर्वलोकातिगानाम् ।
दृष्टिं लक्ष्येषु नोग्रां ज्वलनकणमुचं बध्नतो दाहभीते-
रित्याधारानुरोधात्त्रिपुरविजयिनः पातु वो दुःखनृत्यम् ॥ २ ॥

---

विमला

अन्वयः—आविर्भवन्तीम्, अवनेः, अवनतिम्, पादस्य, स्वैरपातैः, रक्षतः, सर्वलोकातिगानाम्, दोष्णाम्, मुहुः, सङ्कोचेनैव, अभिनयतः, दाहभीतेः, लक्ष्येषु, ज्वलनकणमुचम्, उग्रां, दृष्टिम्, न, बध्नतः, त्रिपुरविजयिनः, आधारानुरोधात्, इति, दुःखनृत्यम्, वः, पातु।

व्याख्याः—आविर्भवन्तीम् = प्रादुर्भविष्यन्तीम् ( Would have manifested ) अवनेः = भूमेः ( of the earth ) अवनतिम् = अधोगमनम् ( bowing down ) पादस्य = चरणयोः ( of the feet ) स्वैरपातैः = मन्दविक्षेपैः ( by gentle steps ), रक्षतः = परिहरत ( avoided ), सर्वलोकातिगानाम् = अतिविस्तृतानाम् ( beyond all the world ), दोष्णाम् = भुजानाम् ( of his arms ), मुहुः = प्रतिक्षणम् (every moment) सङ्कोचेनैव = संक्षेपेणैव ( by the mere contraction ), अभिनयतः = अङ्गविक्षेपं विदधतः ( gesticulated ), दाहभीतेः = नयन किरणात् जगतः दहनशङ्कात् ( Through fear of a conflagration ), लक्ष्येषु = दर्शनविषयेषु ( on objects of his gaze ), ज्वलनकणमुचम् = अग्निस्फुलिङ्गवर्षणशीलाम् ( emitted sparks of fire ) उग्राम् = घोराम् ( fierce ) दृष्टिम् = नेत्रम् ( the third eye ), न बध्नतः = न क्षिपतः ( did not fix on ), त्रिपुरविजयिन. = शिवस्य ( The conqueror of the Tripura, Lord Shiva ) आधारानुरोधात् = अङ्गविक्षेपणाद्याश्रयीभूतभूतलादेरधः पतनाद्यभावतात्पर्यात् ( Through a regard for the arena ), दुःखनृत्यम् = कष्टतोऽनुष्ठीयमाननर्तनम् ( Uneasy dance ), वः = युष्मान् ( all of you ) पातु = अवतु ( protect ).

हिन्दी—यही नहीं—( ताण्डवनृत्य के समय ) चरणों के आघातों से यह धरती कहीं धँस न जाय,—ऐसी सम्भावना से हर क्षण बचते-बचते, भावभङ्गिमा प्रदर्शित करने में हाथों के प्रसार से कहीं लोक-लोकान्तरों का विनाश न हो जाय—अतः भुजाओं के सङ्कोच से ही नृत्य के भावों को प्रदर्शित करते हुए—अग्नि स्फुलिङ्गों या ज्वालाओं को निरन्तर उगलते रहने वाली ललाटस्थ तीसरी आँख को बिना किसी वस्तु पर टिकाते ही, अर्थात् किसी वस्तु पर तीसरी आँख पड़ते ही वह जलकर खाक न हो जाय—इस सम्भावना से बचते हुए—रङ्गमञ्च की हर सीमाओं को नज़र अन्दाज़ करते हुए—दुःख से नृत्य में निरत भगवान् त्रिपुरारी शिव का यह ताण्डवनृत्य तुम्हारी रक्षा करे।

**English**—Besides this—May the dance of Lord Tripurari, rendered uncomfortable due to his kindly feeling for the stage, guard you;

the victor of Tripura ( Shive ) who avoided the bending of the earth by gentle steps at the time of his dance, which would have made obvious itself by the wilful fall of the foot, who often gesticulated by the absoltute gesture of his arms that out reached all the world and for fear of a conflagration, did not fix his gaze on objects that emitted sparks of fire.

**टिप्पणी—आविर्भवन्तीम्** = आविस + भू + शतृ स्त्रियाम्, ताम्। यह शब्द अवनति की विशेषता प्रकट करता है। अत यहाँ भविष्यत् काल के लिए निश्चित आवश्यकता प्रतीत नहीं होती, फिर भी—'यति' की दृष्टि से यदि यह आवश्यक ही माना जाय तो—प्रथमा सामानाधिकरण्य से 'वर्त्तमान समीपे वर्त्तमान वद्वा'—व्याकरण शास्त्र की इस नियामकता से, सामीप्यार्थक वर्तमान प्रयोग से शतृ प्रत्ययान्त लट् का विधान मान लने पर कुछ आपत्ति नहा रह जाती। 'रक्षत' का प्रयोग यहाँ परिहारार्थक है, व्यवहार में ऐसा प्रयोग विरल ही है।

**स्वैरपातै** = हरणम् इति हृ + घञ् से सम्पन्न रूप है। 'भावे हर। 'पात' का अर्थ यहाँ 'पदक्षप' है। स्व हर एवु 'स्वैरा' अर्थात् 'स्वव्यवस्थित तादृशा पाता अर्थात् अनिव्यवस्थित चरणक्षप। किम्वा अमरकोष में स्वैर का अर्थ 'मन्द' है—'मन्दस्वच्छन्दयो स्वैर'। इस अर्थ में 'स्वादीरेरिणो' सूत्र से वृद्धि कर करण तृतीया' से तृतीया विभक्ति का रूप सम्पन्न हुआ। सकोचेनैव—से यह प्रकट होता है लास्यरत शकर की भुजाओं का पूर्ण अभिनय सम्भव नहीं। 'करणे तृतीया' से यहाँ भी तृतीया का विधान है।

अमरकोष के '**भुजबाहू प्रवेष्टो दो**' के अनुसार दोस्' का अर्थ 'बाहु' होता है। 'पद्धन्नेत्यादि' सूत्र से दोस् का वैकल्पिक रूप दोषन् भी होता है। अत 'दोष्णाम्' का प्रयोग यहाँ बाहु के अर्थ में वैकल्पिक ही है। ***अभिनयत*** —यहाँ ताण्डवार्थक आवश्यक अशमात्र अभिनय शब्द प्रयुक्त है। **सर्वलोकातिगानाम्**—सर्वेलोका 'सर्वलोका' कर्मधारय समास तान् अतिगच्छन्ति इति सवलोक + अति + गम्, गमेर्ड' से कर्त्ता के अर्थ में ड प्रत्यय—तेषाम् सर्वलोकातिगानाम् यह शब्द यहाँ दोष्णाम् का विशेषण बनकर प्रयुक्त है। **ज्वलनकणमुचम्** = ज्वल + कर्त्तरि युच्, ज्वलन =अग्नि। ज्वलन् कणान् मुञ्चतीति ज्वलनकण + मुच् + कर्त्तरिकिप्, ताम् ज्वलनकणमुचाम्। *यह दृष्टि का* विशेषण बनकर प्रयुक्त है। **दाहभीते** = दाहाद् भीति तस्या दाहभीते। यहाँ 'हतो पञ्चमी' से पञ्चमी विभक्ति हुई। इस प्रयोग पर भट्टोजि दीक्षित का यह सिद्धान्त द्रष्टव्य है— विभाषा इति योगविभागाद् अगुणस्त्रियाम् च क्वचिद्—धूमादग्निमान्, नास्ति घटोऽनुपलब्ध।' आधार—आभियेन अस्मिन् अनेन वा इति, आ + धृ + घञ् अधिकरणे करणे वा **आधार**। आधारस्यानुरोध, आधारानुरोध तस्माद् अधारानुरोधात् 'हता। पञ्चमी' से यहाँ पञ्चमी विभक्ति हुई। **दु खनृत्यम्**—दु:खयतीति दु:खन् ( पचाद्यच् ) दु:खम्-नृत्यम्। इसे दु:ख-नृत्य इसलिए कहा गया है कि शकर के इस नृत्य में सृष्टि-सहार के भय से न तो स्वतन्त्र पदक्षेप है, न बाहुओं का अनर्गल आस्फालन हो, दृष्टि पर पूर्ण नियन्त्रण है फिर भी नृत्य है। 'दु:खनृत्य' शब्द यहाँ श्लेषात्मक सकेतपरक है। सकेत का स्पष्टीकरण आगे करेंगे।

किसी भी नाटक के लिए यथार्थ के साथ आदर्श का समन्वय जितना आवश्यक है, सम्भवत रसोत्कर्ष के लिए संघर्ष भी उतना ही आवश्यक है। जिस नाटक में इस सघर्ष की

चेतना जितनी ही मात्र होगी, उसमें कुतूहल और रोचकता का उतना ही गम्भीर समावेश होगा। क्योंकि, घटना के विकास और संवादों के अर्थगौरव की सर्वाधिक विशेषता कुतूहल में निहित रहती है। यह नाटक सम्पूर्ण रूप से सर्वांगपूर्ण तो है ही—इसमें कुतूहल की रक्षा भी अन्त तक सावधानी से की है। इसका कौतूहल जहाँ चरम सीमा पर पहुँचा है, वहीं नाटक की भी परिसमाप्ति आ गई है। इन सारे भावों को एक साथ समेट कर कवि विशाखदत्त ने प्रारम्भ के इन दो मांगलिक श्लोकों में ही अभिव्यक्त कर दिया है। इन दोनों पद्यों में आशीर्वादात्मक मंगल के व्याज से भगवान् शंकर और उनके कृत्यों के रूपक में समस्त नाटकीय व्यापार के सूत्रधार दो मन्त्रियों ( चाणक्य एवं राक्षस ) की सूचना दी गई है। चाणक्य, जो दोनों के गुरु हैं प्रथम पद्य में आते हैं। भगवान् शङ्कर ने जिस कौशल से गंगा को गौरी की दृष्टि से बचाया है—उसी प्रकार चाणक्य का कौशल चन्द्रगुप्त की मलयकेतु से रक्षा करना—इस अर्थ की ध्वनि प्रथम श्लोक में है। इसी प्रकार दूसरा श्लोक [illegible] द्वितीय मन्त्री राक्षस के लिए है। इसमें भगवान् शंकर ताण्डवनृत्य प्रारम्भ करते हैं और समस्त सृष्टि को आपत्ति में डाल देते हैं। पुनः नियन्त्रित पदक्षेप, अनुशासित हस्ताभिनय और व्यवस्थित नेत्रावलोकन से—जो सब उन्हें दुःख नृत्य के लिए प्रेरित करते हैं इस सृष्टि को संहार से बचा लेते हैं। उसी प्रकार मन्त्रि-श्रेष्ठ राक्षस ने एक आन्दोलन चलाया, जिसने मलयकेतु को अपने पूरे राजकीय परिवारों के साथ विपत्ति में डाल दिया। किन्तु, अन्त में अपने दुःखनृत्य अर्थात् उपयोगी कार्यों से राक्षस ने—जो बहुत पहले से ही उसमें था—बिगड़ती हुई स्थिति को सँभाल लिया। अथवा—यहाँ भी भगवान् शंकर के इस ताण्डवनृत्य में चरितनायक चाणक्य के नीति-ताण्डव का आभास मिलता है।

इस श्लोक में भी स्रग्धरावृत्त है। परिभाषा लिखी जा चुकी है। यहाँ तक अलङ्कार का प्रश्न है—इसमें भी एकमत नहीं। कुछ लोगों ने इसमें सम्बन्धातिशयोक्ति माना है। अतिशयोक्ति सादृश्य गर्भ अभेद प्रधान अध्यवसाय मूलक अर्थालङ्कार है। इसमें उपमान के द्वारा उपमेय का ज्ञान होता है। अथवा—उपमान उपमेय का निगरण कर उसके साथ अभेद स्थापित करता है। यहाँ वस्तु का वस्तुतः से सम्बन्ध नहीं रहने पर भी सम्बन्ध प्रतिपादन के कारण टीकाकारों ने सम्बन्धातिशयोक्ति माना है। कुछ लोग इसमें 'परिकर' अलङ्कार मानते हैं। परिकर का अर्थ है उपकरण या उत्कर्षक वस्तु। जहाँ विशेषणों का प्रयोग साभिप्राय किया जाता है, वहाँ यह अलङ्कार होता है। इसमें उपकरण का प्रयोग ही इस प्रकार किया जाता है कि रचना में स्वतः उत्कर्षाधान हो जाता है। जिस प्रकार उपकरणों के द्वारा किसी वस्तु की रमणीयता बढ़ जाती है, उसी प्रकार साभिप्राय विशेषणों से किसी भी प्रकार के कथन में सौन्दर्य आ जाता है। सादृश्य तत्त्व तो नहीं है हाँ, साथ ही [illegible] वर्ग के अन्तर्गत विशेषण वैचित्र्य से ही इसका घनिष्ठ सम्बन्ध रहता है। यों तो इस श्लोक के सभी विशेषण ही साभिप्राय हैं, किन्तु—[illegible] साभिप्राय विशेषण की दृष्टि से त्रिपुर विजय का प्रयोग ही अधिक चमत्कारक है। कुछ ने इस श्लोक में 'अधिक' अलङ्कार माना है। इस अलङ्कार में आधार अथवा आधेय में से किसी एक के आधिक्य का वर्णन रहता है। यह एक विरोधमूलक अलङ्कार है। इसमें आधिक्य का यथार्थ वर्णन न होकर कवि कल्पना प्रसूत या चमत्कारपूर्ण होता है। अस्तुतः भगवान् शंकर के चरणपतन रूप आधेय का अवनि रूप आधाराश्रय की अपेक्षा अधिक वर्णन रहने के कारण ही अधिक अलङ्कार माना है। श्लोक में पाञ्चाली रीति एवं प्रसाद गुण है।

( नान्द्यन्ते )

*सूत्रधार* —*अलमतिप्रसङ्गेन । आज्ञापितोऽस्मि परिषदा यथाद्य त्वया* सामन्तवटेश्वरदत्तपौत्रस्य महाराजभास्करदत्तसूनो कवेर्विशाखदत्तस्य कृतिरभिनव मुद्राराक्षस नाम नाटकम् नाटयितव्यमिति । यत्सत्य काव्यविशेषवेदिन्या परिषदि प्रयुञ्जानस्य ममापि सुमहान्परितोष प्रादुर्भवति । कुत —

---

विमला

व्याख्या—नान्द्यन्ते = नन्दयति आनन्दयति लोकानिति नान्दी तस्या अन्ते = अवसाने ( *after the blessing* ), सूत्रधार = प्रधाननट. ( a stage manager ), अतिप्रसङ्गेन = अतिविस्तरेण ( with excessive talk ) अलम् = व्यर्थम् (worthless) परिषदा = गोष्ठ्या (coun il or audience) आज्ञापित = आदिष्ट (commanded by) अस्मि = भवामि ( am ) सामन्त = चक्रवर्त्ती ( The tributary prince ) वटेश्वरदत्त पौत्रस्य ( grand son of Vatesvara Datta ), महाराज = ( महाराजति उपाधि ) ( the holder of the title of Maharaja ) भास्करदत्तसूनो = भास्करदत्तस्य पुत्र ( son of Bhaskar Datta ) कवे = नाटकप्रणेतु ( dramatist ) विशाख दत्तस्य कृति = विशाखदत्तस्य रचना ( drama of Vishakha Datta ) अभिनवम् = नवीनम् ( ne v ), मुद्राराक्षस नाम नाटकम् = मुद्रयाऽङ्गुलिमुद्रया परिगृहीतो राक्षसो यत्र तदधिकृत्यकृतो ग्रन्थो मुद्राराक्षसम्, नाम = तत्सञ्ज्ञक नाटकम् ( drama called the Mudrarakshasa ) नाटयितव्यम् = अभिनेतव्यम् ( to be staged ) यत्स यम् = अस्मद्विरचिताऽभिनयस्य दर्शनात् हर्षो भवतीति ( certainly ) काव्यविशेषवेदिन्याम् = काव्यस्य गुणदोषविशेषज्ञानाम् ( the aud ence knowing the excellence of dram ) परिषदि = सामाजिकसंसदि ( audience, council ) प्रयुञ्जानस्य = प्रयोक्ष्यमाणस्य, ममापि = अस्माकमपि ( My also ) सुमहान् परितोष = अतिसन्तोष ( very great satisfaction ) प्रादुर्भवति = उत्पद्यते ( feel ), कुत ( for ) ।

हिन्दी— ( नान्दी की समाप्ति पर )

सूत्रधार—इसके सम्बन्ध म विस्तारपूर्वक कुछ कहना व्यर्थ है। दर्शकों ने हा मुझ आज यह आज्ञा दिया ह कि महाराज भास्करदत्त के पुत्र और सामन्त वटश्वर के पौत्र नाटककार विशाखदत्त की अभिनवकृति मुद्राराक्षस का अभिनय करो। और, सच तो यह ह कि काव्य विशेषज्ञों के सामने ही अपनी कला प्रदर्शित करने में कलाकार को सच्चा सन्तुष्टि मिलती है। क्योंकि—

( After the blessing )

**English**—Stage manager—Away with vehement talk I am asked by the audience to represent a new drama 'Mudrarakshas' the work of the poet Vishakhadatta, son of Bhaskaradatta the holder of the title Maharaj, grand son of the tributary prince, Vatesvar datta, Really I feel very great satisfaction, acting before a council capable of apreciating merits of drama

चीयते वालिशस्यापि सत्क्षेत्रपतिता कृषिः।
न शालेः स्तम्बकरिता वप्तुर्गुणमपेक्षते ॥ ३ ॥

---

**टिप्पणी**—नान्द्यन्ते=नन्दन नन्द 'भाव घञ्' से घञ् प्रत्यय, नन्दस्य इयम् नान्दी 'नन्देदम्' मे अण् प्रत्यय कर रूप सम्पन्न हुआ। **अतिप्रसङ्गेन**=प्र+सञ्ज+घञ्=प्रसङ्ग, अति उचित प्रसङ्ग अतिप्रसङ्ग उस अतिप्रसङ्गेन, यहाँ 'करणे तृतीया' से तृतीया विभक्ति हुई। दूसरा 'अलम्' शब्द का भी इसी प्रयोग है हा। अतः तृतीया विभक्ति होना ही चाहिए। **आज्ञापितः**—आङ्+ज्ञा+णिच् से कर्म में क्त प्रत्यय लगाकर 'आज्ञापित' रूप सम्पन्न हुआ। इसमें 'ज्ञा' धातु है। **परिषदा**—'परि' उपसर्गक सद् धातु से क्विप् प्रत्यय करने पर अधिकरण कारक में परिषद् रूप हुआ। **सामन्त**—कवि के पितामह सामन्त थे और पिता को महाराज की पदवी मिली थी। वे वस्तुतः महाराज नहीं थे। **मुद्राराक्षसम्**—इसकी व्युत्पत्ति पहले लिखी जा चुकी है। **यत् सत्यम्** यह एक अव्यय है और इसका अर्थ 'निश्चय' है। **काव्यविशेषवेदिन्याम्**—वि+विद्+णिन् से ज्ञान के अर्थ में विद्‌ बना। काव्यस्य विशेषं काव्यविशेषं न वेत्ति इति इति। यह परिषद की प्रशंसा है। साथ ही इससे यह भी सूचित होता है कि यह नाटक उच्च कोटि का है और अभिनेय है। प्रकारान्तर से यह काव्य प्रशंसा भी है। **प्रयुञ्जानस्य**—प्र पूर्वक युज धातु से कर्ता के अर्थ में शानच् प्रत्यय लगाकर प्रयुञ्जान रूप बना। 'प्रोपाभ्यां युजेरयज्ञपात्रेषु' इस सूत्र से आत्मनेपद हुआ। यह 'मन' का विशेषण बतलाता है।

## विमला

**अन्वयः**—वालिशस्यापि, कृषिः, सत्क्षेत्रपतिता चीयते। शालेः, स्तम्बकरिता, वप्तुः गुण, न, अपेक्षते ॥ ३ ॥

**व्याख्या**—वालिशस्यापि=अज्ञातकृषिविषयस्य (even a foolish person), कृषिः=कर्षणकर्म उप्यमाना बीजम् (to scatter seeds) सत्क्षेत्रपतिता=उत्कृष्टभूमौ प्रयुक्ता (fallen in a good ground), चीयते=वर्द्धते (thrive), शालेः=धान्यस्य (of paddy), स्तम्बकरिता=प्राचुर्यम् (Luxuriant growth) वप्तु=बीजारोपकस्य (sower) गुण=चातुर्यादिकम् (merit) न=नहि (not) अपेक्षते=इच्छति (to expect).

**हिन्दी**—उर्वरा भूमि में कृषिकर्म में अनभिज्ञ व्यक्ति द्वारा बोये गये बीज भी लह-लहा उठता है। उन बालियों में फूटकर निकलने वाला धान, बीज बोने वाले किसान की योग्यता की अपेक्षा नहीं रखता।

**English**—Scattered seeds grow profusely in fertile soil, even being sowed by an ignorant peasant. The clustered paddy does not expect any merit in the sower.

**टिप्पणी**—चीयते-कर्मकर्त्ता में यहाँ लट् लकार का प्रयोग है। चीयते का अर्थ है अत्यन्त मात्रा में। बालिशस्य-'बाले शेते' इस विग्रह में 'ड' प्रत्यय से 'तत्पुरुषे कृति बहुलम्' ६।३।१४ इस सूत्र से सप्तमी का अलुक् 'र' और 'ल' की एकता से बालिश पद की सिद्धि हुई। 'बालिशस्तु शिशौ मूर्खे' इस मेदिनी कोष के अनुसार बालिश का अर्थ है मूर्ख। यहाँ इसका प्रयोग नट ने

अपने लिए किया है। यह केवल नट के विनय प्रदर्शन की उक्ति है। **सत्क्षेत्र**=से तात्पर्य है उर्वरा भूमि का अर्थात् यह प्रयोग सामाजिकों के लिए है। इस शब्द का प्रयोग परिषद की प्रशंसा में है। **स्तम्बकरिता**='स्तम्ब करोतीति' इस विग्रह में 'स्तम्बकृतो' सूत्र से इन् प्रत्यय करके स्तम्बकरि बना। इसके बाद भाव में तल् प्रत्यय का रूप 'स्तम्बकरिता' बना।

अलङ्कार निर्देश में यहाँ भी विद्वानों में मतभिन्नता है। कुछ लोग इसमें अर्थान्तरन्यास अलङ्कार मानते हैं। *यह अलङ्कार सादृश्यगर्भ अलङ्कारों के अन्दर गम्यौपम्याश्रय वर्ग का अलङ्कार* है। जहाँ सामान्य का विशेष के साथ अथवा विशेष का सामान्य के साथ समर्थन किया जाय वहाँ अर्थान्तरन्यास अलङ्कार होता है। यहाँ पूर्वार्द्ध का परार्द्ध के साथ वैधर्म्य के द्वारा समर्थन रूप अर्थान्तरन्यास अलङ्कार है।

कुछ की दृष्टि में इस श्लोक में दृष्टान्तालङ्कार है। इस अलङ्कार में उपमेय वाक्य एवं उपमान वाक्यों तथा उसके साधारण धर्मों में बिम्ब प्रतिबिम्बभाव होता है। इसमें किसी बात को कहकर उसकी पुष्टि के लिए तत्सदृश अन्य बात कही जाती है। उपमेय तथा उपमान दोनों के साधारण धर्म भिन्न भिन्न होते हैं, दृष्टान्त का अर्थ निश्चय भी होता है। प्रस्तुत *वस्तु की असन्दिग्ध प्रतीति* ही निश्चय है। इसमें वर्णनीय विषय का उदाहरण द्वारा निश्चय होता है। इस लक्षण से जैसे अज्ञकर्तृक उत्कृष्ट भूमि में निहित बीज बढ़ता है—इस सामान्य के द्वारा या अप्रस्तुत के द्वारा उसी प्रकार इस विद्वत्सभा में मेरे द्वारा किये गये प्रयोग भी सफल होगा—इस विशेष या प्रस्तुत के प्रतिपादन से अप्रस्तुतप्रशंसा मूलक दृष्टान्त अलङ्कार हुआ। जैसे—उर्वरा भूमि में प्रयुक्त *कृषि अर्थात् बीज—अनभिज्ञ बीजरोपक के गुण की बिना अपेक्षा के ही फलातिशयोत्पादक होता* है, उसी प्रकार नर्त्तक के गुण की अपेक्षा किये बिना भी सभा में क्रिया के आधारपात्रों के गुण से अभिनय की निपुणता रूप बिम्बप्रतिबिम्ब की प्रतीति के कारण यहाँ दृष्टान्त अलङ्कार हुआ।

कुछ विद्वानों के मत में यहाँ निदर्शना अलङ्कार है। इस अलङ्कार में दो वाक्यों में परस्पर सम्भव या असम्भव सम्बन्ध होने पर भी उपमा के द्वारा उनमें सम्बन्ध की कल्पना की जाती है। इसके द्वारा निश्चित रूप से सादृश्य का अभिव्यञ्जन या प्रकटीकरण होता है। इस श्लोक में अनभिज्ञ किसान के द्वारा की गयी खेती में भी फलातिशय की उत्पत्ति बिम्बप्रतिबिम्बभाव की *प्रतीति है। इन दो असङ्गत प्रतीत होने वाले वाक्यों में सादृश्य का नियोजन कर उसमें सङ्गति* की स्थापना की गयी है। फिर इस दृष्टान्त के द्वारा सभासदों की गुणग्राहिता एवं सहृदयता की चर्चा करते हुए स्वयं नटकर्तृक अनभिज्ञता के द्वारा विनयशीलता या प्रदर्शन दृष्टान्त द्वारा प्रतिपादित होने के कारण *निदर्शना अलङ्कार है।*

इस श्लोक में प्रसादगुण एवं वैदर्भी रीति है। कुछ लोग इसे अनुष्टुपवृत्त कहते हैं। यथार्थतः *इसमें पथ्यावक्त्रनामक वृत्त है। पथ्यावक्त्र में समपाद के चतुर्थ वर्ण के अनन्तर जगण होता है।* अर्थात् पञ्चम और सप्तमवर्ण लघु और षष्ठवर्ण गुरु होता है। प्रथम तृतीय पाद में तो यगण ही रहता है।

ल ल गु ल
। ।ऽ।
चीयते बालिशस्यापि सत्क्षेत्र पतिता कृषि

तद्यावद् इदानीं गृहं गत्वा गृहिणीमाहूय गृहजनेन सह सङ्गीतकमनुतिष्ठामि। ( परिक्रम्यावलोक्य च ) इमे नो गृहा:, तद्यावत् प्रविशामि। ( नाट्येन प्रविश्यावलोक्य च ) अये तत् किमिदमस्मद्गृहेषु महोत्सव इव दृश्यते। स्वस्वकर्मण्यधिकतरमभियुक्तः परिजनः। तथा हि—

---

## विमला

व्याख्या—'यावत्' अयं शब्दोऽत्र वाक्यालङ्कारार्थः। तत्=तस्मात् कारणात् ( For that, reffering to something not present ), इदानीं=साम्प्रतम् (even now), गृहं गत्वा=सद्म प्राप्य (having gone home), गृहजनेन सह=परिजनेन सह (with the occupant of the house ) सङ्गीतकम्=गानम् ( Singing ), अनुतिष्ठामि=करिष्यामि ( Commence ), परिक्रम्यावलोक्य च=कियद्दूरं गत्वा दृष्ट्वा च ( Going round and observing), नः=अस्माकम् (our), इमे गृहाः=सद्मानि ( houses ), नाट्येन=नटोचितमङ्गीविशेषेण ( acting ) प्रविश्य=प्रवेशं कृत्वा ( after entering ) अये=आश्चर्यम् ( Holla ) तत्=इति वाक्यालङ्कारे, इदम् किम्=अपरं पश्यामि ( what do I see ) अस्मद्गृहे=अस्मद्भवने ( in our house ), महोत्सव इव=हर्षातिशय इव ( as a great festival ) दृश्यते=अवलोक्यते ( see ), स्व स्वकर्मणि=स्वकीयस्वकीयकार्ये ( in their respective duties ) अधिकतरम्=अत्यर्थम् ( excessive ) अभियुक्तः=निविष्टः ( engaged ) परिजनः=गृहजनः ( house-hold attendents ), तथाहि ( Thus )

हिन्दी—अच्छा तो सम्प्रति घर जाकर घर के लोगों के साथ नाटक के गीत का आयोजन करूँ ( घूमकर और देखकर ) यह यह रहा हमारा घर अच्छा भीतर चलूँ ( अभिनय के साथ प्रवेश कर और देखकर )। अरे! यह क्या? हमारे घर में तो लगता है कोई बड़ा उत्सव हो रहा है। सभी लोग अपने अपने कामों में बड़ा ही मनोयोग से लगे हैं।

English—Now having gone home, commence music with the inmates of house (going round and after looking ) Here is our house. I enter ( Acting entry and looking about ) Hallo, what is this! It seems as it were a great festival in our house. The inmates of house were highly engaged in their own works. Still.

टिप्पणी—'यावत्' का प्रयोग यहाँ अवधारणार्थक अव्यय के रूप में है। गृहजनेन=गृहस्य. जन. गृहजनः तेन गृहजनेन, यह जन शब्द जातिपरक एकवचनान्त है। 'शक्तार्थिवादि' से मध्यम पद लोपी समास और 'सहार्थे तृतीया' से तृतीया विभक्ति 'गृहजनेन' रूप की निष्पत्ति हुई। स्वस्व कर्मे 'स्वकर्मे' यहाँ 'स्व' शब्द आत्मीयपरक 'निज' वाचक है। स्व स्व कर्म अस्मिन् इस विग्रह में 'स्व' का वाप्सात्मक द्वित्व है। 'अभि' उपसर्गक 'युज्' धातु से कर्ता में 'क्त' प्रत्यय करने में 'अभियुक्तः' बना।

यद्वतिजलमियं पिनष्टिगन्धानियमियमुद्ग्रथते स्रजो विचित्राः ।
मुसलमिदमियं च पातकाले मुहुरनुयाति कलेन हुंकृतेन ॥ ४ ॥

भवतु । कुटुम्बिनीमाहूय पृच्छामि । ( नेपथ्याभिमुखमवलोक्य )

गुणवत्युपायनिलये स्थितिहेतोः साधिके त्रिवर्गस्य ।
मद्भवननीतिविधे कार्याचार्ये द्रुतमुपेहि ॥ ५ ॥

---

## विमला

अन्वयः—इयम्, जल, वहति, इयम्, गन्धान्, पिनष्टि, इयम्, विचित्रा, स्रजः, उद्ग्रथते, इदम्, मुसल, पातकाले, मुहु, कलेन, हुंकृतेन, याति ॥ ४ ॥

व्याख्या—इयम् = काचित् स्त्री (This one), जलम् = सलिलम् (water), वहति = आनयति ( Carrying ), इयम् = अपरा स्त्री ( another woman ), गन्धान् = गन्धद्रव्याणि ( fragrant herbs ) पिनष्टि = चूर्णयति ( pounding ), इयम् = अन्या (This another), विचित्रा = नकवर्णा (diversified), स्रजः=पुष्पमाला (garlands), उद्ग्रथते = प्रथ्नाति ( stringing together ), इदम् = श्रूयमाणं ( this hearing ), मुसलम् = मुसलदण्डं ( a mace ), पातकाले = धान्याद्युपरिपातनक्षणे ( at the time of descent ), मुहु = असकृत् ( repeatedly ), कलेन = मधुरेण ( with a sweet ) हुंकृतेन = 'हुम्' इति शब्दविशेषेण ( 'hum' sound ) याति = अनुकरोति ( accompanying ) ॥ ४ ॥

भवतु = आस्ताम् ( well ), कुटुम्बिनीं=गृहिणीम् ( wife ) आहूय = आवाहनं कृत्वा ( Call ) पृच्छामि = (ask her). नेपथ्यस्य=वेषनिर्माणालयस्य (the attiring room) अभिमुखम् = सम्मुखम् ( towards ) अवलोक्य = दृष्ट्वा ( Looking ).

अन्वयः—हे गुणवति, उपायनिलये, स्थितिहेतोः, त्रिवर्गस्य साधिके, कार्याचार्ये, मद्भवननीतिविधे, द्रुतम्, उपेहि ॥ ५ ॥

व्याख्या—हे गुणवति = सम्यक्कृतस्वगृहकार्यनैपुण्यादिगुणालङ्कृते ( O the talented ). उपायनिलये = गृहकर्मपाटवादिनिवासभूते ( expert in devising expedients ), स्थितिहेतोः = लोकयात्रासम्पादिनीम् (for the sake of existence), त्रिवर्गस्य-साधिके = धर्मार्थकामात्मकस्य निर्वाहयित्रि ( provider of the three objects ). कार्याचार्ये = कर्त्तव्यार्थोपदेशकर्त्रि, ( instructor in all duties ), मद्भवननीतिविधे = अस्मद्गृहसम्बन्धिनीतिविधास्वरूपिणि ( code of moral of my house ) द्रुतम् = शीघ्रम् ( Quick ) उपेहि = समागच्छ ( come ) ॥ ५ ॥

हिन्दी—( सामने दीखने वाली ) एक नटी तो पानी ढो रही है। दूसरी, *सुगन्धित द्रव्यों* को पीस रही है। तीसरी, अनेक रंग की मालायें गूँथ रही है। इतना ही नहीं—उधर वह मूसल *गिरने के साथ-साथ मीठी 'हुंकार' भरती हुई कुछ कूट रही है ॥ ४ ॥*

जो हो—पत्नी को बुलाकर पूछता हूँ ( नेपथ्य की ओर देखकर )

अरी ओ गुणवे ! गृहकार्य में चतुर गृहशान्ति के कारणस्वरूप, मेरे धर्म, अर्थ और काम

रूपी त्रिवर्ग की साधिके ! कर्त्तव्याकर्त्तव्य की मार्गदर्शिके ! मेरे घर की नीतिविद ! कहाँ हो ? शीघ्र आओ।

**English**—This one is fetching water, another is pounding aromatic herbs, that one is stringing together diversified garlands, another is accompainying with a sweet 'hum' ( a kind of sound ) the mace at the time of its descent

Well, I will call my wife and ask her ( Looking towards the decorating room ) O the talented, the dwelling place of remedy, accomplishing of the group of three, which is the reason of stability of worldly life, admonisher of my all duties, the great learning of moral of my house Come soon

**टिप्पणी**—गन्धान् = 'गन्धद्रव्याणि' यहाँ गन्ध द्रव्य से तात्पर्य है सुगन्धित जड़ी-बूटियों, जो उस समय शृंगार प्रसाधन के उपयोग में लाया जाता थीं। यह 'पिनष्टि' क्रिया का कर्म है रुधादि पिष् धातु से लट् लि में पिनष्टि बना है। उद् उपसर्ग से ग्रथ धातु के लट् लकार का 'उद्ग्रथत' रूप है। किन्तु यह अपाणिनीय प्रयोग है। अनुदात्ति में उपसर्ग वशात् सकर्मकता है। इसी प्रकार हुन्+कृ+क्त प्रत्यय भाव में यह रूप सिद्ध है। सहार्थे तृतीया से यहाँ तृतीया विभक्ति हुई।

'भवतु' यह एक मुहाविरेदार संस्कृत का प्रयोग माना जाता है। यह बहुधा अव्यय की तरह विषयान्तर में प्रयुक्त होता है। कुटुम्बिनस्यास्तीति 'कुटुम्बी' तस्य भार्या—'पत्नी' के अर्थ में यहाँ प्रयुक्त है।

नेपथ्य —यह रंगभूमि का पिछला भाग है, जहाँ पात्र सजते हैं या विश्राम करते हैं। इसमें सूच्य दृश्यों की सूचना दी जाती है।

'गुणवत्युपायनिलये' इत्यादि श्लोक में नाटककार ने सूत्रधार के द्वारा नटी का आह्वान किया है। इस आह्वान की कल्पना बड़ी ही सूक्ष्म प्रतीत होती है। आरम्भ में इस आह्वान की कल्पना की अर्थध्वनि से नाटककार की योग्यता का स्पष्ट ही पाठक को परिचय मिल जाता है। इस नाटक के चरितनायक चाणक्य के द्वारा उनकी अनन्य सहचरी कूटराजनीति के आह्वान की सुन्दर एवं मार्मिक उद्भावना नटी के द्वारा की गयी है। पुस्तक के प्रारम्भ में इस आह्वान का समावेश कर कवि ने जहाँ पाठक के लिए इस नाटक के द्वार का उद्घाटन अबाधरूप से कर दिया है, वहाँ दूसरे इससे इस नाटक के निर्माता की योग्यता की पूर्वपीठिका भी स्पष्ट हो जाती है। नाटक का आरम्भ होने से होते इन बातों का विवेचन यह सिद्ध कर देता है कि उसका रचयिता अनेकों किन्ना सुलझा हुआ है और कितना सन्तुलित है। इसके ज्ञान की गहराई का पता तो विषय ही दे देता है और 'आह्वान' विवेचन उस ज्ञान का प्रयोगोन्मुखता या ( Communicative ) होने का। अर्थात् विषय की गरिमा ही उसके ज्ञान की इयत्ता को नहीं सूचित करती, प्रत्युत नाटकीय रहस्य के विवेचन करने की उसकी प्रौढ़ प्रांजल यह एक प्रणाली है कि वह दुरूहता को छूकर या छेड़कर ही नहीं छोड़ देता, उसे गंगाजल सा स्वच्छ या दर्पण सा पारदर्शी तक बना डालने की क्षमता रखता है। विशाखदत्त ने इस छोटे से पद्य में इस नाटक के विवेच्य विषय और प्रयोजन की ऐसी वैज्ञानिक अवतारणा की है कि उनके सफल नाटककार होने की बात हृदय में पैठ जाती है। ऐसे ही, आकाश का कुहरा हटने और नालिमा

के निखर उठने पर अधिकारी पछी को भी उड़ान भरने के लिए पर तोलने का अवसर मिल जाता है। नाटककार, दर्शक एवं पाठक सभी अपने अपने अधिकार को आरम्भ में ही समझ समझाकर आगे पैर बढ़ाते हैं।

हाँ, तो लीजिए इस श्लोक का प्रथम शब्द **'गुणवति'** सूत्रधार के पक्ष में दया दाक्षिण्यादि गुणों से युक्त **'भार्या'** का विशेषण है किन्तु, नाटककार का दृष्टिकोण कूटनीति से चाणक्य की चिरसहचरी कूटनीति परक है। गुण शब्द यहाँ श्लिष्ट है। नटी के पक्ष में जहाँ यह शब्द *दया, दाक्षिण्यादि जैसे नारीसुलभ गुण की प्रतीति कराता है*—वहाँ यही शब्द चाणक्य की राजनीति शब्द से सम्बन्ध जुड़ते ही कुछ अन्य अर्थ की प्रतीति कराता है। इस पक्ष में गुण से तात्पर्य राजनीति के इन छः गुणों से है—( १ ) **सन्धि, ( २ ) विग्रह, (३) यान, ( ४ ) आसन, ( ५ ) संश्रय और ( ६ ) द्वैधीभाव।**

विरोधियों से कुछ ले देकर समझौता करने का नाम सन्धि है। विग्रह का अर्थ अपकारपरक होना है। 'यान' से आक्रमण की स्थिति का अवबोध होता है। आसन का तात्पर्य है परपक्ष की उपेक्षा करना। संश्रय है—दूसरे की शरण लेना तथा द्वैधीभाव का अर्थ है एक के साथ सुलह करके उनकी सहायता से दूसरे से विग्रह करना। *चाणक्य अपनी उसी कूटनीति का आह्वान करता है जिसके ये छः गुण हैं।*

दूसरा—इसी तरह लहराते *अर्थ वाला शब्द है*—**'उपायनिलये'** *नटी के पक्ष में उपाय का* नारी अर्थ गृहसञ्चालन इत्यादि व्यवस्था में सुयोग्य गृहिणी है किन्तु, यही शब्द जब चाणक्य की नीति परक अर्थ का द्योतन करता है तब—इसका अर्थ होगा है—राजनीति के पञ्चाङ्ग भूत 'उपाय'। अर्थात् कार्यारम्भ करने का उपाय, कार्य को सिद्ध करने में उपयोगी द्रव्य का संग्रह, देश और काल का निरूपण, विपत्तियों को दूर करने के उपाय और कार्य सिद्धि का उपाय। कुछ राजनीतिज्ञों की दृष्टि में चार ही उपाय हैं। वे क्रमशः भेद, दण्ड, साम और दान हैं। चाणक्य की वह नीति जिसका आह्वान नाटककार कर रहा है—इन उपायों से परिपूर्ण है।

**मद्भवननीतिविधे**—नटी पक्ष में गृहकार्य दक्षा चतुर नारी अर्थ में प्रयुक्त है। किन्तु, यही शब्द जब चाणक्य की नीति का संकेत करता है तब दूसरे ही अर्थ की प्रतीति होती है। वह *अर्थ है—इस नाटक में प्रयुक्त सारी ध्वनि प्रति ध्वनियाँ चाणक्य की नीति विधा से सम्बन्धित हैं।*

**स्थितिहेतो**—'स्थितेः हेतुः तस्य।' 'हेतो' से पञ्चमी विभक्ति हुई। यहाँ यह शब्द 'त्रिवर्गस्य' का विशेषण है। इसका अर्थ है ( १ ) स्थिति—गृहिणी की व्यवस्थासम्बन्धी दशा ( २ ) दूसरे पक्ष में राज्य की स्थिरता।

**साधिके त्रिवर्गस्य**—त्रयाणां वर्गः त्रिवर्गः तस्य त्रिवर्गस्य। अर्थात् नटी के पक्ष में धर्म, अर्थ और काम की साधनभूता तथा चाणक्य नीति के पक्ष में—वृद्धि, स्थान और क्षयस्वरूपा।

**कार्याचार्ये**—से तात्पर्य है कार्य अर्थात् गृहकार्य तथा दूसरे पक्ष में राजनीतिक कार्य।

सूत्रधार के आह्वान में यहाँ, नाटककार की समस्त अनुभूति का भाव रूप में परिपाक है। इस नाटक की मूलनीति चाणक्य के चरित्र से उत्क्रान्त हुई है। यों, नाटकीयवृत्त के आवेष्टन से उसे सर्वथा अछूता नहीं कहा जा सकता, किन्तु, पङ्क से उठे पङ्कज की तरह नाटकीय वृत्त की कंटीली डाल पर यह चाणक्य-नीति का खिला हुआ पाटल प्रसून है। डाल से जितना पृथक् फूल हो सकता है, इस नाटक से उतनी ही पृथक् चाणक्य नीति की सम्भावना की जा सकती है।

( प्रविश्य )

नटी—अज्ज, इअम्हि। अण्णाणिओएण म अज्जो अणुगेह्णदु। ( आर्य, इयमस्मि। आज्ञानियोगेन मामार्योऽनुगृह्णातु। )

सूत्रधारः—आर्ये, तिष्ठतु तावदाज्ञानियोगः। कथय किमद्य भवत्या तत्र ब्राह्मणानामुपनिमन्त्रणेन कुटुम्बकमनुगृहीतमभिमता वा भवनमतिथयः सम्प्राप्ताः, यत एष पाकविशेषारम्भः ?

नटी—अज्ज, आमन्तिदा मए भअवन्तो बह्मणा। ( आर्य, आमन्त्रिता मया भगवन्तो ब्राह्मणाः। )

सूत्रधारः—कथय कस्मिन्निमित्ते ?

नटी—उवरज्जदि किल भअवं चन्दो त्ति। ( उपरज्यते किल भगवान् चन्द्र इति। )

सूत्रधारः—आर्ये, क एवमाह ?

नटी—एवं खु णअरवासी जणो मन्तेदि। ( एवं खलु नगरवासिजनो मन्त्रयते। )

---

विमला

व्याख्या—( प्रविश्य = प्रवेशं कृत्वा = Entering )

नटी—आर्य = पूज्य ( Respectable sir ) इयमस्मि=एषा अहम् प्राप्ता ( Here I am ) आज्ञानियोगेन=शासनप्रदानेन ( confiding with ) माम्=अस्माकम् ( me ) आर्यः=मान्यो भवान् ( noble sir ), अनुगृह्णातु=अनुकम्पया कृतकृत्यां विधेहि ( May your honour favour me ).

सूत्रधारः—आर्ये = मान्ये ( Noble lady ), तिष्ठतु = आस्ताम् ( Let aside for a moment ) तावत् = वाक्यालङ्कारार्थकः ( so much ), correlative of यावत्, आज्ञानियोगः = आदेशप्रदानम् ( command for work ), कथय = वद ( tell me ), किमद्य = किमर्थमस्मिन् दिवसे ( why today ) भवत्या = त्वया ( by you ), तत्र भवताम् = पूज्यानाम् ( venerable ), ब्राह्मणानाम् = विप्राणाम् ( To a man belonging to the first of the four original castes ) उपनिमन्त्रणेन = नियोगकरणेन ( by having invited ), कुटुम्बकम् = पोष्यवर्गः (family), अनुगृहीतम्=कृतार्थीकृतः ( favoured ), अभिमता = वाञ्छिता ( esteemed ), वा = अथवा ( or ), अतिथयः = अभ्यागताः ( guests ), भवनम् = गृहम् ( to our house ), सम्प्राप्ताः = आगताः ( come ), यतः = यस्मात् ( Because of ), एष = साक्षात् दृश्यमानः (These) पाकविशेषारम्भः = पाकविशेषोद्योगः ( special preparation of meals ).

नटी—आर्य = मारिष ( My lord ), मया ( by me ), भगवन्तः = पूजनीयाः (the worthy ), ब्राह्मणाः = विप्राः, आमन्त्रिताः=भोजनार्थम् निमन्त्रिताः ( invited ).

सूत्रधारः—कथय = वद ( Tell me ), कस्मिन्निमित्ते = केन प्रयोजनेन ( for what reason ).

नटी—भगवान् चन्द्र.=शशी (the moon), उपरज्यते=राहुग्रस्तो भविष्यति (will be eclipsed), किल=खलु (Trifling).

सूत्रधार—आर्ये=मान्ये (Noble lady), क=पुरुषविशेष. (who), एवम्=ईदृक् (like this) आह=कथयति (to say).

नटी—एवम्=इत्थम् (such), खलु=निश्चयेन (Indeed) नगरवासी=नगरवसनशीलः (Urban) जन.=लोक (People), मन्त्रयते=कथयति (to say).

हिन्दी— (रङ्गमञ्च पर आकर)

नटी—आर्य! मैं आ गयी। आदेश देकर मुझे अनुगृहीत करें।

सूत्रधार—आर्ये! मेरी आज्ञा की बात अभी रहने दो। सर्वप्रथम यह बताओ कि कुछ मान्य ब्राह्मणों को तुमने आमन्त्रित किया है? अथवा—बिन बुलाये कहाँ से स्नेहशील अतिथिगण पधार रहे हैं, जिनके लिए विशेष भोज की तैयारियाँ हो रही हैं?

नटी—आर्य, मैंने ही कुछ पूज्य ब्राह्मणों को आमन्त्रित किया है।

सूत्रधार—क्यों? क्या बात है?

नटी—सुना है चन्द्रग्रहण होने वाला है।

सूत्रधार—तुमसे ऐसा किसने कहा?

नटी—नागरिकजन तो ऐसा ही कह रहे हैं।

(Entering)

*The actress*—Respectable sir, I have come. Let me work for your honour with your order.

*Manager*—Honourable lady, let my order stay for a moment, tell me first:—have you invited venerable Brahmanas to make our house sacred? or if esteemed guests have themselves come to the house?—That there are these special preparations of meals.

*The actress*—Lord! I have invited the venerable Brahmanas.

*Manager*—All's right, but what was the occasion?

*The actress*—for the moon is going to be eclipsed.

*Manager*—who says so?

टिप्पणी—आर्य—अर्यते इति आर्य। 'ऋ' धातु से कर्म में ण्यत् प्रत्यय कर आदि स्वर की वृद्धि करने पर 'आर्य' शब्द की निष्पत्ति होती है। इसका अर्थ 'मान्य' है। नाटक में सूत्रधार और नटी के बीच 'आर्य' एवं 'आर्य' पारस्परिक सम्बोधन के रूप में व्यवहृत होता है। साहित्य दर्पण में 'आर्य' शब्द का लक्षण लिखा है—

कर्तव्यमाचरन् काममकर्तव्यमनाचरन्।
तिष्ठति प्रकृताचारे स वै आर्य इति स्मृत.॥

इसी प्रकार 'आर्ये' के लिए—'नाट्योक्तौ तु पुमानार्यः आर्ये तु मार्षमारिषौ—इति।'

आज्ञानियोग.—आ+नि+युज्, भावे नियोग। ब्राह्मणानामुपनिमन्त्रणेन—चन्द्रग्रहण की

सूत्रधारः—आर्ये, कृतश्रमोऽस्मि चतुःषष्ट्यङ्गे ज्योतिःशास्त्रे। तत्प्रवर्त्यताम् भगवतो ब्राह्मणानुद्दिश्य पाकः। चन्द्रोपरागम्प्रति तु केनापि विप्रलब्धासि। पश्य—

क्रूरग्रहः स केतुश्चन्द्रं सम्पूर्णमण्डलमिदानीम्।
अभिभवितुमिच्छति बलात्.......... (इत्यर्धोक्ते)

(नेपथ्ये)

आः, क एष मयि स्थिते चन्द्रमभिभवितुमिच्छति बलात्।
सूत्रधारः— ... रक्षत्येनं तु बुधयोगः ॥ ६ ॥

नटी—अज्ज, को उण एसो धरणीगोअरो भविअ चन्दं महाभिओआदो रक्खिदु इच्छदि? (आर्य, कः पुनरेष धरणिगोचरो भूत्वा चन्द्रं महाभियोगात् रक्षितुमिच्छति?)

सूत्रधारः—आर्ये, तल्लक्ष्य ममापि नोपलक्षितं। भवतु। भूयोऽभियुक्तः स्वरव्यक्तिमुपलप्स्ये। ('क्रूरग्रहः'—इत्यादि पुनस्तदेव पठति।)

---

ग्रहण पर पुरस्सरा स्नान तथा भोजन का विधान है। इस सम्बन्ध में 'धर्मसिन्धु' पृ० २७ एवं धर्मशास्त्रसंग्रह पृ० २१७ एवं २१८ द्रष्टव्य हैं —'अमावस्याष्टकावृद्धि' ग्रहणं चन्द्रसूर्ययोः।' विशेषकर चन्द्रग्रहण के समय भोजन श्राद्धादि वर्जित हैं। इस सम्बन्ध में ध्रुव महाराज के विचार द्रष्टव्य हैं—

राहोश्च दर्शने दत्तं श्राद्धमाचन्द्रतारकम्।
गुणवत् सर्वकामीयं पितॄणामुपतिष्ठति ॥

कुटुम्बकम्—'कुटुम्ब का समूह' कुटुम्बकम्' स्वार्थ में कन् प्रत्यय, अतिथि—अतति गच्छति तिष्ठति इति अतिथिः, अत+इथिः अथवा—न विद्यते द्वितीया तिथिर्यस्य असौ अतिथिः। मनुस्मृति में अतिथि की परिभाषा इस प्रकार है—

एकरात्रं तु निवसन्नतिथिर्ब्राह्मणः स्मृतः।
अनित्यं हि स्थितो यस्मात् तस्मादतिथिरुच्यते ॥

पाकविशेषः—पाकस्य विशेषः पाकविशेष=विशिष्टः पाकः, तस्य आरम्भः। वि+शिष+घञ् भावे विशेष अर्थात् विशेष रूप से आयोजित। उपरज्यते—उप+रञ्ज+लट् व कर्म में 'उपरज्यते' ग्रहण को उपराग कहते हैं। विश्वकोष में लिखा है—'उपरागस्तु पुंसि स्यात् राहुग्रासेऽर्कचन्द्रयोः।'

## विमला

व्याख्या—आर्ये=मान्य ( noble lady ), कृतश्रमोऽस्मि=परिश्रम कृतवानस्मि (have spent some labour on ), चतुःषष्ट्यङ्गे=चतुरधिकाषष्टिश्चतुःषष्टिः तस्य अङ्गानि प्रतिपाद्यप्रकारा यस्मिन् तथोक्त तस्मिन् चतुःषष्ट्यङ्गे ( sixtyfour branches ), ज्योतिःशास्त्रे ( The science of astronomy ), ततः=तस्मात् ( so ), प्रवर्त्यताम्=पाकविशेष क्रियताम् (Let your preparation of meal start), भगवतः=श्रेष्ठान् ( worthy ), ब्राह्मणान्=विप्रान् (Bhrahmanas), उद्दिश्य=उद्देश कृत्वा ( in

honour of ), पाक = पाकविशेष ( special food ), चन्द्रोपराग प्रति = चन्द्रग्रहण-प्रति ( as to the eclipse of the moon ) तु = किन्तु ( but ), केनापि = मिथ्यावादिना ( by some one ), विप्रलब्धासि = वञ्चितासि (you are deceived), पश्य= अवलोकय ( for see )

अन्वयः—स, क्रूरग्रह, केतु, इदानीम, सम्पूर्णमण्डल, चन्द्र, बलात्, अभिभवितुम्, इच्छति ॥ ७ ॥

व्याख्या—स = असौ ( That ), क्रूरग्रह = पापग्रह ( The malignant ), केतु = राहु एव केतुशब्देनात्र व्यपदिष्ट (planet) इदानीम्=अधुना (now), सम्पूर्णमण्डलम्= परिपूर्णबिम्बम् ( Full orb of the moon ) चन्द्रम् = रजनीकरम् ( To the moon ), बलात् = साहसेन ( forcibly ), अभिभवितुम् = आक्रमितुम् ( to attack ).

( एतद्वाक्यत श्लेषेण समलयकेतुराक्षसकर्तृकचन्द्रगुप्ताभियोगसूचनेन श्लिष्टार्थावगमा देव कौटिल्यपात्रप्रवेशस्य वर्णनीयत्वन श्लिष्टार्थं प्रतिपादयति ) तथा च द्वितीयपक्षे यथा—

क्रूरग्रह = कूटव्यवहारासङ्ग ( determined purpose ), सकेतु = मलयकेतुसहित ( with Malayaketu ), इदानीम् = साम्प्रतम् ( at this time ) सम्पूर्णमण्डलम् = प्रजासमुदायम् ( all the constituent parts of a kingdom ), चन्द्रम्=चन्द्रगुप्तम् ( to Chandragupta ), बलात् = मित्रादिसैन्यमाश्रित्य अथवा सामर्थ्यात् (perforce), अभिभवितुम् = पराजेतुम् ( to attack ) इच्छति = वाञ्छति ( wishes )

( इति = एव ( like this ) अर्द्धोक्त = अर्द्ध एव सूत्रधारवचने सकोपमाह ( when half uttered ) )

नेपथ्ये = वेषरचनाभूमौ ( In the dressing room ), आ क एष किं नामकोऽसौ ( Ha, who is ), मयि = चाणक्ये ( Chanakya ), स्थिते = विद्यमाने ( living ) ।

सूत्रधार— बुधयोग = बुधनामकग्रहेण सह सम्बन्ध पक्षान्तरे, चाणक्यस्य योग ( conjunction of the planet Mercury, or Connection with the wise Chanakya ), एन = चन्द्रम, पक्षान्तरे चन्द्रगुप्तम् ( The moon, or to Chandragupta ) रक्षति = चन्द्र राहुग्रसनात् वारयति, चन्द्रगुप्तपक्षे शत्रुपराभवात् त्रायते (The Mercury or Chanakya saves, the Moon or Chandragupta)

नटी—आर्य = मान्य ( My lord ) धरणीगोचरो भूत्वा = भूमिस्थ सन् ( having shown himself on the earth), चन्द्रम् = इन्दुम् (The moon), ग्रहाभियोगात्= राहुग्रासात् ( from the attack of the planet ) रक्षितुम् = त्रातुम् ( to save ), इच्छति = वाञ्छति ( desires ), एष पुन क = किं नामक ? ( who is )

सूत्रधार—आर्य = मान्ये ( lady ), यत् उक्त त्वया तत्सत्यमेव ( to tell you the truth ), मयापि = अहमपि ( by me—I too ), नोपलक्षित = कोऽसाविति न ज्ञात ( did not know him), भवतु = अस्तु ( well ), भूय = पुन ( again ), अभियुक्त= सावधान सन् ( being attentive ), स्वरव्यक्तिम् = कण्ठस्वरविशिष्टजनम् ( the identification of his voice ), उपलप्स्ये = ज्ञास्यामि ( I shall obtain ).

( 'क्रूरग्रह' इत्यादि पुन पठति = that well known Ketu, he repeats )

हिन्दी—आर्ये, ज्योतिःशास्त्र के चौंसठों अङ्गों के अध्ययन में पर्याप्त परिश्रम मैंने किया है। इसलिये मान्य ब्राह्मणों के उद्देश्य से भोज का आयोजन करना चाहती तो करो, किन्तु, चन्द्रग्रहण के सम्बन्ध में किसी ने तुम्हें ठग लिया है। देखो—

सम्पूर्ण चन्द्रमण्डल को वह पापग्रह केतु ( राहु ) बलपूर्वक ग्रस्त बनाने की इच्छा कर रहा है—( इतना आधा कहा ही था कि )—

( नेपथ्य में अर्थात् पर्दे के पीछे से )

अह ! मेरे रहते वह कौन है जो चन्द्र को ग्रस ले ?

सूत्रधार—                    किन्तु, बुध का ऐसा उपाय पड़ा है कि चन्द्र की रक्षा कर रहा है। ६॥

नटी—स्वामी, इस धरती पर रहने वाला यह कौन है जो चन्द्र को ग्रहाभियोग से बचाने की इच्छा करता है ?

सूत्रधार—आर्ये, सच तो यह है कि मेरा ध्यान इस ओर था ही नहीं। अच्छा, एकबार फिर पढ़कर ध्यान से इसका कण्ठ स्वर पहचानूँ। ( 'क्रूरग्रह' इत्यादि श्लोक का पुनः पाठ करता है )—

**English**—*Manager* —Noble lady, I have done hard labour in the Science of astronomy with its sixty four branches; so let preparation of meal start for the worthy Brahmanas, but as to the eclipse of the moon, you are deceived by Some one.—See

That malignant planet wishes, perforce, to devour the moon, having the full orb. Or, that well known Ketu of Cruel ( king Malayaketu ) wishes forcibly to attack Chandra having the full mandala. ( When half uttered )

( In the dressing room )

Ha ! Who is he that, while I live, wishes to overpower Chandra ?

*Manager*—But near presence of Mercury saves him. ॥ 6 ॥

*Actress*—Noble sir, who is that, being an inhabitant of the earth, wants to save the moon from planetary aggression ?

*Manager*—Noble lady, to tell you the truth, I did not mark him too Well, being observant again, I shall mark the revelation of his voice. ( repeats the verse again—'क्रूरग्रह' etc ).

टिप्पणी—चतुःषष्ट्यङ्गे = गर्गाचार्य के अनुसार ज्योतिःशास्त्र के २४ अङ्ग एवं ४० उपाङ्ग हैं। दोनों को मिलाकर ज्योतिःशास्त्र के ६४ अङ्ग माने गये हैं। यद्यपि मूलतः ज्योतिष को लोग त्रिस्कन्ध ही कहते हैं और ये तीन अङ्ग हैं—( १ ) गणित, ( २ ) होरा और ( ३ ) फलित। सूत्रधार के इस कथन का तात्पर्य यह है कि उसने ज्योतिष के इन सभी अङ्गों का अध्ययन किया था। 'क्रूरग्रहः' इत्यादि श्लोक श्लेषार्थक है। इसके प्रत्येक शब्द के दो-दो अर्थ हैं। 'ग्रहः'—'गृह्णाति रविचन्द्रौ इति' इस विग्रह के अनुसार ग्रह का अर्थ यहाँ 'राहु' है। और 'अपने उद्देश्य में जो दृढ़ है'—इस विग्रह के अनुसार ग्रह का अर्थ यहाँ 'राक्षस' है। सकेतुः—यह केतु अथवा केतु शब्द यहाँ राहुपरक प्रयुक्त है। दूसरे अर्थ में—'नाम के एकदेश के ग्रहण से सम्पूर्ण नाम का

( नेपथ्ये )

*आः ! क एष मयि स्थिते चन्द्रगुप्तमभिभवितुमिच्छति ।*

*सूत्रधारः*—( आकर्ण्य ) आर्ये, ज्ञातम् । कौटिल्यः ।

---

बोध होता है' इस नियम के अनुसार अपने सदस्यों के साथ 'मलयकेतु' का बोध होता है। **चन्द्र**—यह शब्द यहाँ एकपक्ष में चन्द्रमापरक है और दूसरे पक्ष में चन्द्रगुप्त का बोधक है। **प्रवर्त्यताम्**—प्र+वृत+णिच् कर्म में कामचारानुज्ञार्थक लोट् लकार में यह रूप सिद्ध हुआ है। **बुधयोगः**—बुध+योग. 'बुध' का यहाँ दो अर्थ है एक तो ग्रहों के बीच यह सूर्य और धरणी के बीच का ग्रह है। इसका योग सर्वथा चन्द्रमा को ग्रहण से बचाता है ऐसा शास्त्रीय सिद्धान्त के साथ भौगोलिक तथ्य है। दूसरे अर्थ में बुध से तात्पर्य 'चाणक्य' का है, जिसका सयोग सदैव चन्द्र की सुरक्षा में सलग्न है और वह राक्षस एव मयलकेतु के आक्रमण से बचाता है। शास्त्रीय सिद्धान्त से तात्पर्य 'गर्गसंहिता' से है। उसमें ग्रहण के सम्बन्ध में उल्लेख है कि पचग्रह सयोग में ग्रहण नहीं लगता है। ये पञ्चग्रह हैं—सूर्य, चन्द्र, बुध, गु० और शुक्र। इस व्याख्या के समर्थन में एक वचन है—

तत्नन्दनस्तन्मिथुनानुरूपो रूपोऽस्ति चिद्रूपतया बुधाख्यः ।
यद्योगभाज न विधुन्तुदोपि विधुन्तुदस्युग्रविरोधबोधः ॥

धरणीगोचरोभूत्वा—इसका भी दो अर्थ है। इस धरती का निवासी होकर यह कौन है जो आकाशीय चन्द्र की रक्षा का दम्भ भरता है ? अथवा—इस धरती पर कौन है जो मलयकेतु एव राक्षस के कोपभाजन चन्द्रगुप्त की रक्षा का दम भरता है ? **चन्द्रोपरागम्प्रति**—'उपराग' शब्द का कोषगत अर्थ है 'ग्रहण'। अत यहाँ चन्द्रस्य उपराग. चन्द्रोपरागः ( ष० त० ) तम् 'चन्द्रोपरागम्'। यहाँ 'प्रति' शब्द के योग में—'कर्मप्रवचनीययोगे द्वितीया' विभक्ति हुई है। **विप्रलब्धा**—वि+प्र+लभ+क्त कर्मणि से ब्युत्पन्न 'विप्रलब्धा' शब्द का यहाँ अर्थ है ठगा जाना।

लगता है **'क्रूरग्रह.'** इत्यादि श्लोक के प्रत्येक शब्द सकल्प को उसके अर्थगौरव की दृष्टि से ही नाटक के आरम्भ में स्वीकार किया गया है। फलत इस श्लोक के प्रत्येक शब्द इस नाटक की समस्त उद्भावनाओं और सभावनाओं को प्रकट करता है। श्लोकगत सभी शब्दों के श्लिष्ट अर्थों का ध्यान रखकर ही सभवतः इसकी रचना हुई होगी। क्योंकि इसके प्रत्येक शब्द से दो अर्थों के अतिरिक्त नाटकीयता स्पष्टतः अभिव्यक्त होती है। 'क्रूरग्रह.' और 'सकेतु.' जैसे शब्दों का प्रयोग नाटक के आन्तरिक धर्म को प्रकट करता है। 'क्रूरग्रह.' इस नाटक का साधना पक्ष है और 'सकेतु' उसका व्यवहार पक्ष है। अत इस श्लोक की सुप्रयुक्तता स्पष्ट है। इन शब्दों के सयोजन की अन्वर्थक्षमता समस्त नाटक में व्याप्त है। यह एक ही श्लोक नाटक के स्वरूप की उभारदार रेखाएँ स्पष्ट करता है—ऐसा किसी भी पाठक को लगेगा। अन्यथा—'क्रूरग्रह' केवल 'केतु' का विशेषणमात्र है।

## विमला

**व्याख्या**—नेपथ्ये=वेषरचनाभूमौ ( Behind the curtains )

**आः**=आश्चर्यार्थकम् अव्ययम् ( Ha ), क एष.=स्विमकोऽसौ (who is he that), **यो, मयि**=चाणक्ये, **स्थिते**=विद्यमाने ( while I live ), **चन्द्रगुप्तम्**=वृषलम् ( to

( नटी भयं नाटयति )

सूत्रधारः—

कौटिल्यः कुटिलमतिः स एष येन क्रोधाग्नौ प्रसभमदाहि नन्दवंशः।
चन्द्रस्य ग्रहणमिति श्रुतेः सनाम्नो मौर्येन्दोर्द्विषदभियोग इत्यवैति ॥ ७ ॥

तर्हि आवां गच्छावः। ( इति निष्क्रान्तौ )

( इति प्रस्तावना )

---

Chandragupta ), बलात्=प्रसभेन ( forcibly ), अभिभवितुम्=पराभवितुम् ( to overpower ), इच्छति=वाञ्छति ( wishes ).

सूत्रधारः—( आकर्ण्य = श्रुत्वा (Listening) आर्ये=मान्ये ( Noble lady ), ज्ञातम् = बुद्धम् ( I see ), कौटिल्यः=चाणक्यः ( Chanakya ).

( नटी भयं नाटयति = नटी त्रासं व्यञ्जयति Actress gesticulates fear )

अन्वयः—येन, क्रोधाग्नौ, नन्दवंशः, प्रसभमदाहि, स, एष, कुटिलमतिः, कौटिल्यः, चन्द्रस्य, ग्रहणम्, इति श्रुतेः, सनाम्नः, मौर्येन्दोः, द्विषदभियोग, इति, अवैति ॥ ७ ॥

व्याख्या—येन = कृतसत्यप्रतिज्ञेन ब्राह्मणेन ( By whom ), क्रोधाग्नौ = कोपानले ( in the fire of his violent anger ), नन्दवंशः = योगानन्दकुलम् ( the race of the Nandas ), प्रसभम् = हठात् ( By force ), अदाहि = भस्मसात् कृतः ( burnt-up ), सः एषः=नेपथ्यगतो जनः ( That fellow ), कुटिलमतिः = क्रूरस्वभावः ( cruel hearted ), कौटिल्यः=चाणक्यः ( Chanakya ), चन्द्रस्य ग्रहणम् इति श्रुतेः=चन्द्रग्रहणशब्दश्रवणात् ( hearing of suppression of Chandra ), सनाम्नः=तुल्याख्यस्य ( Who bears the same name ), मौर्येन्दोः = इन्दुतुल्यचन्द्रगुप्तस्य ( moon like Maurya ), द्विषदभियोगः = शत्रुणा आक्रमणम् ( enemy attack ), अवैति = जानाति ( understands ). ॥ ७ ॥

हिन्दी— ( नेपथ्य में )

अरे, वह कौन है ! जो मेरे रहते चन्द्रगुप्त के पराभव की इच्छा करता है।

सूत्रधार—( कान देकर ) पता लग गया। आर्ये, यह कौटिल्य है।

( नटी भयभीत हो जाती है )

हाँ, हाँ, वही कुटिलमति कौटिल्य, जिसने सम्पूर्ण नन्दवंश को बलात् अपनी क्रोध की ज्वाला में भस्म कर डाला, अभी 'चन्द्र के ग्रहण' सम्बन्धी मेरी बात सुनते ही नामसाम्य के कारण 'चन्द्रगुप्त मौर्य पर शत्रु का आक्रमण' समझकर बिगड़ उठा है।

अतः यहाँ से हम दोनों भाग चलें ( दोनों निकल जाते हैं )

( प्रस्तावना समाप्त )

**English—** ( In the dressing room )

Ah ! Who is he that while I am living, wants to attack Chandragupta ?

( तत प्रविशति मुक्त शिखा परामृशश्चाणक्य )

चाणक्य —कथय । क एष मयि स्थिते चन्द्रगुप्तमभिभवितुमिच्छति । पश्य—

आस्वादितद्विरदशोणितशोणशोभाम्
संध्यारुणामिव कला शशलाञ्छनस्य ।
जृम्भाविदारितमुखस्य मुखात् स्फुरन्तीम्
को हर्तुमिच्छति हरे परिभूय दंष्ट्राम् ॥ ८ ॥

---

*Manager*—( Listening ) Noble lady, understood, Kautilya

( Actress gesticulates fear )

*Manager*—Kautilya it is, by whom the lineage of Nanda was, forcibly burnt up in the fire of his violent anger On hearing of the ( चन्द्रस्य ग्रहणम् ) catching of the moon, he understands by these two words that there is to be an attack by the enemy on Chandragupta, who has a similar name ॥ 7 ॥

So let us be off from this place ( Exeunt )

( End of the commencement )

**टिप्पणी**—'प्रसभम्' का कुछ लोग 'झटिति' भी अर्थ करते हैं, किन्तु व्युत्पत्ति के अनुसार- 'प्रगता सभा विचारो यस्मिन् कर्मणि' यही होना चाहिए। **अदाहि**—'दह्' धातु से लुङ् लकार 'त' प्रत्यय कर्म में अदाहि। **मौर्येन्दो**—मुराया अपत्य पुमान् मौर्य-'मुरा' शब्द से ण्यत् प्रत्यय करने से मौर्य बना, फिर 'मौर्य इन्दुरिव' मौर्येन्दु। राजा नन्द की मुरा नामक एक शूद्रा दासी थी—उसी से उत्पन्न होने के कारण चन्द्रगुप्त को मौर्य कहा जाता है। यह एक पौराणिक कथा है। **सनाम्न**—समानम् नाम यस्य स सनामा तस्य—समानस्य छन्दसि सूत्र से सिद्ध यह शब्द है। **श्रुते**—यहाँ हेतौ' से पञ्चमी विभक्ति हुई है। **अवैति**—अव+इ लट् लकार 'ति' प्रत्यय से 'अवैति'।

**प्रस्तावना**—प्र+स्तु+णिच्+युच् 'भावे क्रियाम्' से प्रस्तावना।

विमला

**व्याख्या**—तत =तदनन्तरम् ( after that ), मुक्ताम्=असंयताम् ( unbound ), शिखाम्=चूडाम् ( Plume ), परामृशन्=करेण स्पृशन् ( touching with his hand) चाणक्य =कौटिल्य ( Chanakya ) प्रविशति=आगच्छति ( enters ).

चाणक्य —कथय=ब्रूहि ( tell me ) क एष=किन्नामकोऽसौ ( who is he ) मयि स्थिते=चाणक्यविद्यमाने (while I am living), चन्द्रगुप्तम्=मौर्यम् (Chandragupta ), अभिभवितुम्=पराभवितुम् ( to attack ), इच्छति=वाञ्छति ( desires ), पश्य=अवलोकय ( look here ) —

अन्वय —क, जृम्भाविदारितमुखस्य, हरे, मुखात्, आस्वादितद्विरदशोणितशोणशोभाम्, शशलाञ्छनस्य, सन्ध्यारुणाम्, कलाम्, इव, स्फुरन्तीम्, दंष्ट्राम्, परिभूय, हर्तुम्, इच्छति ॥ ८ ॥

अपि च—

नन्दकुलकालभुजगीं कोपानलबहुलनीलधूमलताम्।
अद्यापि बध्यमानां वध्यः को नेच्छति शिखां मे ॥ ९ ॥

---

व्याख्या—कः=जनः (who is he), जृम्भाविदारितमुखस्य=शरीरालस्यपरिहारक - मुखव्यादानात्मकव्यापारविशेषेण (yawning) विदारितम्=प्रसारितम्, (wide open), मुखस्य=आननस्य (of his mouth), हरेः=सिंहस्य (of the lion), मुखात्=आस्यात् (from the mouth), आस्वादितम्=पीतः (tasted), द्विरदशोणितम्=गजरक्तम् (the blood of the elephant), शोणा=रक्तवर्णा (of red colour), शोभाम्=छविम् (lustre), शशलाञ्छनस्य=चन्द्रस्य (of the moon), कलाम्=षोडशांशम् (a digit), इव=यथा (like), स्फुरन्तीम्=प्रकाशमानाम् (shining), सन्ध्यारुणाम्=सन्ध्यारागेण इषत् रक्तवर्णाम् (tinted red by the twilight), दंष्ट्राम्=दशनम् (teeth) परिभूय=अवमत्य (with insult or by force), हर्तुम्=उन्मूलयितुम् (to snatch away), इच्छति=वाञ्छति (desires) ॥ ८ ॥

हिन्दी—(अपनी खुली शिखा को हाथ से स्पर्श करते हुए चाणक्य का प्रवेश)

चाणक्य—बतलाओ, वह कौन है? जो मेरे रहते चन्द्रगुप्त पर आक्रमण करने की इच्छा करता है। देखो—

वह कौन है! जिसने जम्हाई लेते हुए सिंह मृगेन्द्र की जम्हाई में खुले हुए मुख से चमकते हुए उन दाँतों को उखाड़ने की हिम्मत करता है—जो हाथी के लाल-लाल खून के तत्काल स्वाद ले चुकने के कारण अब भी सन्ध्याकालीन चन्द्रकला के समान थोड़ी-थोड़ी लाली ले चुके हैं।

English—(Chanakya enters touching with his hand loose tuft of hair on his crest)

*Chanakya*—Tell me, who is he that, while I am living, dares to attack Chandragupta? look here.

Who dares defiantly to extract from the mouth of the lion whose jaws have been opened by yawning, the colour of which is red with the blood of the elephant, just tasted by him, which appears like a digit of the moon tinted red by the twilight? ॥ 8 ॥

टिप्पणी—राक्षस के साथ मलयकेतु द्वारा चन्द्रगुप्त का पराजय असम्भव है, यही केन्द्रीय विचार इस श्लोक का है। अप्रस्तुतप्रशंसा अलङ्कार है। वसन्ततिलका वृत्त है।

## विमला

अपि च—(Moreover)—

अन्वयः—वध्य, कः, नन्दकुलकालभुजङ्गीम्, कोपानलबहुलनीलधूमलताम्, मे शिखाम्, अद्यापि, बद्धयमानाम्, न, इच्छति ॥ ९ ॥

व्याख्या—वध्यः=हन्तुम् योग्यः (deserves death), कः=जनः (who), नन्दकुलकालभुजङ्गीम्=नन्दान्वयस्य कालसर्पिणीम् (like a female-Cobra to the family of Nandas), कोपानलबहुलनीलधूमलताम्=कोप एव अनलः

अपि च—

उल्लङ्घयन् मम समुज्ज्वलतः प्रतापं
कोपस्य नन्दकुलकाननधूमकेतोः ।
सद्यः परात्मपरिमाणविवेकमूढः
कः शालभेन विधिना लभतां विनाशम् ॥ १० ॥

शार्ङ्गरव शार्ङ्गरव !

---

कोपानलः=क्रोधवह्निः ( fiery wrath ) इव तस्य बहुला=अधिका ( deep ), नीला= कृष्णवर्णा ( black colour ), धूमलता (dark line of smoke), मे=मम ( my ), शिखाम्=चूडाम् ( tuft ), अद्यापि=नन्दवंशध्वंसेऽपि ( even now ), बध्यमानाम्= संयन्तुमारभ्यमाणाम् (being tied), नेच्छति=नाभिलष्यति ( does not wish ).

हिन्दी—और भी—वह कौन मरना चाहता है ? जो सम्पूर्ण नन्दवंश के लिए काल्सर्पिणी बनी हुई, मेरी क्रोधाग्नि से निकली काले धुएँ की रेखा की तरह—अब तक बंध जाने वाली मेरी इस शिखा को अभी भी खुली देखना चाहता है ?

*Moreover*—Who is seeking his death, and even now does not want to see my tufted hair tied up which is like the female cobra to the race of Nandas and is the thick dark line of smoke of the fire of my anger ?

टिप्पणी—वध्य —वधमर्हतीति वध्यः 'अर्हे कृत्यतृचश्च' इस सूत्र में वध धातु से यत् प्रत्यय कर रूप बना। अथवा—'हन्तुम् योग्यः' इस अर्थ में 'हनो वा यद्वधश्च' इस वार्तिक से 'हन्' धातु से यत् प्रत्यय करने के बाद वधादेश कर रूप सम्पन्न हुआ। नन्दकुलकालभुजङ्गीम्— नन्दस्य कुलम् 'नन्दकुलस्य कालभुजङ्गीम्' यहाँ नित्य समास हुआ तथा जातयर्थक ङीप् प्रत्यय है। कोप एव अनल'—कोपानल, अर्थात् कोपोऽनल इव तस्य बहुला अधिका नीला कृष्णा धूमलता नामिव इति=कोपानलबहुलनीलधूमताम्। यहाँ शिखा में कालभुजङ्गत्व एव धूमलतात्व के आरोप से तथा क्रोध में अनलत्व के आरोप से एव-शिखा में धूमलतात्व के आरोप से श्लिष्ट शब्द निबधनमालारूपपरम्परित रूपकालङ्कार है। यहाँ गौडी रीति है तथा आर्या वृत्त है।

विमला

अपि च ( Moreover )—

अन्वयः—परात्मपरिमाणविवेकमूढ, कः, मम, समुज्ज्वलत', नन्दकुलकाननधूमकेतो., कोपस्य, प्रतापं, शालभेन, विधिना, उल्लङ्घयन्, सद्य विनाशम्, लभताम्।

व्याख्या—परस्य=शत्रोः ( strength of enemy ), आत्मन.=स्वस्य, ( self ), यत् परिमाणम्=मात्रा (the measure), विवेके=विविच्य ग्रहणे (in discrimination), मूढः=ज्ञानशून्यः ( stupefied ), क=जन' ( who is ), मम=मामकीनस्य ( my ), समुज्ज्वलत=दीप्तस्य ( blazing ), नन्दकुलकाननधूमकेतो.=नन्दवंशवनवह्नः ( in the form of the forest fire for the race of Nandas ), कोपस्य=अमर्षस्य (of anger ), प्रतापं=तेजः ( flame ) शालभेन विधिना=पतङ्गरीत्या ( in the manner of a moth ), उल्लङ्घयन्=अतिक्रामन् ( crossing ), सद्यः=तत्क्षण एव ( at that time ), विनाशम्=क्षयम् ( destruction ), लभताम्=प्राप्नोतु ( to suffer. )




( प्रविश्य )

*शिष्यः*—उपाध्याय, आज्ञापय ।

चाणक्यः—वत्स, उपवेष्टुमिच्छामि ।

*शिष्यः*—उपाध्याय, नन्वियं सन्निहितवेत्रासनैव द्वारप्रकोष्ठशाला । तदस्यामुपवेष्टुमर्हत्युपाध्यायः ।

चाणक्यः—वत्स, कार्याभिनियोग एवास्मान् व्याकुलयति, न पुनरुपाध्यायसहभूः शिष्यजने दुःशीलता । ( नाट्येनोपविश्य आत्मगतम् )

---

**हिन्दी**— और भी—

वह कौन है? जो अपनी और पराई शक्ति को नापने में असमर्थ है, तथा नन्दवंश रूपी जंगल के लिए दावाग्नि बना मेरा क्रोधाग्नि का अतिक्रमण करता हुआ पतङ्गों की तरह मरने को उद्यत है।

अरे ओ शार्ङ्गरव 'शार्ङ्गरव'

**English**—*Besides* —Who is he? who being at a loss to distinguish between the measure of his own strength and that of others, is forth with to suffer destruction after the fashion of a moth crossing the flame of my wrath—acting like fire to the forest of the race of the Nandas? O' Sarangarava Sarangarava

**टिप्पणी**—नन्दकुलकाननधूमकेतोः—नन्दस्य कुलम् नन्द कुलम्, षष्ठी तत्पुरुष समास हुआ। तदेव काननं वनं तस्य धूमकेतुः वह्निः। यहाँ भी षष्ठी समास हुआ। परात्मपरिमाणविवेकमूढ—परस्य आत्मनः आत्मनि स्वस्य च यः परिमाणः बलत्वनत्वोरन्यतरत्वात्तरतम्यरूपो ना तस्य विवेको तस्य विवेचनम् तत्र मूढः अर्थात् ... जनः। शालभेन—शलभस्येदम् शालभम्, तेन शालभेन। यहाँ इदमर्थे ण् से अण् प्रत्यय करके रूप सम्पन्न हुआ है।

यहाँ नन्दकुल में काननत्वारोप हेतुभूत क्रोध में वह्नित्व के आरोप से श्लिष्ट शब्द निबन्धन परम्परित रूपकालङ्कार है। साथ ही वह्नि में प्रविष्ट शलभ की तरह क्रोधरूपी आग में प्रविष्ट होने हेतु विनष्ट होगा यह बिम्बप्रतिबिम्बभाव बोध होने से निदर्शनालङ्कार है। फिर एक ही श्लोक में दोनों अलङ्कार की उपस्थिति रहने के कारण सङ्कर नामक अलङ्कार हुआ। यहाँ भी गौडी रीति है। ओज गुण है तथा वीर रस है। इसमें वसन्ततिलका वृत्त है। इसका लक्षण है—"उक्तं वसन्ततिलका तभजा जगौ गः"

## विमला

**व्याख्या**— प्रविश्य = प्रवेशं कृत्वा ( Entering )

शिष्यः—उपाध्याय=आचार्य ( Revered Sir ), आज्ञापय = कार्ये नियोजय ( command me ),

चाणक्यः—वत्स=हे वत्स ( My child ), उपवेष्टुम्=आसनग्रहीतुम् ( for sitting ) इच्छामि=वाञ्छामि ( I wish ).

शिष्यः—उपाध्याय=आचार्य ( Preceptor ), ननु = किमिति ( implies censure ), इयम् ( this ), सन्निहितम्=समीपस्थम् ( near about ), वेत्रासनम्=

कथं प्रकाशतां गतोयमर्थः पौरेषु यथा किल नन्दकुलविनाशजनितरोषो राक्षसः पितृवधामर्षितेन सकलनन्दराज्यपरिपणनप्रोत्साहितेन पर्वतकपुत्रेण मलयकेतुना सह संधाय तदुपगृहीतेन च महता म्लेच्छराजबलेन परिवृतो वृषलमभियोक्तुमुद्यत इति । ( विचिन्त्य ) अथवा—येन मया सर्वलोकप्रकाशानन्दवंशवधम् प्रतिज्ञाय निस्तीर्णा दुस्तरा प्रतिज्ञासरित्सोहमिदानीं प्रकाशीभवन्तमप्येनमर्थं समर्थः प्रशमयितुम् । कुतः—

---

वीरुदास्तरणम् ( cane-seat ), द्वारप्रकोष्ठशाला = गृहैकावयवप्रदेश. ( at the entrance of the gate yard ), तत् = तस्मात् ( so ), अस्याम्=पुरोदृश्यमानायाम् ( there in it ) उपवेष्टुम्=सज्जीभवितुम्, अर्हति = समर्थोऽस्ति ( will please sit there ), उपाध्याय. = आचार्यः ( The preceptor ).

चाणक्य —वत्स=शिष्यः ( Pupil ) कार्ये = रिपूच्छेदनव्यापारात्मके कृत्येऽभिनियोगः आसक्तता अस्मान् आकुलयति = व्याकुलम् करोति ( It is only to work that distract me ), न पुनरुपाध्यायसहभूः = न पुनः अध्यापकानाम् स्वाभाविकी, शिष्यजने= त्वादृशे शिष्ये, दुःशीलता = क्रूराचारः ( It is not perverseness towards disciples naturally to be found in preceptors ), ( नाट्येन = नटव्यापारेण ( acting ), उपविश्य=आसनं गृहीत्वा ( Sitting ), आत्मगतम्=स्वगतम् ( to himself ), कथम्=केन प्रकारेण ( How ), अयमर्थः = संवादः ( this matter ), पौरेषु=पुरवासिषु ( among the citizens ) प्रकाशताम्=ख्यातिम् गत =प्राप्तः ( got abroad ), यथा किल ( that ), नन्दकुलविनाशजनितरोषो राक्षस =नन्दान्वयक्षयोद्भूतकोप राक्षसः ( Rakshasa, whose anger is excited by the destruction of the family of Nanda ) पितृवधामर्षितेन = पितु· पर्वतकस्य हननक्रुद्धेन ( is angered by the murder of his father ), सकलनन्दराज्यपरिपणनप्रोत्साहितेन=सम्पूर्णनन्दराज्यस्य तत् परिपणनं शुल्कत्वेन अवस्थापनं तेन प्रोत्साहितेन प्रेरितेन ( encouraged by the offer of the entire kingdom of the Nandas ), पर्वतकपुत्रेण मलयकेतुना सह साकं सन्धाय सम्मिलय ( having allied himself with Malayaketu, the son of Parvatak ), तदुपगृहीतेन = संभृतेन ( joined by ), महता=विपुलेन ( A-large ), म्लेच्छराजबलेन=यवनसैन्येन (force of the Mlechchha princes), परिवृत =परिवेष्टितः ( surrounded ), वृषलम्=चन्द्रगुप्तम् ( Chandragupta ), अभियोक्तुम्=आक्रमितुम् ( for attack ), उद्यत.=कृतोद्योग अस्ति ( is preparing ), विचिन्त्य ( Thinking ), अथवा=वा ( or ) येन मया=चाणक्येन ( by whom ), सर्वेषु=न केवल पौरजनेषु ( the whole world ), प्रकाशम्=समक्षम् In presence of all people) नन्दवंशवधम्=नन्दकुलक्षयम् (destruction of the race of the Nandas ), प्रतिज्ञाय = प्रतिश्रुत्य (vowed), निस्तीर्णा=अतिक्रान्ता (crossed), दुस्तरा= दुरतिक्रमा (insurmountable), प्रतिज्ञासरित् = प्रतिज्ञारूपा नदी ( the river of the solemn vow ), स=तथाविधम् अहम् ( I who ), इदानीम् = अधुना ( now ), प्रकाशीभवन्तमपि = प्रचारं गच्छन्तमपि ( publicly open too ), एनमर्थम् = राक्षसा-

अभियोगम् ( attack of Rakshasa ), समर्थः = शक्तः ( able ), प्रशमयितुम् = निराकर्तुम् ( to counteract this matter ) कुतः ( why ).

हिन्दी— ( रङ्गमञ्च पर आकर )

शिष्य—गुरुदेव ! आज्ञा दीजिए।

चाणक्य—वत्स, बैठना चाहता हूँ।

शिष्य—आचार्य, दरवाजे की बगल में बैठक है और वहाँ बेंत का आसन रक्खा है अतएव गुरुदेव, उस पर बैठिये।

चाणक्य—वत्स, कार्यों की व्यग्रता ही मुझे इस प्रकार आकुल किये रहती है, इन शिष्यों के प्रति गुरुजनों की स्वाभाविक दुःशीलता न समझ बैठना। ( नाटकीय ढङ्ग से बैठ हुए आप ही आप ) आखिर यह नागरिकों के बीच यह बात फैल ही गया कि समस्त नन्दवंश के विनाश से कुपित राक्षस पिता के वध से क्रोधान्ध बने तथा उन्हीं नन्द-साम्राज्य के स्वामित्व प्रदान की शर्त से प्रेरित किये गये पर्वतकपुत्र मलयकेतु से जा मिला है, और उसके अधीन म्लेच्छ राजाओं की बड़ी सेना से सम्बद्ध होकर चन्द्रगुप्त पर आक्रमण करने के लिए उद्यतमान हैं। ( कुछ सोचकर ) अथवा—मैं जो वह चाणक्य हूँ-जिसने सारी दुनियाँ के सामने का गया नन्दवंश-विनाशरूपी अपनी दुस्तर प्रतिज्ञारूपी नदी को तैर कर पार कर दिया—तो फिर लोक में फैले इन सवादों को शान्त कर देने की शक्ति भी मुझ में है। क्योंकि—

**English—** ( Entering )

*Pupil*—Revered Sir, command me.

*Chanakya*—My child, I want to sit down.

*Pupil*—Preceptor, at the entrance of the gate yard canseat is indeed arranged therein. So Revered sir, will please sit there.

*Chanakya*—My boy, it is only close engagement to work that distract me and not naturally perverseness of preceptors towards disciples (*acting sitting saying to himself*) How has this matter got abroad among the citizens, that Rakshasa, whose anger is excited by the destruction of the family of Nandas, having allied with Malayaketu, the son of Parvataka, who is angered by the murder of his father and is incited with the offer of the entire Kingdom of Nandas and assisted by a large force of the Mlechcha princes is preparing to attack Chandragupta ( *thinking* ) or—why I am able to counteract this matter though going out—I, who, having first in the presence all people vowed the destruction of the Nanda race, crossed the insurmountable stream of vow. For—

टिप्पणी—उपाध्याय—उपेत्य अस्मादधीयते इति उपाध्यायः, उप आङ् पूर्वक इङ् धातु से 'इङश्च' से घञ् प्रत्यय करने पर उपाध्याय रूप की सिद्धि है। आज्ञापयतु—आङ् पूर्वक ज्ञा धातु से हेतुमण्णिच् का यह रूप है। कार्याभियोगः—अभि + युज + घञ्, भाव में अभियोग।

यस्य मम—

श्यामीकृत्याननेन्दूनरियुवतिदिशा संततैः शोकधूमैः
कामं मन्त्रिद्रुमेभ्यो नयपवनहृतं मोहभस्म प्रकीर्य ।
दग्ध्वा सम्भ्रान्तपौरद्विजगणरहितान्नन्दवंशप्ररोहान्
दाह्याभावान्नखेदाज्ज्वलन इव वने शाम्यति क्रोधवह्निः ॥११॥

---

व्याकुलयति—वि+आ+कुल+अच कर्त्तरि व्याकुल । व्याकुल करोति इति व्याकुल+णिच्+लट् तिप् । उपाध्यायसहभूः—सह भवति उत्पद्यते इति सहभूः—सह+भू+क्विप् कर्त्तरि सहभूः ।

विमला

अन्वय—यस्य, मम, क्रोधवह्निः, अरियुवतिदिशाम्, आननेन्दून्, सन्ततैः, शोकधूमैः, श्यामीकृत्य, मन्त्रिद्रुमेभ्यः नयपवनहृतम्, मोहभस्म, कामम् प्रकीर्य, सम्भ्रान्तपौरद्विजगणरहितान्, नन्दवंशप्ररोहान्, दग्ध्वा, वने, ज्वलन इव दाह्याभावात्, शाम्यति, न खेदात् ॥

*व्याख्या—यस्य मम*—क्रोध वह्निः =कोपानलः ( The fire of fury ), अरियुवतिदिशाम् = शत्रुस्त्रीककुभाम् ( In the form of the young wives of the enemies), आननेन्दून् = मुखचन्द्रान् (the moon in the form of faces of quarters), सन्ततैः = अविच्छिन्नैः ( continual ), शोकधूमैः = स्वामिविरहोद्भवखेदधूमैः ( smoke of distress ), श्यामीकृत्य = मलिनान् विधाय ( to make dark ), मन्त्रिद्रुमेभ्यः = सचिववृक्षेभ्यः ( the trees in the form of the ministers ), नयपवनहृतम् = *नीतिवायुना आनीतम्* ( *wafted by the wind of policy* ), मोहभस्म = अविवेकभस्म ( the ashes of insensibility ), कामम् = यथेच्छम् ( according to wish ) प्रकीर्य = विक्षिप्य ( scattered ), सम्भ्रान्ता = उद्विग्ना ( Frightened ), पौरा = पुरवासिनः ( citizens ), द्विजगणरहितान् ( ब्राह्मणसमूहरहितान्, वा, पक्षिसमूहशून्यान् (excepting the flocks of birds or brahmanas), नन्दवंशप्ररोहान् = नन्दवंश एव वंशः तस्य प्ररोहान् अङ्कुरान् ( sprout of the bamboos in the form of Nandas ), दग्ध्वा = भस्मसात् कृत्वा ( having burnt down ) वने = अरण्ये ( In a forest ), ज्वलन इव = वह्निरिव ( like a fire ), दाह्याभावात् = दग्धुमन्यवस्तुनोऽभावात् ( from lack of further materials to burn ), शाम्यति = विरमति (goes out ), न खेदात् = न हि श्रमात् ( Not through exhaustion ) ॥ ११ ॥

हिन्दी—मेरी यह क्रोधाग्नि, जिसने शत्रुओं की युवती विधवाओं की दिशाओं में उदित मुखचन्द्र को, शोक की घनीभूत धूमराशि से काला कर दिया जिसने अपनी कूटनीति की हवा द्वारा नन्द के मन्त्रीरूपी वृक्षों पर किंकर्त्तव्यविमूढता की भस्म बिखर दी, जिसने भय से घबराये हुए पक्षियों की तरह भागनेवाले नागरिकों के अतिरिक्त नन्दवंश के अंकुरों तक को जला दिया, मेरी वही क्रोधाग्नि—दावानल की तरह अपने आप शान्त होने चली है इसलिए नहीं कि वह थक चुकी है, बल्कि इसलिए कि अब जलाने को जगत में कुछ शेष नहीं है ॥ ११ ॥

**English**—My this—

*The fire of fury* ( *like fire in a forest* ) *having* by means of the

अपि च—

> शोचन्तोऽवनतैर्नराधिपभयाद्धिक्शब्दगर्भैर्मुखै-
> र्मामग्रासनतोऽवकृष्टमवशं ये दृष्टवन्तः पुरा ।
> ते पश्यन्ति तथैव सम्प्रति जना नन्दं मया सान्वयं
> सिंहेनेव गजेन्द्रमद्रिशिखरात् सिंहासनात्पातितम् ॥ १२ ॥

सोऽहमिदानीमवसितप्रतिज्ञाभारोऽपि वृषलापेक्षया शस्त्रं धारयामि ।

---

continual smoke of distress to make dark the moons of the faces of the young wives of the enemies, having scattered over the trees of the ministers of Nandas, the ashes of insensibility wafted by the wind of my policy, and having burnt down the sprout of the bamboos in the form of Nanda. Excepting the flocks of frightened birds in the form of the citizens, now goes out not through exhaustion but from lack of further materials to burn.

**टिप्पणी**—सन्ततैः = सम् + तन = सन्तत अथवा 'तनो वा' से सन्तत अर्थात् सम्पूर्वक 'तन' धातु से क्त प्रत्यय करने पर इस रूप की सिद्धि है। आननेन्दून्='आननानि इन्दव इव'। इस विग्रह में कर्मधारय समास हुआ। 'उपमितं व्याघ्रादिभिः सामान्याप्रयोगे' से रूप की सिद्धि है। स्वाहाकृत्य = 'अस्वाहान् स्वाहान् कृत्वा' इस विग्रह में 'अभूततद्भावे' से 'च्वि' प्रत्यय कर रूप की सिद्धि हुई। निकीर्य = निपूर्वक 'किर' धातु से ल्यप् प्रत्यय कर रूपसिद्धि है। उसी प्रकार 'मन्त्रिद्रुमेभ्यः' में 'मन्त्रिण एव द्रुमाः तेभ्यः' इस विग्रह में विग्रह किया है कर्मणैव मन्त्रिद्रुम शब्दों में 'कर्मणा यमभिप्रैति' से सम्प्रदान कारक हुआ।

इस श्लोक में—कोप में वह्नित्व के आरोप, शोक में धूमत्व, मन्त्रि में वृक्षत्व, नय में पवनत्व, मोह में भस्मत्व तथा नन्दवंश में अङ्कुरत्व के आरोप से साङ्गरूपक अलङ्कार है। गौडी रीति, ओज गुण तथा स्रग्धरा वृत्त है।

### विमला

**अन्वयः**—पुरा, ये, नराधिपभयात्, अवनतैः, धिक्शब्दगर्भैः, मुखैः, शोचन्तः, अवशम्, माम्, अग्रासनतः, अवकृष्टं, दृष्टवन्तः, सम्प्रति, ते जनाः, सिंहेन, गजेन्द्रम्, अद्रिशिखरादिव, मया, सान्वयम्, नन्दम्, सिंहासनात्, तथैव पातितम् पश्यन्ति।

**व्याख्या**—अपि च=अन्यदपि ( Furthermore ), पुरा=प्राक्काले ( within ), ये=जनाः ( People ), नराधिपभयात्=भोगानन्दत्रासात् ( through fear of the king ), अवनतैः=नम्रीकृतैः ( cast down ), धिक्शब्दगर्भैः=धिक् नृपतिमिति शब्दो-गर्भेऽभ्यन्तरे येषाम् तैः तथोक्तैः ( with the words fie upon him ), मुखैः=आननैः ( with faces ), शोचन्तः=शोकं कुर्वन्तः ( bewailing ), अवशम्=प्रतिकर्तुमशक्तम् ( helpless ), माम्=चाणक्यम् ( Chanakya ), अग्रासनतः=प्रशस्तश्राद्धीय-ब्राह्मणासनात् ( from the front seat ), अवकृष्टम्=दूरीकृतम् (dragged away ), दृष्टवन्तः=अवलोकितवन्तः ( formerly saw me ), ते जनाः=लोकाः ( people ), सम्प्रति=अधुना ( now ), सिंहेन=मृगाधिपेन ( by a lion ), गजेन्द्र=गजराजम्, ( tusker ), अद्रिशिखरादिव=पर्वतशृङ्गादिव ( like from the top of a hill ),

येन मया—

समुत्खाता नन्दा नव हृदयरोगा इवः भुवः
कृता मौर्ये लक्ष्मीः सरसि नलिनीव स्थिरपदा• ।

---

मया=चाणक्येन (by me), सान्वयम्=पुत्रपौत्रादिसहितम् ( with his successors ), नन्दम्=नृपम् ( to the king Nanda ), सिंहासनात्=नृपासनात् ( from the throne ) तथैव=तेन प्रकारेण ( in the same way ), पातितम्=भ्रंशितम् ( pulled down ), पश्यन्ति=समवलोकन्ते ( now see ) स =पूर्वोक्तकार्यसम्पादक, अहम् ( I ), इदानीम्=साम्प्रतम् ( now ), अवसितप्रतिज्ञाभारोऽपि=समुत्तीर्णप्रतिश्रुतिभारोऽपि ( the trouble of vow ended ) वृषलापेक्षया=चन्द्रगुप्तानुरोधेन ( out of consideration for Chadr¬gupta ) शस्त्र=नीतिरूपम् ( the sword ) धारयामि=धारणम् करोमि ( handle )

**हिन्दी**—और भी—वे लोग जिन्होंने महाराज के लिए मुह में आये धिक्कार' शब्द को भय के मारे मुह में ही दबाए, कुछ सोचते हुए विवश स्थिति में—मुझ प्रशस्तश्राद्धीय ब्राह्मण के आसन से हटाये जाते देखा, वे आज यह भी देखें—जैसे पहाड की चोटी से गजराज को धक्का देकर सिंह गिरा देता है, उसी प्रकार मेरे द्वारा सपरिवार नन्द सम्राट् को राजसिंहासन से वैसे नाचे गिरा दिया जाता है ॥ १२ ।

*अपनी प्रतिज्ञा पूरी करने के बाद भी मैं चन्द्रगुप्त के लिये शस्त्र धारण करता हू ॥*

**English**—Further more—

Those people who bewailing cast down, with faces, and to choke the voice of fie upon the king, due to the fear of king Nanda, only gazed upon me formerly, helpless as I was dragged away from the front seat, now they see the king Nanda with his successors pulled down by me, just in the same way from the throne like an elepnant by a lion from the top of a hill ॥ १२ ॥

*I, though the trouble of vow ended, still handle out* the policy out of consideration for Chandragupta

**टिप्पणी**—नराधिप =नराणाम् अधिप =नराधिप, यहाँ षष्ठी तत्पुरुष समास है। इसमें 'पञ्चमी भयेन से पञ्चमी विभक्ति हुई। इसी प्रकार धिक्शब्दगर्भैर्मुखैः=धिक् नृपनिमिति शब्दो गर्भोऽभ्यन्तरे येषाम् ते तथोक्तै मुखे उपलक्षिता ''इत्थभूतलक्षणे से यहाँ तृतीया विभक्ति हुइ।

यहाँ उपमानभूत सिंह का उपमेयभूत अस्मद् शब्द के पतनरूप सामान्य धर्म का औपम्य वाचक इव शब्द के प्रतिपादन से श्रौती पूर्णोपमा अलङ्कार है। इसमें वीर रस है। गौडी रीति है और ओज गुण है। शार्दूलविक्रिडित छन्द है। वृत्तरत्नाकर में इसका लक्षण है—"सूर्याश्वैर्मसज• स्तत स गुरव शार्दूलविक्रीडितम् ।"

*विमला*

**अन्वय —( सोऽहम् शस्त्रं धारयामि येन मया ) भुव, हृदयरोगा, इव, नव नन्दा, समुत्खाता, सरसि, नलिनीव, मौर्यलक्ष्मी, स्थिरपदाकृता, कोपप्रीत्यो द्वयो, सार, द्वितयम्, फलम्, अभियुक्तेन, मनसा, द्विषति च सुहृदि च तुल्यम् विभक्तम् ॥ १३ ॥**

द्वयोः सारं तुल्यं द्वितयमभियुक्तेन मनसा
फलं कोपप्रीत्योर्द्विषति च विभक्तं सुहृदि च ॥ १३ ॥

व्याख्या—येन मया = चाणक्येन ( I by whom ), हृदयस्य = चित्तस्य ( of the heart ), रोगाः = अन्तर्गता व्याधयः ( cankers ), इव = यथा (like), भुवः = पृथिव्याः ( of the earth ), नवनन्दाः = सपुत्रनन्दाः ( The nine Nandas ), समुत्खाताः = समुन्मूलिताः ( have been uprooted ), सरसि = कासारे ( In a lake ), नलिनी = कमलिनी ( the lotus ), इव = यथा ( Like ), मौर्यलक्ष्मीः = चन्द्रगुप्ते राज्यश्रीः ( unto Maurya sovereignty ), स्थिरपदा कृता = निश्चलस्थानमस्मादिता ( has been made firmly established ), कोपप्रीत्योः = अमर्षस्नेहयोः ( anger and love ), द्वयोः = उभयोः ( of the two ), सारं = न्याय्यम् ( most excellent ), द्वितयम् = द्विविधम् ( twofold ), फलम् = निग्रहाऽनुग्रहरूपपरिणामम् ( Fruit like pleasure and displeasure), द्विषति च सुहृदि च = शत्रौ च मित्रे च (The foe and the friend), तुल्यम् = समानम् ( equally ), विभक्तम् = विभज्यस्थापितम् ( has been divided ), अभियुक्तेन = आग्रहवता ( with an attentive ), मनसा = हृदयेन ( mind ) ॥ १३ ॥

हिन्दी—मैं वह हूँ, जिसने—इस धरती के हृदय शूलों की तरह नौ के नौ नन्दों को उखाड़ फेंका। मौर्य में राज्यलक्ष्मी को उसी तरह स्थिर कर दिया जैसे किसी सरोवर में कमलिनी बद्धमूल हो, और मैं पूरे मनोयोग के साथ क्रोध का फल शत्रुओं के बीच एवं प्रेम का परिणाम मित्रों के बीच समान रूप से वितरित कर चुका हूँ ॥ १३ ॥

**English**—I by whom—The nine Nandas have been uprooted, like derts in the heart of the earth, Sovereignty has been firmly made established, in the Maurya like a lotus in a lake, and the proper twofold yield of the two things anger and love, has been equally divided with a careful mind between foe and friend. 13.

**टिप्पणी**—नवनन्दाः—नवनन्दा से तात्पर्य है, राजा नन्द और उनके आठ पुत्र। हृद्रोगा=हृदयस्य रोगः हृद्रोगः, 'वा शोकष्यञ् रोगेषु' से यह रूप सिद्ध है। द्वितयम्—दौ अवयवौ यस्य इनि द्वि+तयप् प्रत्यय लगाकर द्वितयम् रूप बना। तात्पर्य यह कि निग्रह एवं अनुग्रह रूप दो फल।

इस श्लोक के प्रथम चरण में 'हृदयरोगा इव' में इव शब्द के उपादान से नन्दों के भूहृद्रोग की सम्भावना से गुणोत्प्रेक्षालङ्कार है।

इस प्रकार उपमानभूत नलिनी शब्द का, उपमेयभूत मौर्य शब्द का औपम्यवाचक इव शब्द का, स्थिरपदत्वरूप समान धर्म के अभिधान से श्रौती पूर्णोपमा अलङ्कार है।

तृतीय एवं चतुर्थ पाद के नन्दसमुन्मूलन से उसमें निग्रहात्मक कोप फल का मौर्यश्री के स्थिरीकरण के द्वारा उसमें अनुग्रहात्मकानुराग फल का क्रम से निर्देश होने के कारण यथासंख्य नाम अलङ्कार है।

अतः इस श्लोक में इन सबों के सम्मिश्रण के कारण 'संसृष्टि' नाम अलङ्कार है। इसमें वैदर्भी रीति हुई। ओज गुण है तथा शिखरिणी छन्द है, शिखरिणी का लक्षण वृत्तरत्नाकर में लिखा है :—"रसै रुद्रैश्छिन्ना यमनसभला गः शिखरिणी।"

अथवा अगृहीते राक्षसे किमुत्खातं नन्दवंशस्य किं वा स्थैर्यमुत्पादितम् चन्द्रगुप्तलक्ष्म्याः ( विचिन्त्य ) अहो राक्षसस्य नन्दवंशे निरतिशयो भक्तिगुणः। स खलु कस्मिंश्चिदपि जीवति नन्दान्वयावयवे वृषलस्य साचिव्यं ग्राहयितुं न शक्यते। तदभियोगं प्रति निरुद्योगः शक्योऽवस्थापयितुमस्माभिः। अनयैव बुद्ध्या तपोवनगतोऽपि घातितस्तपस्वी नन्दवंशीयः सर्वार्थसिद्धिः। यावदसौ मलयकेतुमङ्गीकृत्यास्मदुच्छेदाय विपुलतरं प्रयत्नमुपदर्शयत्येव। ( प्रत्यक्षवदाकाशे लक्ष्यं बद्ध्वा ) साधु अमात्यराक्षस, साधु। साधु श्रोत्रिय, साधु। साधु मन्त्रिबृहस्पते, साधु। कुतः ?

---

## विमला

व्याख्या—अथवा = पक्षान्तरे ( or ), अगृहीते = अनायत्तीकृते ( being unescured ), राक्षसे = तदाख्यनन्दामात्ये ( Rakshasa ), नन्दवंशस्य = नन्दपरिवारस्य ( The race of Nandas ), किमुत्खातम् ? = किं समुन्मूलितम् ( totally destroyed ), किंवा = अथवा (or), चन्द्रगुप्तलक्ष्म्या = मौर्यराज्यश्रियः (sovereignty of Maurya), स्थैर्यम् = नैश्चल्यम् ( stability ), किम् ( what ), उत्पादितम् = सम्पादितम् ( has been given ), विचिन्त्य = चिन्तयित्वा ( Thinking ), अहो = आश्चर्यम् ( oh ), राक्षसस्य = नन्दामात्यस्य ( of Rakshasa ), नन्दवंशे = नन्दान्वये ( to the race of Nanda ), निरतिशये = अतिमहान् ( unsurpassable ), भक्तिगुणः = भक्तिरूपो गुणविशेषः ( devotion ), सः = असौ ( Rakshasa ), खलु = निश्चयः ( Indeed ), कस्मिंश्चिदपि = एकस्मिन्नपि ( any member ), जीवति = श्वसति विद्यमान इति यावत् ( living ), नन्दान्वयावयवे = नन्दकुलोत्पन्ने ( The race of Nanda ), वृषलस्य = चन्द्रगुप्तस्य ( of Chandragupta ), साचिव्यम् = मन्त्रित्वम् ( the ministership ), ग्राहयितुम् = स्वीकारयितुम ( to accept ), न शक्यते = न प्रभूयते ( can not be induced ), तदभियोगं प्रति = राक्षसनिग्रहं प्रति ( towards a expedition ), निरुद्योगः = व्यवसायशून्यः ( inactive ), अस्माभिः, अवस्थापयितुम् = वर्त्तितुम् ( rendered ), शक्यः = योग्यः ( able ), अनयैव, बुद्ध्या = धिया ( *In this very belief* ), तपोवनगतोऽपि = तपस्तप्तु सेवितारण्योऽपि ( though retired to the hermitage ), तपस्वी = तापस. ( devout ), नन्दवंशीयः = नन्दकुलोद्भव. ( of the family of Nanda ), सर्वार्थसिद्धि = तदाख्य. ( Sarvarthasiddhi ), घातितः = विनाशितः (killed), यावद्, असौ = सर्वार्थसिद्धिः (still he), मलयकेतुमङ्गीकृत्य = मुद्राराक्षसं स्वीकृत्य ( by having accepted Malayaketu ), अस्मदुच्छेदाय = अस्मानुच्छेत्तुम् ( for our destruction ), विपुलतरम् = महान्तम् ( greatter ), प्रयत्नम् = चेष्टाम् ( *effort* ), उपदर्शयत्येव = करोत्येव ( *is making* ), प्रत्यक्षवत् = साक्षात् दृग्गोचरीभूता ( as on something visible ), आकाशे = गगने ( on the sky ), लक्ष्यबद्ध्वा = लक्ष्यं कृत्वा ( Fixing his eye ) साधु अमात्यराक्षस = सज्जनमन्त्रिराक्षस ( Bravo ! minister Rakshasa ), साधु श्रोत्रिय साधु = साधुवेदाध्ययनशील साधु

ऐश्वर्यादनपेतमीश्वरमयं लोकोऽर्थतः सेवते
　तं गच्छन्त्यनु ये विपत्तिषु पुनस्ते तत्प्रतिष्ठाशया।
भर्तुर्ये प्रलयेऽपि पूर्वसुकृतासंगेन निःसङ्गया
　भक्त्या कार्यधुरं वहन्ति कृतिनस्ते दुर्लभास्त्वादृशाः ॥ १४ ॥

अत एवास्माकं त्वत्संग्रहे यत्नः कथमसौ वृषलस्य साचिव्यग्रहणेन सानुग्रहः स्यादिति। कुतः—

---

(oh learned Brahman well done), साधु, मन्त्रिबृहस्पते साधु, साधु अमात्य सुरगुरो साधु (Noble Brihaspati like minister, very noble,).

**हिन्दी**—अथवा—जबतक राक्षस मेरी पकड में नहीं आ जाता, तब तक नन्दवंश का ही हमने क्या उखाड फेका? अथवा चन्द्रगुप्त का राज्यश्री में ही कौनसी स्थिरता ला दी? (कुछ सोचकर) आश्चर्य! नन्दों के प्रति राक्षस की भक्ति भी कितनी अटल है। जब तक नन्दवंश का एक भी व्यक्ति जीवित है, वह चन्द्रगुप्त का मन्त्रित्व करना भी स्वीकार नहीं करेगा। इस सम्बन्ध में जबतक उसे स्वयं यह समझ में न आजाय कि इस दिशा में किये गये उसके सारे प्रयत्न निरर्थक हैं। इसी विचार से मैंने नन्द के एक सम्बन्धी होने के अपराध में तपस्वी सर्वार्थसिद्धि को मरवा डाला। लेकिन इससे क्या हुआ? यह तो मलयकेतु की सहायता से, हमें विनष्ट करने के लिए और अधिक जोर से प्रयत्नशील हो गया है। (प्रत्यक्ष की तरह आकाश में लक्ष्य करके) शाबाश अमात्य राक्षस, शाबाश मन्त्रिशिरोमणि धन्य, सचमुच धन्य है तू देवताओं के गुरु धन्य है। क्यों, कि—

**English**—But as a matter of fact, so long as the Rakshasa has not been unescured, what I have gained exterminating the race of the Nanda, or what is the stability after making Chandragupta monarch? (Thinking), oh, what an ample of devotion of the Rakshasa to the race of Nanda is? So long as even a single member of the race of Nanda is living, he will, indeed, never accept to be the minister of Chandragupta. As long he is not self thought that his all tries would go inven, I can not appoint him any where Due to this very thought, we got poor Sarvarthasiddhi to be killed, a member of the race of Nanda, though he had joined the hermitary. But he is trying our distruction more rapidly than first having the help of Malayaketu. (Seeing sky as if seeing any visible of object there) Daring, minister Rakshasa, daring, [Oh Brahman praiseworthy, counsellor like Brihaspati, Well done! for—

विमला

अन्वयः—अयम् लोकः, ऐश्वर्यात्, अनपेतम्, ईश्वरम्, अर्थतः, सेवते। ये, पुनः विपत्तिषु तमनुगच्छन्ति, ते तत्प्रतिष्ठाशया। त्वादृशाः कृतिनः, ये, भर्तुः, प्रलयेऽपि, पूर्वसुकृतासङ्गेन, निःसङ्गया, भक्त्या, कार्यधुराम्, वहन्ति, ते दुर्लभाः।

व्याख्या—अयं लोक =एष संसारः ( This world ), ऐश्वर्यात् = सम्पत्ते. ( with *supremacy* ), अनपेतम् = अरहितम् ( Not gone off ), ईश्वरम् = प्रभुम् ( Lord ), अर्थतः = अर्थलाभहेतोः ( for the sake of gain ), सेवते = आश्रयति ( serve ), ये=जनाः ( People ), पुनः ( again ), विपत्तिषु=रिपुकृतव्यसनदुर्भिक्षादिसमयेषु ( in adversity ), तमनुगच्छन्ति = त परिचरन्ति ( follow him ), ते = जनाः ( People ), तत्प्रतिष्ठाशया=पुन· राज्यादिलाभाशया ( in the hope of him coming *back to power* ), त्वादृशा· = भवद्विधा· ( *of your type* ), कृतिन· = कुशलाः ( blessed ), ये=जनाः ( who ), भर्तुः =स्वामिन· ( of the master ), प्रलयेऽपि=विनाशेऽपि ( in the complete ruin ) पूर्वसुकृतासङ्गेन=पुराकृतसंरक्षणाद्यविस्मरणेन ( remembering past favours ), नि·सङ्गया=स्वार्थरहितया ( from disinterested ), भक्त्या=सेवया ( devotion ), कार्यधुराम्=कार्यभारम् ( the burden of work ) वहन्ति=धारयन्ति ( bear ), ते=जनाः ( *People* ), दुर्लभाः = कष्टलभ्या· ( rarely are to be found ) ॥ १४ ॥

अत एव=अलौकिकगुणवत्त्वादेव ( Hence indeed ), अस्माकम् ( us ), त्वत्-संग्रहे=तवायत्तीकरणे ( to secure you ), यत्न =उद्योगः ( attempt ), कथमसौ = केन प्रकारेण राक्षसः ( How he ), वृषलस्य=चन्द्रगुप्तस्य ( of Chandragupta ), साचिव्यग्रहणेन=मन्त्रित्वाङ्गीकारेण ( by accepting the ministership ), सानुग्रहः=कृतकृत्यः ( disposed to favour ), स्यात् = भवेत् ( might be )

हिन्दी—दुनियाँ के सामान्य जन स्वार्थवश सर्वशक्तिसम्पन्न स्वामी की सेवा करते हैं, कुछ लोग विपत्तिग्रस्त स्वामी की भी सेवा इस आशा से करते हैं कि वे पुन· राज्यशक्ति प्राप्त करेंगे। किन्तु, विपत्ति हो अथवा सम्पत्ति, सर्वतोभावेन विनाश हो जाने पर भी स्वामी के पूर्वकृत अनुग्रहों को याद कर जो जन भक्तिपूर्वक अपने कार्यभार का निर्वाह करता है—ऐसा कृतज्ञ, तुम्हारी तरह दुनिया में विरल ही है ॥ १४ ॥

यही कारण है कि तुम्हें अपने पक्ष में लाने के लिए मेरा यह सारा प्रयास चल रहा है। मैं अपने को तभी कृतकार्य मानूँगा—जब तुम अपने मन्त्रित्व से चाणक्य को अनुगृहीत करोगे। क्यों कि—

**English**—Ordinary people serve their master so long as he is not divested of power for gain, those again who follow him in adversity, do so in the hope of his coming back to power, but rarely are *to be found those workers of your type, who in memory* of past favours, bear the burden of work out of disinterested devotion, even after the death of their lord. 14.

Hence indeed our attempt to get hold of you—how you might be settle to good will of Chanakya by accepting the ministership.

टिप्पणी—'अर्थत.' में 'हेतौ' से तृतीया विभक्ति हुई है। इसी प्रकार 'तम्' में 'कर्मप्रवचनीययोगे द्वितीया' से द्वितीया विभक्ति हुई है। तत्प्रतिष्ठाशया—प्रति+स्था+अङ्भाव में

कुवः—

> अप्राज्ञेन च कातरेण च गुणः स्याद्भक्तियुक्तेन कः
> प्रज्ञाविक्रमशालिनोऽपि हि भवेत्किं भक्तिहीनात्फलम् ।
> प्रज्ञाविक्रमभक्तयः समुदिता येषां गुणा भूतये
> ते भृत्या नृपतेः कलत्रमितरे संपत्सु चापत्सु च ॥ १५ ॥

---

प्रतिष्ठा' रूप का निर्माण है। पूर्वसुकृत—पूर्वं सुकृतम्, तस्य आगमन्—आ+गम+क्त, भाव में रूप है अनन्त, 'इनी' ने द्वारा विभक्ति है। निःसङ्ख्या—निर्गत सङ्ख्या यस्या ता, तया, 'जनर्गत सुनाता' इति से रूप सम्पन्न है। कृतिन—कृतमेषामस्तीति कृतिन। कार्यधुरा—कार्यस्य धूः भारः कार्यधुरा 'ऋक्पूरब्धूः' इत्यादि से समासान्त अप् प्रत्यय करने के बाद टाप् प्रत्यय करने से रूप सम्पन्न है। यहाँ अनन्त को भरा अनेकविध का व्यतिरेक से प्रतिपादन होने के कारण व्यतिरेक अलङ्कार है। यहाँ अन्तरस है। वैदर्भी रीति है तथा माधुर्य गुण है। इस श्लोक में 'शार्दूलविक्रीडित' छन्द है। "सूर्याश्वर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम्"

विमला

अन्वयः—अप्राज्ञेन, च कातरेण च सानुरागेण, कः गुणः स्यात्, प्रज्ञाविक्रमशालिनोऽपि, भक्तिहीनात्, किम् फलम्, भवेत्, येषां, प्रज्ञाविक्रमभक्तयः समुदिताः, गुणाः, ते, भृत्याः नृपतेः, सम्पत्सु, आपत्सु च, भूतये इतरे, कलत्रम् ।

व्याख्या—अप्राज्ञेन = बुद्धिहीनेन (by unwise), कातरेण = अपराक्रमिणा (by a coward). सानुरागेण = भक्तियुक्तेन (by devotion), भृत्येन = सेवकेन (by a servant), कः गुणः = किं प्रयोजनम् (what is the use) स्यात् = भवेत् (would come), प्रज्ञाविक्रमशालिनोऽपि = बुद्धिसामर्थ्ययुक्तादपि, (endowed with wisdom and bravery), भक्तिहीनात् = पूज्यविषयकानुरागरहितात् (is devoid of loyalty), किम् फलम् = किम् प्रयोजनम् (what is the use), भवेत् = स्यात् (can come out), येषाम् = भृत्यानाम् (of a servant), प्रज्ञाविक्रमभक्तयः समुदिताः गुणाः = सकलाः गुणाः सन्ति (qualities of inteligence, bravery and devotion), ते भृत्याः = ते सेवकाः (those servants), नृपतेः = राज्ञः (of the king), सम्पत्सु = अभ्युदयेषु (in prosperities), च = पुनः (again), आपत्सु = विपत्तिकालेषु (In adversity), भूतये = कल्याणाय भवन्ति (for the welfare), इतरे = अन्ये (others), कलत्रम् = धनप्राप्तिकामनया वनिता (like many wives). ॥ १५ ॥

हिन्दी—बुद्धिहीन एवं कायर किन्तु स्वामिभक्त सेवक से क्या प्रयोजन? इसी प्रकार बुद्धिमान एवं शौर्यसम्पन्न किन्तु राजभक्ति से हीन सेवक से भी क्या प्रयोजन? अच्छा सेवक तो वे हैं, जिनमें बुद्धि, विक्रम और भक्ति तीनों का समन्वय हो। वैसे तो वे सभी राजसेवक ही कहलाते हैं, जिनका भरण-पोषण अच्छे और बुरे दिनों में औरत की तरह राजा को ही करना पड़ता है ॥ १५ ॥

**English**—What is the need of such servants, who is neither wise nor energetic, though he is full of piety? Simillary, what is the

तन्मयाप्यस्मिन् वस्तुनि न शयानेन स्थीयते यथाशक्ति क्रियते तद्ग्रहणं प्रति यत्नः। कथमिव। अत्र तावद्वृषलपर्वतकयोरन्यतरविनाशेनापि चाणक्यस्यापकृतं भवतीति विषकन्यया राक्षसेनास्माकमत्यन्तोपकारि मित्रं घातितस्तपस्वी पर्वतक इति सञ्चारितो जगति जनापवादः। लोकप्रत्ययार्थमस्यैवार्थस्याभिव्यक्तये पिता ते चाणक्येन घातित इति रहसि त्रासयित्वा भागुरायणेनापवाहितः पर्वतकपुत्रो मलयकेतुः। शक्यः खल्वेष राक्षसमतिपरिगृहीतोऽपि व्युत्तिष्ठमानः प्रज्ञया निग्रहीतुम्। न पुनरस्य निग्रहात्पर्वतकवधोत्पन्नं राक्षसस्यायशः प्रकाशीभवत्प्रमार्ष्टुमिच्छामि। प्रयुक्ताश्च स्वपक्षपरपक्षयोरनुरक्तापरक्तजनजिज्ञासया बहुविधदेशवेषभाषाचारसञ्चारवेदिनो नानाव्यञ्जनाः प्रणिधयः। अन्विष्यते च कुसुमपुरवासिनां नन्दामात्यसुहृदां निपुणं प्रचारगतम्। तत्तत्कारणमुत्पाद्य कृतकृत्यतामापादिताश्चन्द्रगुप्तसहोत्थायिनो भद्रभटप्रभृतयः प्रधानपुरुषाः। शत्रुप्रयुक्तानां च तीक्ष्णरसदायिनां प्रतिविधानं प्रत्यप्रमादिनः परीक्षितभक्तयः क्षितिपतिप्रत्यासन्ना नियोजितास्तत्र तत्राप्तपुरुषाः।

---

use of a wise and brave servant having no devotion ? Only those can bring about the prosperity of their king who are full of wisdom, dare and piety, remainings are equal to women both in calamity and thriving only to be brought up by the lord. 15.

**टिप्पणी**—अप्राज्ञेन=प्रकृष्ट जानातीति प्रज्ञ. प्रपूर्वक ज्ञा धातु से 'प्रे दा ज्ञः' सूत्र से क प्रत्यय का यह रूप है। प्रज्ञ एव प्राज्ञः, स्वार्थेऽण्, न प्राज्ञोऽप्राज्ञस्तेन अप्राज्ञेन। प्रज्ञाविक्रमशालिन.= प्रज्ञा च विक्रमश्च प्रज्ञाविक्रमौ ताभ्यां शालन्ते इति प्रज्ञाविक्रमशालिन. 'सुप्यजातौ' इत्यादि सूत्र से 'णिनि' प्रत्यय कर यह रूप बना। भूतये—भूतिम् कर्तुम् इस विग्रह में 'तादर्थ्ये चतुर्थी' से चतुर्थी विभक्ति हुई।

इस श्लोक में भी उपमेयभूत अनुरक्त बुद्धिहीन विक्रमशून्य की अपेक्षा वैसी भक्तिरहित बुद्धि पराक्रम की तरह कथन से 'व्यतिरेक' अलङ्कार है। वैदर्भी रीति, प्रसाद गुण तथा 'शार्दूलविक्रीडित' छन्द है। छन्द लक्षण पहले ( पृ ३७ में ) लिखा जा चुका है।

## विमला

**व्याख्या**—तन्मयापि=तत्तस्मात्कारणात् मयापि ( Therefore I too ), अस्मिन्वस्तुनि=राक्षसायत्तीकरणात्मके विषये ( over this matter ), शयानेन=असावधानेन ( asleep ), न=नहि ( donot ), स्थीयते=विद्यते ( Lie ), यथाशक्ति=शक्त्यनुसारेण ( as much as I can ), तद्ग्रहणम् प्रति=राक्षसाधीनीकरण प्रति ( to secure him ), यत्नः=प्रयासः ( an effort ), क्रियते ( am making ), कथमिव=केन प्रकारेण ( How is ), अत्र तावत्=अस्मिन् कर्मणि खलु ( in this matter ), वृषलपर्वतकयोः=चन्द्रगुप्तचाणक्यमित्रयोः ( Chandragupta and Parvatak ), अन्यतरविनाशेनापि=एकस्यापि विनाशेन ( by the death of either of the two ),

चाणक्यस्यापकृतम् = चाणक्यस्यापदः, भवति = गच्छति ( harm would be done to Chanakya ), विषकन्यया = विषनिर्मितबालिकया ( a poison maid ), राक्षसेन ( by Rakshasa ), अस्माकम् अत्यन्तोपकारिमित्रम् = अस्माकं अतिशयोपकल्याणसम्पादकसुहृद् ( our extremely obliging friend ), तपस्वी = तापसः ( Poor ), पर्वतकः = एतन्नामकः ( the king Parvatak ), घातितः = मारितः ( has been killed ), इति, जनापवादः = लोकप्रवादः ( scandalous report ), जगति = संसारे ( In the world ), संचारितः = प्रचारितः ( to be circulated ), लोकप्रत्ययार्थम् = सकलजनप्रतीत्यर्थम् ( For the credence of people ), अस्यैवार्थस्य = पर्वतकवधात्मकवस्तुनः ( Parvatak was killed ), अभिव्यक्तये = प्रस्थापनाय ( for circulation ), पिता तेऽनेन = तव जनकः (your father), चाणक्येन घातित = कौटिल्येन हतः ( was killed by Chanakya ), इति रहसि त्रासयित्वा = एवं एकान्ते भयमुत्पाद्य ( having alone inspired fear in him ), भागुरायणेन = मलयकेतुमित्रवेषिचाणक्यप्रणिधिना ( by Bhagurayan ), अपवाहितः = कटकाद्विसारितः ( has been removed ), पर्वतकपुत्रो मलयकेतुः ( Malayaketu the son of Parvatak ), शक्यः खलु एष = एनं वशीकर्तुम् स्यादिति ( be subdued ), राक्षसमतिपरिगृहीतोऽपि = राक्षसबुद्धिस्वीकृतोऽपि ( by the counsels of Rakshasa ), एष = मलयकेतुः ( this ), व्युत्थितमानः = युद्धार्थं तत्परः सन् ( making preparation for war ), प्रज्ञया = बुद्ध्या ( by the talent ), निग्रहीतुम् = निवारयितुम् ( for keeping in check ), न पुनरस्य = किन्तु न मलयकेतोः, निग्रहात् = हननात् ( by his arrest ), पर्वतकवधोत्पन्नं = पर्वतकविनाशादुत्पन्नम् ( arising from the murder of Rakshasa ), अयशः = अकीर्तिम् ( the scandal ), प्रकाशीभवत् = संचार्यमाणम् ( the infamy ), प्रमार्ष्टुमिच्छामि = दूरीकर्तुम् वाञ्छामि (do not wish to put an end), प्रयुक्ताश्च = नियुक्ताश्च ( also employed ), स्वपक्षपरपक्षयोः = निजपक्षशत्रुपक्षयोः अनुरक्तापरक्तजन = ( the people that are attached to or disaffected towards our side or that of the enemy ), जिज्ञासया = ज्ञातुमिच्छया ( the desire of knowing ), बहुविधदेशवेषभाषाचारसंचारवेदिनः = बहुविधानां देशानाम् यो वेषः परिच्छदः, या च भाषा, आचारसंचाराश्च तान्विदन्ति ये ते ( with various places, dresses, languages, manners and modes of dealing with ), नानाव्यञ्जनाः = बहुविधवेशधारणशीलाः ( disguises ), प्रणिधयः = गूढचराः (emissaries), अन्विष्यते = अन्वेष्यन्ते च ( and in search of ), कुसुमपुरवासिनाम् = कुसुमपुरवास्तव्यानाम् (Dwelling of Kusumpur), नन्दामात्यसुहृदाम् = नन्दमन्त्रिबन्धूनाम् (the minister and friends of the Nanda), निपुणम् = कुशलम् ( skilled ), प्रचारगतम् = कार्यप्रवृत्तिदशाविशेषाः ( watched the works ), तत्तत्कारणमुत्पाद्य = भद्रभटादी आप्तत्वेन योजयित्वा (by creating various occasions), कृतकृत्यताम् = सफलताम् ( success ), आपादिताः = गमिताः ( completed ), चन्द्रगुप्तसहोत्थायिनः = चन्द्रगुप्ताभ्युदयेनाभ्युदयवन्तः ( that made common cause with Chandra gupta ), भद्रभटप्रभृतयः = भद्रभटादिः ( Bhadrabhata and others ), प्रधान-

पुरुषा = मुख्यकार्याधिकारिण (high officials), शत्रुप्रयुक्तानाम् = रिपुनियुक्तानाम् (employed by the enemy), तीक्ष्णरसदायिनाम् = विषदायिनाम् (poison employed), प्रतिविधानम् = प्रतिकार निवारणम् (counteracting), प्रत्यप्रमादिन = सावधाना (careful), परीक्षितभक्तयः = दृष्टानुरागा (trusted agents of tried loyalty), क्षितिपतिप्रत्यासन्ना = चन्द्रगुप्तसमीपवर्त्तिन (keeping near the person of the king), आप्तपुरुषा = विश्वस्तानुचरा (faithful servants), नियोजिता = नियुक्ता (appointed)

**हिन्दी**—और, मैं भी इस काम में सोया तो नहीं हूं। दिन रात उसे पकड़ने के प्रयास में यथाशक्ति लगा हूं। यह कैसे?

दुनियाँ में यह लोकापवाद फैला दिया गया है कि राक्षस ने ही विषकन्या का प्रयोग कर हमारे परम मित्र तपस्वी राजा पर्वतक की हत्या कर दी है, और, वह इसलिये कि चन्द्रगुप्त अथवा पर्वतक इन दोनों में से किसी एक की मृत्यु से भी चाणक्य का सारा खेल बिगड़ जायगा। भागुरायण ने पर्वतकपुत्र मलयकेतु को एकान्त में, यह कहकर, डराकर, अलग भगा ले गया है कि तुम्हारे पिता को चाणक्य ने मरवाया है। राक्षस की सहायता पाकर यह *मलयकेतु हमारे विरुद्ध सम्भवत उठ खड़ा हो, तो—युक्ति से इसे वशवर्ती बनाया जा सकता है।* फिर भी, मैं यह नहीं चाहता कि 'राक्षस ने पर्वतक की हत्या की है' यह फैलता हुआ लोकापवाद समय से पूर्व इस तरह ज्ञात हो जाय। और फिर—हमारे पक्ष में तथा शत्रुओं के पक्ष में कौन अनुरक्त है? यह जानने के लिए—विविध देश, वेष, भाषा, आचार, सचार में कुशल गुप्तचरों को विभिन्न साधनों से सम्पन्न कर, नियुक्त कर दिया गया है। इतना ही नहीं, राजधानी कुसुमपुर में रहनेवाले नन्द के पुराने मन्त्रियों और मित्रों की हर गतिविधि पर निगरानी रखी जा रही है। चन्द्रगुप्त की उन्नति के साथ उन्नतिशील प्रधान राजपुरुष भद्रभटादि के द्वारा उन उन घातों को बनवा-बनवाकर जो कुछ भी किया जाना था कर ही दिया गया है। शत्रु प्रयुक्त तीक्ष्ण विषादि के प्रतिकार में समर्थ, पूर्ण परीक्षित एवं विश्वासपात्र जन ही महाराज की सेवा में हमारे द्वारा नियुक्त कर दिये गये हैं।

**English**—Over this matter, therefore, I too do not sleep, but I am making an effort to secure him as much as I can How is that—

A scandalous report has been circulated in the world that—Devout Parvatak, our extremely obliging friend was killed by the Rakshasa through a poison maid, thinking that harm would be done to Chanakya by the death of either one of Chandragupta and Parvataka To make this very thing obrious for the belief of the world Parvataka's son Malayaketu has been removed by Bhagurayana, having in alone inspired fear in him that his father was killed by Chanakya. This prince, makig preparations against us, guided by the counsels of Rakshasa is capable of being checked by the force of my intellect On the other hand I do not wish to put an end the infamy of Rakshasa arising from the assassination of Parvataka, which is spreading abroad, Emissaries too, conversant with various

अस्ति चास्माकं सहाध्यायि मित्रमिन्दुशर्मा नाम ब्राह्मणः । स चौशनस्यां दण्डनीत्यां चतुःषष्ट्यङ्गे ज्योतिश्शास्त्रे च परं प्रावीण्यमुपगतः । स मया क्षपणकलिङ्गधारी नन्दवंशवधप्रतिज्ञानन्तरमेव कुसुमपुरमुपनीय सर्वनन्दामात्यैः सह सख्यं ग्राहितो विशेषतश्च तस्मिन् राक्षसः समुत्पन्नविश्रम्भः । तेनेदानीं महत्प्रयोजनमनुष्ठेयं भविष्यति । तदेवमस्मत्तो न किञ्चित्परिहास्यते । वृषल एव केवलं प्रधानप्रकृतिष्वस्मास्वारोपितराज्यतन्त्रभारः सततमुदास्ते । अथवा यत्स्वयमभियोगदुःखैरसाधारणैरपाकृतं तदेव राज्यं सुखयति । कुतः ?

---

places, dresses, languages, manners and modes of dealing with strangers with the desire of knowing the people that are attached to or disaffected towards our side or that of enemy, have been employed by me. The actions of the ministers and friends of Nanda who reside at Kusumpur are skilfully watched. Bhadrabhata and others high officials that made to further our interests by creating various occasions. Trusted persons, ever careful to take standard against men employed by Rakshasa to administer poison, and of tried loyalty have been appointed to be near the king.

### विमला

व्याख्या—अस्माकं सहाध्यायी = अस्माकं सतीर्थ्यः ( our classfellow ), मित्रम्= सुहृद् ( friend ), इन्दुशर्मा नाम ब्राह्मणः = एतदाख्यो ब्राह्मणः ( A Brahman Indu Sharma by name ) अस्ति ( is ), स च = असौ ( he ), औशनस्यां दण्डनीत्याम्= शुक्रकृतशासनशास्त्रे ( the science of polity of Usanas ), चतुःषष्ट्यङ्गे ज्योतिःशास्त्रे च ( and in the science of astronomy with its sixty four divisions ), परम् प्रावीण्यम्=अतिदक्षताम् ( very great proficiency ), उपगतः= प्राप्तः ( has aquired ), स मया, क्षपणकलिङ्गधारी = बौद्धसंन्यासिचिह्नयुक्तः ( in the dress of a Bauddha mendicant ), नन्दवंशवधप्रतिज्ञानन्तरमेव=नन्दकुलसंभूतविनाशसंकल्पात्परमेव ( just after my vow to destroy the family of Nanda ), कुसुमपुरमुपनीय=पाटलिपुत्रमानीय (he was brought to Kusumpur), सर्वनन्दामात्यैः सह=सकलनन्दमन्त्रिभिः सह (with all the ministers of Nanda), सख्यम्=मैत्रीम् ( friendship ), ग्राहितः=स्वीकारितः ( made to form ), विशेषतश्च= विशेषरूपेण च ( and in particular ), तस्मिन् = इन्दुशर्मणि ( in him ), राक्षसः = तदाख्यो नन्दामात्यः ( the minister of Nanda ), समुत्पन्नविश्रम्भः = संजातविश्वासः ( very great confidence ), तेन = इन्दुशर्मणा ( by Indu Sharma ), इदानीम् = साम्प्रतम् ( presently ), महत् प्रयोजनम्=विशेषकार्यम् ( an important work ), अनुष्ठेयम् भविष्यति=सम्पन्नं भविष्यति ( will be rendered ), तदेवम् = तस्मादुक्तप्रकारकोपाये कृते सति (so in this matter), अस्मत्तः = अस्माभिः ( through us ), न किञ्चित्=किमपि न (nothing), परिहास्यते = परिहीनं न्यूनं न भविष्यति ( will be

found wanting ), वृषल एव केवलम् = चन्द्रगुप्त एव केवलम् ( Chandragupta alone ) प्रधानप्रकृतिषु=मुख्यमन्त्रिषु ( the chief personage ), अस्मासु= आरोपित अस्मासु न्यस्त ( placed on us ), राजतन्त्रभार = स्वराष्ट्रस्मरणस्य भार ( responsibility of administering the kingdom ), सततमुदास्ते = सर्वदा उदासीन सन् तिष्ठति ( always remain apathetic ), अथवा = वा ( or ), स्वयमभियोगदु खै =आत्मना कृत्यविषयकाप्रहसमुत्पन्नखेदै असाधारणै =विशेषै, अपाकृतम्= रहितम्, यत्, राज्यम् = साम्राज्यम्, तदेव सुखयति=सुख करोति ( rather, that sovereignty alone gives happiness, which is removed from the peculiar of application to work ) कृत =for

हिन्दी—इन्दुशर्मा नाम का एक ब्राह्मण जो मेरा सहपाठी एव मित्र है तथा जो शुक्र नाति में महापण्डित एव ज्योतिष के चौसठों अङ्गों में पारङ्गत है। उसे मने नन्दवश विनाश की घोर प्रतिज्ञा के बाद ही अपने साथ बौद्ध सन्यासियों के वष में कुसुमपुर लाया था। अभी वह समस्त नन्दमन्त्रियों का तथा विशेषरूप से राक्षस का अन्तरङ्ग एव विश्वासभाजन बना है। उसके द्वारा महत् प्रयोजन की सिद्धि का समय अब आया है। इस प्रकार किसी भी दृष्टि से मैं शिथिल नहीं हू। कठिनाई केवल यह है कि साम्राज्य का प्रधान चन्द्रगुप्त भी इन सारे राज्य सचालन के प्रपचों को मुझ पर सौंप कर स्वय निश्चिन्त सा है। शायद सचाई भी यही है कि वही राज्य वास्तव में कुछ सुख दे सकता है, जिसमें कार्यों की असाधारण व्यग्रता कहीं भी अवशिष्ट न हो। क्योंकि—

**English**—There is also my classfellow and friend, a Brahman Indu Sharma by name. He has to earn very great skilfulness in the science of polity of Ushanas and in the science of astronomy with its sixty four divisions That person was, just after my vow to destroy the family of Nanda brought by me to Kusumpur in the dress of *mendicant and made to form* friendship with all the ministers of Nanda Rakshasa has special confidence in him Now an important work will have to be rendered by him So in this matter nothing in wanting on our side Chanakya alone, the king who to confind the responsibility of administering the kingdom to me, and always remains indifferent Or that sovereignty alone gives happiness, which is relieved of the trouble of attention that is personal and not shared with others

**टिप्पणी**—विषकन्या—विषरूपा या विषमयी या कन्या—शाकपार्थिवादि से मध्यम पद लोपी समास हुआ। परीक्षितभक्ति —परीक्षिता भक्ति येषा—बहुव्रीहि समास। सहाध्यायि— सह अधीत इति—सह+अधि+इङ्+णिनि सपुंकारिणि कर्तरि से सिद्ध ह। प्राहित — प्र+ह धातु से कर्म में निष्ठा क्त प्रत्यय का यह रूप है। सुखयति—सुख करोतीति—तत्करोति से णिच् का यह रूप है।

स्वयमाहृत्य भुञ्जाना बलिनोऽपि स्वभावतः।
गजेन्द्राश्च नरेन्द्राश्च प्रायः सीदन्ति दुःखिताः ॥ १६ ॥

( ततः प्रविशति यमपटेन चरः )

प्रणमत यमस्य चरणौ किं कार्यं देवतैरन्यैः।
एष खल्वन्यभक्तानां हरति जीवं परिस्फुरन्तम् ॥ १७ ॥

---

विमला

अन्वयः—स्वयम्, आहृत्य, भुञ्जानाः, नरेन्द्राश्च, गजेन्द्राश्च, स्वभावतः, बलिनोऽपि प्रायः, दुःखिताः सीदन्ति ॥ १६ ॥

व्याख्या—स्वयम्=साक्षात् आत्मना ( oneself ), आहृत्य=सगृह्य ( having seized ) भुञ्जानाः=उपभोग कुर्वाणाः ( enjoying ), नरेन्द्राश्च=राजानश्च ( the kings ), गजेन्द्राश्च=करिश्रेष्ठाश्च ( lords of elephants ) स्वभावतः=प्रकृत्या ( naturally ), बलिनोऽपि=प्रायः पराक्रमिणोऽपीति यावत् ( though possessed of strength ) दुःखिताः=क्लेशिताः (discomfort), सीदन्ति=खिद्यन्ति ( droop in discomfort ). ॥ १६ ॥

हिन्दी—स्वभावतः पर्याप्त शक्तिशाली रहने पर भी गजराज और महाराज जब स्वयं साधनों को जुटाकर उनका उपभोग करते हैं—तो ऐसे उपभोग से भी दुखी एवं खिन्न रहा करते हैं ॥ १६ ॥

**English**—Lord of elephants and mighty kings though naturally strong yet they have to toil for their livelihood, generally droop in discomfort. 16.

**टिप्पणी**—स्वभावतः—स्वभावादेव अथवा स्वभावतः स्वभावेन अर्थात् प्रकृत्या 'प्रकृत्यादिभ्य उपसंख्यानम्' से विहित तृतीया से 'तसि' प्रत्यय हुआ है। भुञ्जानाः—उपभोग कुर्वाणाः—भुजोऽनवने से तङ् प्रत्यय फिर—'ताच्छील्यवयोवचनशक्तिषु चानश्' से चानश् प्रत्यय हुआ।

इस श्लोक में दीपकालङ्कार है। इस अलङ्कार की कल्पना दीपकन्याय पर हुई है। इसमें प्रस्तुत में अन्वित साधारण धर्म अप्रस्तुत को भी प्रकाशित करता है। अतः इसमें प्रस्तुत का एवं अप्रस्तुत का एक धर्म सम्बन्ध दिखाया जाता है। दीपक अलङ्कार में भी उपमेय अर्थात् प्रस्तुत एवं उपमान अर्थात् अप्रस्तुत दोनों में धर्मैक्य का कथन होता है। रत्नाकर में इसका लक्षण है—"प्रकृतानामप्रकृतानां चैकसाधारणधर्मान्वयो दीपकम्" यहाँ स्वयं राज्यादि का आहरण कर उपभोगरूपी प्रस्तुत के तथा गजेन्द्ररूपी अप्रस्तुत की एकधर्मता से कथन के कारण ही दीपक अलङ्कार है। इसमें वैदर्भी रीति है। करुण रस है। माधुर्य गुण है तथा अनुष्टुप् वृत्त है। यथा वृत्तरत्नाकरे—"वक्त्रं नाद्यान्नसौ स्यातामब्धेर्योऽनुष्टुभि ख्यातम्।"

विमला

अन्वयः—यमस्य, चरणौ, प्रणमत, अन्यैः देवतैः किं कार्यम्, एष खलु, अन्यभक्तानाम्, परिस्फुरन्तम्, जीवम्, हरति ॥ १७ ॥

( पणमह जमस्स चलणे कि कज्ज दएहिँ अण्णेहिं ।
एसो खु अण्णभत्ताण हरइ जीअं चडफडन्त ॥ )

अपि च ( अवि अ )—

पुरुषस्य जीवितव्यं विषमाद्भवति भक्तिगृहीतात् ।
मारयति सर्वलोकं यस्तेन यमेन जीवाम ॥ १८ ॥

( पुरिसस्स जीविदव्व विसमादो होइ भत्तिगहिआदो ।
मारेइ सव्वलोअं जो तेण जमेण जीआमो ॥ )

---

व्याख्या—तत =तदनन्तरम् ( after that ), प्रविशति = प्रवेश करोति ( enters ), यमपटेन = यमचित्रेण ( with Yama's canvas ) चर =दूत ( a spy ) यमस्य = धर्मराजस्य ( Yama's ) चरणौ = पदौ ( the feet ) प्रणमत = वन्दत ( bowdown ), अन्यै = यमभिन्नै (other) दैवतै = सुरै (deities), किं कार्यम् = किम् प्रयोजनम् ( what is the use of ), एष खलु=यम एव ( he indeed ), अन्य-भक्तानाम् = अपरदेवभक्तानाम् ( the devotees of other deities ), परिस्फुरन्तम्= प्रकटीभवन्तम् ( struggling ), जीवम् = प्राणान् ( life ), हरति = नाशयति ( takes away ) ॥ १७ ॥

हिन्दी— ( उसके बाद यमपट के साथ दूत का प्रवेश )

चर—यमराज के चरणों में प्रणाम करो। इतर देवताओं को पूजने से क्या लाभ ? क्योंकि अन्य देवताओं के उपासकों के प्राण भी ये यमराज हर लेते हैं ॥ १७ ॥

**English—** ( Then enters a Spy with Yamapata )

*Spy*—Bow down to the feet of Yama, what is the use of other deities ? He indeed takes away the struggling life of the devotees of other deities 17

## विमला

अन्वय•—भक्तिगृहीतात्, विषमात्, पुरुषस्य, जीवितव्यम्, भवति, य , सर्वलोकम्, मारयति, तेन, यमेन, जीवाम ॥ १८ ॥

व्याख्या—भक्तिगृहीतात्=प्रभूतस्नेहसंतोषितात् ( propitiated by devotion ), विषमात्= क्रूरादपि यमात् ( from even the dreadful Yama ) पुरुषस्य = प्राणिमात्रस्य ( Men's ), जीवितव्यम्=जीवनम् भवति ( obtain livelihood ), य = यम ( Yama ), सर्वलोकम्=सकलप्राणिनम् ( all people ), मारयति = विनाशयति ( kills ), तेन=यमेन ( by means of that Yama ), जीवाम = श्वसिम ( we live ) ॥ १८ ॥

हिन्दी—और भी—हम सबों की जिन्दगी सदैव इस भयकर यमराज की भक्ति पर निर्भर करती है। वही यम जो प्राणिमात्र के लिये मृत्यु है—हमारे जीवन का आधार है ॥ १८ ॥

यावदिदं गृहं प्रविश्य यमपटं दर्शयन् गीतानि गायामि। (जाव एदं गेहं पविसिअ जमपडं दंसअन्तो गीआइं गाआमि।)

(इति परिक्रामति)

शिष्यः—(विलोक्य) भद्र, न प्रवेष्टव्यम्।

चरः—अहो ब्राह्मण, कस्येदं गृहम्। (हंहो बह्मण, कस्स एदं गेहं।)

शिष्यः—अस्माकमुपाध्यायस्य सुगृहीतनाम्न आर्यचाणक्यस्य।

चरः—(विहस्य) अहो ब्राह्मण, आत्मीयस्यैव मम धर्मभ्रातुर्गृहं भवति। तस्माद्देहि मे प्रवेशं यावत्तवोपाध्यायस्य यमपटं प्रसार्य धर्ममुपदिशामि। (हंहो बह्मण, अत्तणकेरअस्स जेव्व मह धम्मभादुणो घरं होदि। ता देहि मे पवेसं जाव दे उवज्झाअस्स जमपडं पसारिअ धम्मं उपदिसामि।)

---

**English**—Besides this—

Our life is always based on the devotion of Yama even terrible. We live by that Yama who kills all people. 18.

**टिप्पणी**—१७ वें श्लोक में अप्रस्तुत यमराज के वर्णन से प्रस्तुत चाणक्य के वर्णन का गम्यत्व रहने के कारण अप्रस्तुतप्रशंसा अलङ्कार है। कुछ लोग 'अन्य देवताओं के सेवन की अपेक्षा यमराज की सेवा करना चाहिए' ऐसे सिद्धान्तक पूर्वार्धगत वाक्यार्थ के प्रति यम का अन्य देवसेवक प्राणहारकत्वात्मक उत्तरार्धगत वाक्यार्थ का हेतुरूप कथन से यहाँ काव्यलिङ्ग अलङ्कार कहते हैं। यहाँ भी वैदर्भी रीति है। शान्त रस है। माधुर्य गुण है। आर्यावृत्त है। उदाहरण—

"लक्ष्मैतत्सप्तगणा गोपेता भवति नेह विषमे यः।
षष्ठोऽयं नलघू वा प्रथमेऽर्धे नियतमार्यायाः॥" (वृ. र.)

१८ वें श्लोक में भी कुछ लोगों की दृष्टि में पूर्ववत् अप्रस्तुतप्रशंसा अलङ्कार है और कुछ की दृष्टि में उपहिनात्मक यमसेवा हेतु से उपसेवक के जीवनधारण प्रतिपादन के द्वारा विभावनालङ्कार है॥

विमला

व्याख्या—इदम्=पुरोवर्ति (this), गृहम्=भवनम् (house) यावत् प्रविश्य=अन्तर्गत्वा (enter), यमपटम्=कृतान्तचित्रम् (pictures of Yama), दर्शयन्=साक्षात् कारयन् (exhibiting), गीतानि गायामि=गानं करोमि (sing my lays) इति परिक्रामति (walks about).

शिष्य.—विलोक्य=दृष्ट्वा (seeing him), भद्र=सौम्य (gentleman) न=नहि (not) प्रवेष्टव्यम्=अन्तर्गन्तव्यम् (should not enter).

चरः—अहो ब्राह्मण=हे द्विज (O Brahmana), कस्य=किन्नामधेयस्य (whose) इदं गृहम्=साक्षादवलोक्यमानं सदनं (वर्तते) (house is this).

शिष्यः—अस्माकं उपाध्यायस्य=अस्माकम् अध्यापकस्य (of our preceptor), सुगृहीतनाम्नः=पुण्यजनकाभिधेयस्य (of auspicious name), आचार्य=(the venerable) चाणक्यस्य=कौटिल्यस्य (of Chanakya).

*शिष्य* —( सक्रोधम् ) धिङ् मूर्ख ! किं भवानस्मदुपाध्यायादपि धर्मवित्तर. ।

---

चर —( विहस्य smiling ) अहो ब्राह्मण=हे विप्र ( O Brahman ) आत्मीय स्यैव मम=मत्सम्बन्धिन एव ( it belongs to a relative my own ), धर्मभ्रातु= राजकीयकृत्यसम्पादकस्य ( spiritual brother ), गृहम् भवति=सदन अस्ति ( house is ), तस्मात्=कारणात् ( for this ), मे=मम (me) प्रवेशम्=अभ्यन्तर-गमनाज्ञाम् ( to enter ), देहि=मार्गं मा रुणद्धि ( allow ), यावत्काल, तव उपाध्याय-यस्य=तव गुरो ( to your preceptor ), यमपट प्रसार्य=कृतान्तचित्र दर्शयित्वा ( will show the Yamapata ), धर्मम्=शुभ वृत्तम् (something about duty), उपदिशामि=कथयामि ( I tell him )

हिन्दी—तबतक मै इस घर में घुसकर यमचित्रों को दिखाते हुए, यमगाथा गाता हू ।
( घर की ओर घूमता है ) ।

शिष्य—( देखकर ) पुरुष, यहाँ घुसने की आज्ञा नहीं है ।

चर—हे ब्राह्मणदेव, आखिर यह घर है किसका ?

शिष्य—हमारे गुरु, स्वनामधन्य चाणक्य का ।

चर—( हसकर ) हे ब्राह्मणदेव, तब तो यह घर मेरे धर्मभाई का ही ठहरा । अत अब मुझ भीतर जाने दो । मै तुम्हारे आचार्य के सम्मुख यह यमचित्र खोलकर उन्हें कुछ धर्मोपदेश दे दू ।

**English**—Why not let me enter in this home and sing a song showing Yamapata ( Moves round )

*Pupil*—( Seeing him ) gentleman, It is not allowed to enter

*Spy*—O Brahman, who is the owner of this house ?

*Pupil*—Our preceptor honourable Chanakya of prosperous name

*Spy*—( Smiling ) Then it is the house of my religious brother. Let me go in side so that to tell your preceptor something about Dharma showing this Yamapata

**टिप्पणी**—विलोक्य—वि पूर्वक 'लोक' धातु से क्यप प्रत्यय का यह रूप है । **प्रवेष्टव्यम्**—प्र पूर्वक विश् धातु से कर्म में तव्यत् प्रत्यय है । धर्मभ्रातु —धर्मेण भ्राता—'सुप्सुपा' से समास । चाणक्य के समान म भी जीवों को धर्म का उपदेश देता हू—अत एक धर्मक होने के कारण यहा भ्राता शब्द प्रयुक्त है । गूढार्थ यह है कि राजा चन्द्रगुप्त की सेवा हम दोनों एक साथ कर रहे हैं, अत हम दोनों भाई हैं ।

## विमला

व्याख्या—शिष्य —[ सक्रोधम्=सकोपम् ( in anger ) ] धिक् त्वामिति शाप ( Fie upon you ), मूर्ख=ज्ञानशून्य ( fool ), अस्मादुपाध्यायात् अपि=अस्मद्-गुरोरपि (than our preceptor), धर्मवित्तर:=विशेषधर्मज्ञ (to be better conversant with Dharma ), भवान्=त्वम् ( you ), किम्=अस्तीति भाव ( Do you )

चरः—अहो ब्राह्मण, मा कुप्य। न हि सर्वः सर्वं जानाति। तत्किमपि ते उपाध्यायो जानाति किमपि अस्मादृशा जानन्ति। (हहो बह्मण, मा कुप्प। ण हि सव्वो सव्वं जाणादि। ता किंपि दे उवज्झाओ जाणादि किंपि अह्मारिसा जाणन्दि।)

*शिष्यः*—मूर्ख, सर्वज्ञतामुपाध्यायस्य चोरयितुमिच्छसि।

चरः—अहो ब्राह्मण, यदि तवोपाध्यायः सर्वं जानाति तर्हि जानातु तावत्कस्य चन्द्रोऽनभिप्रेत इति। (हहो बह्मण, जइ तव उवज्झाओ सव्वं जाणादि ता जाणादु दाव कस्स चन्दो अणभिप्पेदो त्ति।)

*शिष्यः*—मूर्ख, किमनेन ज्ञातेनाज्ञातेन वा।

चरः—तवोपाध्याय एव ज्ञास्यति यदेतेन ज्ञातेन भवति। त्वं तावदेतावत् जानासि कमलानां चन्द्रोऽनभिप्रेत इति। ननु पश्य (तव उवज्झाओ एव्व जाणिस्सदि जं इमिणा जाणिदेण होदि। तुमं दाव एत्तिअं जाणासि कमलाणं चन्दो अणभिप्पेदो त्ति। ण पेक्ख।)

कमलानां मनोहराणामपि रूपाद्विसंवदति शीलम्।
सम्पूर्णमण्डलेऽपि यानि चन्द्रे विरुद्धानि॥ १९॥
(कमलाण मणहराण वि रूवाहिंतो विसंवदइ सीलं।
संपुण्णमण्डलम्मि वि जाइं चन्दे विरुद्धाइं॥)

---

चरः—अहो ब्राह्मण (O Brahman), मा कुप्य=क्रोध न कुरु (No offence), नहि=न (not) सर्वः=निखिलो जनः (every one) सर्वम्=समग्रम् (every thing), जानाति=अवगच्छति (knows), तत्=तस्मात् कारणात् (so), ते=तव (your), उपाध्यायः=गुरुः (preceptor), किमपि=किञ्चित् (certain things), जानाति=अवगच्छति (knows), किमपि=किञ्चित् (something), अस्मादृशाः=मद्विधाः (like myself), जानन्ति=बुद्ध्यन्ते (know)

शिष्यः—मूर्ख=अज्ञ (fool), सर्वज्ञताम्=सर्वं जानातीति सर्वज्ञस्तस्य भावः सर्वज्ञता, ताम् (omniscience), उपाध्यायस्य=गुरोः (of our preceptor), चोरयितुम्=गोप्तुम् वा अनङ्गीकर्तुम् (to deny), इच्छसि=अभिलष्यसि (to wish)

चरः—अहो ब्राह्मण=हे विप्र (O Brahman), यदि=(if) तवोपाध्यायः=ते गुरुः (your teacher) सर्वं=अखिलम् (every thing) जानाति=बुद्ध्यते (knows), तर्हि=तदा (then), जानातु तावत् (Let him know), कस्य=जनस्य (by whom), चन्द्रः=विधुः (the moon), अनभिप्रेत इति=अप्रिय इति (is not liked).

शिष्यः—मूर्ख=अज्ञ (fool) अनेन ज्ञातेनाज्ञातेन वा=कश्चन्द्रानभिलाषीति ज्ञानतोऽज्ञानतो वा (whether it is known or not), किम्=किमपि नास्ति (of what matters).

चर —तव=भवत (your), उपाध्याय एव=गुरुरेव (only preceptor), ज्ञास्यति=अवगमिष्यति (will know), यत्=एतस्य (its), एतेन, ज्ञानेन=बोधेन (being known), भवति, त्व=भवान् (you), तावत्=एतावत्, जानामि=अवगच्छसि (simply know this much), कमलानाम्=पद्मानाम् (by lotuses), चन्द्र = विधु (the moon), अनभिप्रत =अप्रिय (is not liked)

अन्वय —मनोहराणामपि, कमलानाम्, शीलम्, रूपात्, विसवदति, यानि, सम्पूर्णमण्डले, अपि चन्द्रे, विरुद्धानि ॥ १९ ॥

व्याख्या—मनोहराणामपि=अधिकसौन्दर्यवतामपि (However lovely), कमलानाम्=पङ्कजानाम् (of lotuses), शीलम्=चरितम् (the character), रूपात्=आकारात् (with their form), विसवदति=सौन्दर्यसदृश न भवति (is inconsistent), यानि=कमलानि (lotuses), सम्पूर्णमण्डले=समग्रबिम्बे (full or bed), चन्द्रे=विधौ (to the moon), विरुद्धानि=विपरीतानि (opposed) ॥ १९ ॥

हिन्दी—शिष्य—(क्रोध के साथ) रे मूर्ख, तुम्हें धिक्कार है। क्या तू हमारे गुरु से भी अधिक धर्मज्ञ है?

चर—ओ ब्राह्मणदेव, व्यर्थ क्रोध क्यों करते हो? कोई भी आदमी यहाँ सर्वज्ञ नहीं है। कुछ तुम्हारे उपाध्याय को आता है, तो कुछ मेरे जैसे लोगों को भी आता है।

शिष्य—मूर्ख! मेरे आचार्य की सर्वज्ञता भी छिपाना चाहता है?

चर—ओ ब्राह्मण, यदि तुम्हारे गुरु ही सब कुछ जानते हैं, तो यह बतायें कि चन्द्र किसे प्रिय नहीं है?

शिष्य—बेवकूफ, भला इस बात के जानने और न जानने से गुरु को क्या लाभ होगा?

चर—ओ ब्राह्मण देवता, इस समाचार को जानने से क्या लाभ हो सकता है? यह तुम्हारे गुरु ही जान सकते हैं। तुम तो केवल इतना ही जानते हो कि चन्द्र कमल को अच्छा नहीं लगता।

देखो ना—

कमल कितने सुन्दर होते हैं और उसकी प्रकृति कितनी विपरीत होती है। राकापति शशि जब अपने सम्पूर्ण मण्डल में होता है तब भी यह उससे मुँह मोड़ लेता है ॥ १९ ॥

**English**—*Pupil*—(In temper) Idiot! are you more familiar in Dharma than our preceptor?

*Spy*—You are useless in temper, O Brahman, None is well acquainted with a fact here Some thing is familiar with your preceptor where something is known to men like me?

*Pupil*—Fool, do you not want to remain my preceptor in his omniscience

*Spy*—O Brahman, if your preceptor is really familiar with all, Let him ask if he knows by whom chandra (the moon) is disliked

*Pupil*—Idiot, what happens if it is known or unknown

*Spy*—Only, your preceptor himself will know the advantage

चाणक्यः—( आकर्ण्यात्मगतम् ) अये चन्द्रगुप्तादपरक्तान् पुरुषान् जानामी-त्युत्क्षिप्तमनेन ।

शिष्यः—मूर्ख, किमिदमसंबद्धमभिधीयते ।

चरः—अहो ब्राह्मण, सुसम्बद्धमेवैतद्भवेत् ( हहो बह्मण, सुसबद्ध ज्जेव्व एद भवे )

शिष्यः—यदि किं स्यात् ।

चरः—यदि श्रोतु जानन्तं लभे । ( जदि सुणिदु जाणन्त लहे )

चाणक्यः—भद्र विश्रब्ध प्रविश लप्स्यते श्रोतारं ज्ञातारं च ।

चरः—एष प्रविशामि । ( प्रविश्योपसृत्य च ) जयतु आर्यः । ( एसो पविसामि । जेदु अज्जो )

---

of its being known. Only only this much is known to you that Lotuses dislike chandra ( the moon ) See—

How much pleasant lotuses are to the mind but are of just reverse nature, They even oppose a full orbed moon. 19.

विमला

व्याख्या—चाणक्य —[ आकर्ण्य आत्मगतम् = श्रुत्वा सर्वश्राव्यम् Listening to himself ] अये = सम्बोधननिदम् ( Ha ), चन्द्रगुप्तात् = वृषलात् ( From Chandragupta ), अपरक्तान् = विरक्तान् वा विरुद्धान् ( disaffected toward ), पुरुषान् = लोकान् ( people ), जानामि = अवगच्छामि ( knows ) इति = इत्यम् ( that ), अनेन = चरेण ( by this spy ), उत्क्षिप्तम् = कथितम् ( has hinted ).

शिष्य—मूर्ख = अज्ञ (Idiot), इदम् = एतत् (this), किम् ( what ), असम्बद्धम् = असङ्गतम् ( nonsense ), अभिधीयते = उच्यते ( talk )

चर—अहो ब्राह्मण = हे विप्र ( O Brahman ), एतत् = इदम् ( this ), सुसम्बद्धमेव = सुसङ्गतमेव ( good sense ), भवेत् = स्यात् ( will be )

शिष्य—यदि त्वव वचन सुसंगतम् एव भवेत् तर्हि ( if ), किस्यात् = किं भवेत् ( what ).

चर—यदि ( if ), श्रोतुम् = श्रोतार ( how to listen ), जानन्तम् = ज्ञातारम् ( that knew ), लभे = प्राप्नोति ( I get )

चाणक्य—भद्र = साधो ( good man ), विश्रब्ध = विश्वस्तम् (with confidence), प्रविश = गृहाभ्यन्तरमागच्छ ( enter ), लप्स्यसे = प्राप्स्यते ( will get ), श्रोतारम् = शृण्वन्त ( Listener ), ज्ञातार = जानन्तम् ( an appreciator ).

चर—एष प्रविशामि = इदानीमेव गृहाभ्यन्तरमागच्छामि ( Here I enter ), प्रविश्योपसृत्य च = गृहं प्रविश्य समीपमेत्य च ( Entering and approaching ), जय त्वार्य = श्रेष्ठ भवान् विजयी भव ( victory to your honour )

हिन्दी—चाणक्य—( सुनकर आप ही आप ) अरे इसके कहने का अभिप्राय तो कुछ ऐसा लगता है कि चन्द्रगुप्त के प्रति कौन-कौन अनुरक्त नहीं है !—मैं यह सवाद लाया हूं ।

चाणक्यः—( विलोक्यात्मगतम् ) कथमय प्रकृतिचित्तपरिज्ञाने नियुक्तो निपुणक । ( प्रकाशम् ) भद्र, स्वागतमुपविश ।

चरः—यदार्य आज्ञापयति । ( ज अज्जो आणवेदि ) ( भूमावुपविष्टः )

चाणक्यः—भद्र, वर्णयेदानीं स्वनियोगवृत्तान्तम् । अपि वृषलमनुरक्ताः प्रकृतयः ।

---

शिष्य—मूर्ख ! ऐसी असम्बद्ध बातें क्यों कर रहा है ?

चर—अहो ब्राह्मण देवता ! अभी अभी सारी बातें सुसम्बद्ध बन जाती हैं ।

शिष्य—यदि क्या होता ?

चर—यदि मुझे कोई समझने योग्य श्रोता मिल जाय ।

चाणक्य—भद्र ! भीतर चले आओ, यहाँ तुम्हें सुनने वाला और समझने वाला भी मिल जायगा ।

चर—मैं अभी आया ( प्रवेश कर और पास जाकर ) आर्य की विजय हो ।

**English**—*Chanakya—( listening to himself )* Oh it is hinted that this fellow knwos the people who are disaffected towards Chandragupta

*Pupil*— Idiot, why this nonsense talk ?

*Spy*—Hallo Brahman, soon it will be of good sense.

*Pupil*—If what ?

*Spy*—If I get a person that knew how to listen

*Chanakya*—Here I enter ( Entering and approaching ) Victory to your Honour !

*Spy*—good man, enter freely you will get a person who will hear and understand.

## विमला

व्याख्या—चाणक्य—[ विलोक्य=पश्य ( observing ), आत्मगतम् = स्वगतम् ( to himself ), ] कथम्=केन प्रकारेण ( How ) अयम् = असौ ( this ), प्रकृतिचित्तपरिज्ञाने = प्रजाहृदयावबोधने ( to know the mind of the subjects ), नियुक्त = प्रयुक्तः ( appointed ), निपुणक । [ प्रकाशम्=सुस्पष्टम् ( aloud ) ], भद्र=साधो ( good man ), स्वागतम् = शोभनागमनं भवतु ( welcome ), उपविश = तिष्ठ ( sit down )

चर —यत् ( as ), आर्य=श्रेष्ठ ( your Honour ), आज्ञापयति=आज्ञां करोति ( commands ), [ भूमावुपविष्ट ( squats on the ground ) ]

चाणक्य —भद्र=साधो ( gentleman ), इदानीम् = अधुना ( now ), वर्णय = अभिधेहि ( report ), स्वनियोगवृत्तान्तम् = आत्माधिकारप्रवृत्तिम् ( details of your work ), अपि वृषलमनुरक्ताप्रकृतयः=अपिशब्दोऽत्र प्रश्नार्थक, वृषलमनुरागवन्तः पुरुषा , किम् = के जनाः ( Are the subjects attached to Vrishala )

चरः—अथ किम्। आर्येण खलु तेषु तेषु विरागकारणेषु परिहृतेषु सुगृहीतनामधेये देवे चन्द्रगुप्ते दृढमनुरक्ताः प्रकृतयः। किंतु पुनरस्त्यत्र नगरे अमात्यराक्षसेन सह प्रथमं समुत्पन्नस्नेहबहुमानास्त्रयः पुरुषा देवस्य चन्द्रश्रियः श्रियं न सहन्ते। (अह इ। अज्जेण क्खु तेसु तेसु विरागकारणेसु परिहरिदेसु सुगहीदणामहेए देवे चन्दउत्ते दिढं अणुरत्ताओ पकिदिओ किंदु उण अथि एत्थ णअरे अमच्चरक्खसेण सह पढम समुप्पण्णसिणेहबहुमाणा तिण्णि (ण्णा) पुरीसा देवस्स चन्दसिरिणो सिरिं ण सहन्दि।)

चाणक्यः—(सक्रोधम्) ननु वक्तव्य स्वजीवितं न सहन्त इति। भद्र, अपि ज्ञायन्ते नामधेयतः।

चरः—कथमज्ञातनामधेया आर्यस्य निवेद्यन्ते। (कह अजाणिअणामहेआ अज्जस्स णिवेदीअन्ति)।

चाणक्यः—तेन हि श्रोतुमिच्छामि।

---

चर—अथ किम्=अथ शब्दः स्वीकारार्थकोऽव्ययम् (what else), आर्येण=भवता (by your Honour), खलु, तेषु तेषु=भूतपूर्वेषु (all those), विरागकारणेषु=विरक्तिहेतुषु (causes of dissatisfaction), परिहृतेषु=दूरीकृतेषु (being removed), सुगृहीतनामधेये=पुण्याभिधेये (of blessed name), देवे-चन्द्रगुप्ते=राज्ञि मौर्ये (To his Majesty Chandragupta), दृढम्=अधिकम् (firmly), अनुरक्ताः=स्नेहयुक्ताः (attached to), प्रकृतयः=प्रजाः (subjects), किन्तु=परन्तु (but), पुनरस्त्यत्र (there are), नगरे=पुरे (in the city), अमात्यराक्षसेन सह=राक्षसनाम्ना मन्त्रिणा सार्धम् (with minister Rakshasa), प्रथमम्=पूर्वम् (before), समुत्पन्नस्नेहः=सञ्जातानुरागः (affection and regard for Rakhasa), बहुमाना त्रयः पुरुषाः=जनाः (three persons), देवस्य=राज्ञः (of the king), चन्द्रश्रियः=इन्दुकान्तेः (Prosperity of the moon), श्रियं न सहन्ते=अभ्युदयं न मृष्यन्ति (Do not bear to see the prosperity of Chandragupta).

चाणक्य—[सक्रोधम्=कोपयुक्तम् (angrily)], ननु वक्तव्यमस्मो इत्य वक्तव्यम् (rather say), स्वजीवितम्=आत्मनोजीवनम् (their own lives), न सहन्ते इति=न वाञ्छन्ति (do not bear), भद्र=साधो (good man), अपि ज्ञायन्ते नामधेयतः=अपि प्रश्नवाचकं, नाम्ना बुध्यन्ते किम् (Do you know their names)?

चर—कथम्=केन प्रकारेण (How), अज्ञातनामधेया=अबुद्धनामानः (I do not know their names), आर्यस्य=भवतः (your Honour), निवेद्यन्ते=विज्ञाप्यन्ते (may I infrom)

चाणक्य—तेन हि, श्रोतुम्=ज्ञातुम् (to hear them), इच्छामि=वाञ्छामि (I wish).

हिन्दी—चाणक्य—(देखकर अपने आप) अरे यह तो निपुणक है, जिसे मैंने प्रजा

चर —शृणोत्वार्य । प्रथम तावदार्यस्य रिपुपक्षे बद्धपक्षपात' क्षपणको—
( सुणादु अज्जो । पढम दाव अज्जस्स रिपुपक्खे बद्धपक्खवादो खवणओ—)
चाणक्य —( आत्मगतम् ) अस्मद्रिपुपक्षे बद्धपक्षपात क्षपणक ।

---

जन को प्रकृति जानने के लिए नियुक्त किया था। ( प्रकाश रूप से ) भले आदमी आओ बैठ जाओ। स्वागत है।

चर—जो आज्ञा श्रीमान् ( धरती पर बैठ जाता है )।

चाणक्य—भद्र, अब अपनी बात बतलाओ। चन्द्रगुप्त में प्रजा का अनुराग कैसा है ?

चर—प्रजा क्यों नहीं चाहेगी ? जब आपने अपराग के सभी कारणों को दूर कर ही दिया तो फिर हमारे स्वनामधन्य महाराज चन्द्रगुप्त में प्रजा जन की अनुरक्ति दिन प्रति दिन बढती ही जा रही है। किन्तु इस शहर में तीन व्यक्ति ऐसे हैं जिनका राक्षस के प्रति पुराना प्रेम और सम्मान अभी भी चल रहा है। ये तीनों, महाराज चन्द्रगुप्त की समृद्धि को सहन नहीं करते।

चाणक्य—( आवेश में ) तो यह कहो कि उन्हें अपनी जिन्दगी बर्दाश्त नहीं होती। भद्र, इनका नाम तुम जानते हो।

चर—अगर नाम का पता न होता तो आपके पास मैं आता ही क्यों ?

चाणक्य—उन्हें मैं सुनना चाहता हू।

**English**—*Chanakya*—( Seeing, to himself ), this is Nipunak, appointed by me to know the mind of subjects ( Aloud ) gentleman, welcome, sit down

*Spy*—Noble sir, as you command, ( squats on the ground )

*Chanakya*—good man, now report the details of your work Are the subject attached to Chandragupta ?

*Spy*—yes, All causes of dissatisfaction being removed by your Honour, the subjects are firmly attached to Chandragupta of blessed name But even then in this city there are three persons who have already attachment and great regard for minister Rakshasa who do not bear to see the prosperity of Chandragupta

*Chanakya*—( *angrily* ) Why rather say, they do not bear their own lives Do you know their names ?

*Spy*—How can I inform you, if I do not know their names ?

### विमला

व्याख्या—शृणोत्वार्य = भवान् आकर्णयतु ( listen, Noble sir ), प्रथमम् ( at first ), तावदार्यस्य=भवत ( your ) रिपुपक्षे = शत्रुदले ( on the party of your enemies ) बद्धपक्षपात = कृतानुराग ( fixed his affection ) क्षपणक = बौद्धसन्यासी ( Baudha mendicant ), जीवसिद्धि ।

चाणक्य—[सहर्षमात्मगतम् = सानन्द स्वगतम् (with joy to himself) ] अस्मद्-रिपुपक्षे = अस्मद् शत्रुदले ( on the party of your enemies ) बद्धपक्षपात = कृतानु राग ( fixed affection ), क्षपणक =बौद्धसंन्यासी ( Baudha mendicant )

अपि च—

अपामुद्वृत्तानां निजमुपदिशन्त्या स्थितिपदं
दधत्या शालीनामवनतिमुदारे सति फले।
मयूराणामुग्रं विषमिव हरन्त्या मदमहो
कृतः कृत्स्नस्यायं विनय इव लोकस्य शरदा ॥ ८ ॥

पुंज ऐसे शान्त पड़े हुए हैं मानो धवल मेघखण्ड हों और दूसरी ओर इसी प्रकार धवल मेघों के टुकड़े ऐसे निःशब्द दिखाई दे रहे हैं मानो नदीपुलिन हों। एक ओर इस रात में खिले हुए चित्र विचित्र कुमुदों से भरी हुई नदियाँ ऐसी लगती हैं—मानो तारों से भरी दिशायें हों और दूसरी ओर आकाश की दिशाएं ऐसी लगती हैं मानों कुमुद से भरी सरितायें हों ॥ ७ ॥

**English**—Gradually shrinking up, having the strips of white clouds for sand-banks, crowded all round with swarms of sweetly cackling Swans, and thick-set at night with asterism of various forms like so many full blown lily flowers, the extensive ten directions flow down from the sky like ten long rivers (7)

**टिप्पणी**—श्यामीभूता—श्याम+च्वि+ √भू+क्त+विभक्ति कार्य से सम्पन्न रूप। आकीर्णा—आ+ √कृ+क्त+विभक्ति कार्य से सम्पन्न रूप। चिता— √चि+क्त विभक्तिकार्य।

इस श्लोक में उपमेयोपमा एवं श्लेष अलंकार है तथा शिखरिणीछन्द है। लक्षण लिखा जा चुका है।

## विमला

**अन्वय**—अहो, उद्वृत्तानाम्, अपाम्, निजम्, स्थितिपदम्, उपदिशन्त्या, शालीनाम्, उदारे, फले, सति, अवनतिम्, दधत्या, मयूराणाम्, उग्रम्, मदम्, विषम्, इव, हरन्त्या, शरदा कृत्स्नस्य, लोकस्य, अयम्, विनय, कृत, इव ॥ ८ ॥

**व्याख्या**—अहो=आश्चर्यम् (Oh!), उद्वृत्तानाम्=प्रवृद्धानाम् (had over flows), अपाम्=जलानाम् (water), निजम्=स्वीयम् (natural), स्थिति पदम्=मर्यादाम् (bond), उपदिशन्त्या=शिक्षयन्त्या (has been taught) शालीनाम्=धान्यानाम् (paddy), उदारे=प्रभूते (stalks), फले=परिणामे सति=जाते (becoming mature), अवनतिम्=नम्रताम् (bend low), दधत्या= कुर्वन्त्या (doing), मयूराणाम्=शिखिनाम् (the Peacocks), उग्रम्=तीव्रम् (excessive), मदम्=गर्वम् (lust), विषम् इव=गरलमिव (as poison), हरन्त्या=दूरीकुर्वन्त्या (depriving), शरदा (Autumn), कृत्स्नस्य=समग्रस्य (the whole), लोकस्य=संसारस्य (the world), अयम् (this), विनय = नम्रता (manners), कृत इव=शिक्षित इव (to have imparted to proper training) ॥ ८ ॥

**हिन्दी**—आश्चर्य है—पानी के बढ़ाव को मानो मर्यादा में रहने की शिक्षा देती हुई, धान से भरी शालियों को मानो नम्रता की दीक्षा देती हुई, मयूरों के मद को भयंकर विष की तरह उतारती हुई, शरद् ऋतु मानो सारी दुनियाँ को विनय का पाठ पढ़ा रही है ॥ ८ ॥

इमामपि—

> भर्तुस्तया कलुषितां बहुवल्लभस्य
> मार्गे कथंचिदवतार्य तनूभवन्तीम् ।
> सर्वात्मना रतिकथाचतुरेव दूती
> गङ्गां शरन्नयति सिन्धुपतिं प्रसन्नाम् ॥ ९ ॥

---

**English**—Oh, it seems that Autumn to have imparted a proper training to the whole world, pointing out their natural place and location to water that had overflown, imparting stoop to paddies the crop becoming mature, removing the peacock of their excessive lust as of virulent poison. ( 8 )

**टिप्पणी**—इस श्लोक में उत्प्रेक्षा तथा काव्यलिङ्ग अलङ्कार है जिसका लक्षण पहले लिखा जा चुका है। शिखरिणी छन्द है। इसका भी लक्षण लिखा जा चुका है।

### विमला

**अन्वयः**—शरत्, रतिकथाचतुरा, दूती, इव, कलुषिताम्, तनूभवन्तीम्, गङ्गाम्, सर्वात्मना, प्रसन्नाम्, बहुवल्लभस्य, भर्तुः, मार्गे, कथञ्चित्, अवतार्य, सिन्धुपतिम्, नयति, ॥ ९ ॥

**व्याख्या**—इमामपि ( also )

शरद् ( Autumn ), रतिकथाचतुरा = प्रणयकथाप्रवीणा ( adept in love-matters ), दूती = सञ्चारिका ( a female messenger ), इव = यथा ( like ), कलुषिताम् = आविलाम् ( turbid in rainy season ), नायिकापक्षे रुष्टाम् ( displeased ), तनूभवन्तीम् = क्षीणीभवन्तीम् ( thinning ), गङ्गाम् = सुरसरिताम् ( Ganga ), सर्वात्मना = सर्वप्रकारेण ( all over ), प्रसन्नाम् = निर्मलाम् ( pleased ), बहुवल्लभस्य = अनेकसरित्प्रियस्य, नायिकापक्षे अनेकभार्यस्य ( many wives ), भर्तुः = पत्युः ( husband ), मार्गे = उचितपथे ( proper path ), कथञ्चित् = केनापि प्रकारेण ( in any way ), अवतार्य = आनीय ( to bring ), सिन्धुपतिम् = सागरम्, पक्षे पतिम् ( the sea or husband ), नयति = प्रापयति ( leads ), ॥ ९ ॥

**हिन्दी**—और यह भी—

नाचे दिखाई देनेवाली यह गङ्गा भी, जो अब तक वर्षा के कलुषित जल से भरी हुई-सी बन रही थी, मानो अपने प्रियतम से खाली और मुँहफुलाया नायिका हो, इस समय अपनी स्वाभाविक धारा में अपने निर्दिष्ट मार्ग पर बहती हुई देखा प्रसन्न। उल्टा बनी हुई—इस शरद के द्वारा समुद्र से मिलने के लिए ले जायी जा रही है, जैसे किसी चतुर दूती के द्वारा समझा-बुझा कर और रूठी नायिका, मनोमालिन्य भूली हुई प्रियमिलन के लिए ले जायी जा रही हो ॥ ९ ॥

**English**—Also—

Like a female messenger adept in love matters, the Autumnal season, having with great difficulty brought Ganga, who was so

( समन्तान्नाट्येनावलोक्य । ) अये, कथमप्रवृत्तकौमुदीमहोत्सव कुसुमपुरम् । आर्य वैहीनरे, अथास्मद्वचनादाघोषित कुसुमपुरे कौमुदीमहोत्सव ।

*कञ्चुकी*—अथ किम ।

*राजा*—तत्कि न गृहीतमस्मद्वचन पौरै ।

*कञ्चुकी*—( कर्णौ पिधाय । ) शान्त पाप शान्त पापम् । पृथिव्यामस्खलितपूर्व देवस्य शासन कथ पौरेषु स्खलिष्यति ।

*राजा*—तत्कथमप्रवृत्तकौमुदीमहोत्सवमद्यापि कुसुमपुरम् ।

---

much unhappy ( had become turbid in rainy seasan ) with her husband for his having many wives, to the proper path as she grew thinning ( shrank within its bed ) leads her in a completely pleased-mood to the sea ( 9 ),

**टिप्पणी**—इस श्लोक में उपमा अलङ्कार एव वसन्त तिलका वृत्त है। दोनों का लक्षण लिखा जा चुका है।

विमला

**व्याख्या**—[ समन्तात्=चतुर्दिक्षु ( all round ), नाट्येन=भङ्ग्यात्मकेन ( acting ), अवलोक्य=दृष्ट्वा ( observation ) ], अये ( Ha ), कथम्=कस्मात् कारणात् ( how is it ), अप्रवृत्त=अनारब्ध ( uncommenced ), कौमुदीमहोत्सव = शारदोत्सव ( The Kaumudi festival ), कुसुमपुरम्=पाटलिपुत्रम् ( Kusum pura ) आर्य=मान्य ( noble sir ), वैहीनरे ( Vaihinari ), अथ=अनन्तरम् ( after that ), अस्मद्वचनात् ( in my name ), आघोषित =प्रख्यापित ( proclaimed ), कुसुमपुरे=पाटलिपुत्रे ( at Kusumpura ), कौमुदीमहोत्सव =शारदीयोत्सव ( the celebration of Kaumudi festival )

कन्चुकी—अथ किम =एवमित्यर्थ ( What else ), ( yes ) ?

राजा—तत्किम् ( Is it then ), अस्मद्वचनम् ( my command ), पौरै = पौरजनै ( by the citizen ), न गृहीतम्=न कृतम् ( not respected )

कन्चुकी—[ कर्णौ पिधाय=श्रवणौ आवृत्य ( blocking his ears ) ], शान्तम् पापम्=वीप्सायां द्विरुक्ति ( Begone sin ), पृथिव्याम्=भूमौ ( in the whole world ), अस्खलितपूर्वम्=अनुल्लङ्घितपूर्वम् ( never ineffective ), देवस्य= भवत ( sire ), शासनम्=निदेश ( command ), पौरेषु=पुरवासिजनेषु ( among the citizens ), कथम्=केन प्रकारेण ( how ), स्खलिष्यति=( could be *ineffective* )

राजा—तत्=तस्मात् ( Then ), कथम्=केन हेतुना ( how ), अप्रवृत्तकौमुदीमहोत्सवम्=अनारब्धशारदपूर्णचन्द्रोत्सवम् ( has not commenced the Kaumu di festival ), अद्यापि=साम्प्रतमपि ( even now ), कुसुमपुरम्=पाटलिपुत्रम् ( Kusumpuram )

धूर्तैरन्वीयमानाः स्फुटचतुरकथाकोविदैर्वेशनार्यो
नालंकुर्वन्ति रथ्याः पृथुजघनभराक्रान्तिमन्दैः प्रयातैः।
अन्योन्यं स्पर्धमाना न च गृहविभवैः स्वामिनो मुक्तशङ्काः
साकं स्त्रीभिर्भजन्ते विधिमभिलषितं पार्वणं पौरमुख्याः ॥ १० ॥

---

हिन्दी—( चारों ओर अभिनय के साथ देखकर ) अरे, क्या कुसुमपुर में कौमुदी महोत्सव प्रारम्भ नहीं हुआ है ? आर्य वैहीनरे, क्या हमारी आज्ञा से कुसुमपुर में कौमुदी महोत्सव की घोषणा कर दी थी ?

कञ्चुकी—और क्या ?

राजा—तो फिर क्या ! नागरिकों ने हमारी आज्ञा स्वीकृत नहीं की ?

कञ्चुकी—( कानों को ढककर ) पाप शान्त हो, पाप शान्त हो। पृथ्वी पर कभी स्खलित न होनेवाली महाराज की आज्ञा भला नागरिकों से कैसे स्खलित होगी ?

राजा—तो कैसे आज भी प्रारम्भ नहीं हुआ है कौमुदी महोत्सव जिसने देखा कुसुमपुर है ?

English—( acting observation all round ) Ah, how is it, that Kusumpura goes with the Kaumudi festival uncommenced ? Venerable Vaihinari, was not the Kaumudi festival proclaimed in Kusumpura at our command ?

*Chamberlain*—What else ( yes ).

*King*—Why then have not the citizens obeyed our command ?

*Chamberlain*—( Stopping his ears ) Begone sin, Begone sin, Sire's command never has been disobeyed in the whole world. How it be disobeyed by the citizens ?

*King*—How is it then that the festivities have not been commenced in Kusumpura ?

विमला

अन्वयः—स्फुटचतुरकथाकोविदैः, धूर्तैः, अन्वीयमानाः, वेशनार्यः, पृथुजघनभराक्रान्तिमन्दैः, प्रयातैः, रथ्याः, नालङ्कुर्वन्ति, गृहविभवैश्च, अन्योऽन्यम्, स्पर्द्धमानाः पौरमुख्याः, स्वामिनः, मुक्तशङ्काः, स्त्रीभिः, साकम्, अभिलषितम्, पार्वणम्, विधिं, न, भजन्ते ॥ १० ॥

व्याख्या—स्फुटाः=स्पष्टाः ( free ), चतुराः=कुशलाः ( clever ), याः कथाः=प्रणयवार्ताः ( conversation ), तासु कोविदैः=कुशलैः ( skilled ), धूर्तैः=विटैः ( by pimps ), अन्वीयमानाः=अनुगम्यमानाः ( followed ), वेशनार्यः=वारविलासिन्यः ( harlots ), पृथुजघनभराक्रान्तिमन्दैः=पृथोः=स्थूलस्य ( compar ), जघनस्य=स्त्रीकटिभागस्य ( hips ), यो भारः=गुरुता ( weight ), तस्य आक्रान्त्या=आरोपेण ( with steps ), मन्दैः=अलसैः ( slow ), प्रयातैः=गतिभिः ( with their gaits ), रथ्याः=विशिखाः ( the streets ), नालङ्कुर्वन्ति=न शोभन्ते (do not grace), गृहविभवैः=गृहसम्पत्तिभिः ( the wealth of

houses ), च=पुन. ( again ), अन्योन्यम्=परस्परम् ( with one another ), स्पर्द्धमाना =स्पर्द्धांकुर्वन्त ( vying ), पौरमुख्या =पुरवासिना श्रेष्ठा ( the leading citizens ), स्वामिन =गृहस्वामिन ( sovereign's ), मुक्तशङ्का =निर्भीका ( free from misgivings ), स्त्रीभि =वनिताभि ( womens ), साकम्=सह ( with ), अभिलषितम्=चिरवाञ्छितम् ( in the desired ), पार्वणम्=पर्वणि= कार्त्तिक्या पौर्णमास्या भव=पार्वणम्=शरत्पूर्णिमासम्बन्धिनम् ( falling on the fullmoon day ), विधिम्=महोत्सवम् ( festivity ), न=नहि ( do not ), भजन्ते=सेवन्ते ( partake ) ॥ १० ॥

**हिन्दी**—स्पष्ट और चतुरतापूर्ण प्रणय कथाओं में प्रवीण धूर्तों के द्वारा अनुसरण की जाती हुई वेश्याएँ विशाल जंघाओं के भार के आरोपण से अपनी मन्थरगति से राजमार्गों को अलङ्कृत नहीं कर रही हैं। घरों के ऐश्वर्य के द्वारा परस्पर स्पर्द्धा करते हुए नागरिकों में श्रेष्ठ गृहस्वामी निर्भय होकर स्त्रियों के साथ चिराकांक्षित शरदपूर्णिमा के उत्सव को नहीं मना रहे हैं ॥ १० ॥

**English**—Public women followed by pimps beaux skilled in free and clever talk do not grace the streets with their gaits slow on the weight of their hips, nor do the leading citizens vying with one an{other in the richness of their house and being free from misgivings partake, along with their women, in the desired festivity falling on full moon day 10

**टिप्पणी**—( १ ) अस्खलितपूर्वम्—स्खल्+क्त कर्त्तरि स्खलित। पूर्वम् स्खलितम्—'भूतपूर्वे चरट्' इस सूत्र से पूर्व शब्द का परनिपात हो गया। इसका विग्रह है—न स्खलितपूर्वम्—अस्खलितपूर्वम्।

( २ ) 'कौति' इति कुशब्दे+विच् कर्त्तरि कौ, पुन, वेत्ति इति विद्+क्त कर्त्तरि विद को वेदस्य विद" = कोविद"।

( ३ ) अन्वीयमाना —अनु+इ+शानच्, कर्मणि = अन्वीयमाना।

( ४ ) 'वेशो वेश्यागृहेऽपि च' तस्य नार्य्य वेशनार्य, अर्थात् वेश्या।

( ५ ) स्वामिन—स्वधनमस्यास्तीति स्व+आमिन् मत्वर्थे स्वामिन् प्रातिपदिकादिकार्य से स्वामिन।

( ६ ) पर्वणि भव पार्वण —पर्वन् 'तत्र भव' से अण् प्रत्यय आदि वृद्धि, प्रातिपदिकादि कार्य पार्वण।

( ७ ) पृथुजघन—विशाल जाघवाली नारी श्रेष्ठ मानी जाती है।

( ८ ) मुक्तशङ्का—इससे तात्पर्य यह है कि राजा की ओर से कौमुदी महोत्सव मनाने के आदेश के कारण धनप्रदर्शन में धन छिन जाने की कोई आशंका नहीं है।

किसी भी प्रस्तुत महोत्सव में वाराङ्गनाओं का राजमार्ग में गमन तथा पुरवासियों का स्त्रियों के साथ विहरण स्वाभाविक है। अत इस श्लोक में उक्त प्रकार की स्वाभाविक क्रियाओं के वर्णन करने के कारण 'स्वभावोक्ति' अलङ्कार है तथा स्रग्धरा नामक छन्द है। इन दोनों के लक्षण हैं—

कञ्चुकी—एवमेवैतत्।

राजा—किमेतत्।

कञ्चुकी—देव, इदम्।

राजा—स्फुटं कथय।

कञ्चुकी—प्रतिषिद्धः कौमुदीमहोत्सवः।

राजा—( सक्रोधम् ) आः केन।

कञ्चुकी—देव, नातः परं विज्ञापयितुं शक्यम्।

राजा—न खलु आर्यचाणक्येनापहृतः प्रेक्षकाणामतिशयरमणीयश्चक्षुषो विषयः।

कञ्चुकी—देव, कोऽन्यो जीवितुकामो देवस्य शासनमतिवर्तेत।

---

यथा—अलङ्कार—'स्वभावोक्तिस्त्वर्थस्वक्रियारूपवर्णनम्'

छन्द—'म्रभ्नैर्यानां त्रयेण त्रिमुनियतियुता स्रग्धरा कीर्त्तितेयम्'

व मला

व्याख्या—कञ्चुकी—एवम्=भवता यथोक्तम् तथैव ( It is ), एव ( indeed ), एतत्=उत्सवविधानम् ( this ).

राजा—किम् ( what is ), एतत् ( it ).

कञ्चुकी—देव=महाराज ( Sire ), इदम्=एतत् ( it is this ).

राजा—स्फुटम्=स्पष्टम् ( clearly ), कथय ( speak ).

कञ्चुकी—प्रतिषिद्धः=निषिद्धः ( has been prohibited ), कौमुदीमहोत्सवः=शारदोत्सवः ( Kaumudi festival ).

राजा—[ सक्रोधम्=सकोपम् ( with warmth ) ], आः ( Ha ), केन ( by whom ).

कञ्चुकी—देव=महाराज ( Sire ), अतः परम्=इतोधिकम् ( beyond this ), विज्ञापयितुम्=सूचयितुम् ( be reported ), न शक्यम्=न युज्यम् ( can not ).

राजा—न खलु ( can not ), आर्य=मान्यः ( the noble ), चाणक्येन=कौटिल्येण ( by Chanakya ), अपहृतः=प्रतिषिद्धः ( have deprived ), प्रेक्षकाणाम्=दर्शकानाम् ( the spectators ), अतिशयरमणीयः=अतिमनोज्ञः ( excessively *delightful* ), चक्षुषः=नेत्रस्य ( *of sight* ), विषयः=दरयपदार्थः ( *object* ).

कञ्चुकी—देव=महाराज ( My lord ), कोऽन्यः=चाणक्यादतिरिक्तः ( who else ), जीवितुकामः=जीवनाभिलाषी ( with a desire to live ), देवस्य=भवतः ( of your majesty ), शासनम्=निर्देशम् ( command ), अतिवर्तेत=अतीत्य वर्त्तेत ( would over-rule ).

हिन्दी—कञ्चुकी—ऐसा ही है यह।

राजा—यह क्या है ?

कञ्चुकी—महाराज यह।

*राजा*—शोणोत्तरे, उपवेष्टुमिच्छामि।

*प्रतीहारी*—देव, एदं सिंहासणम्। देव, इदं सिंहासनम्।

*राजा*—( नाट्येनोपविश्य। ) आर्य वैहीनरे, आर्यचाणक्य द्रष्टुमिच्छामि।

*कञ्चुकी*—यदाज्ञापयति देवः। ( इति निष्क्रान्तः। )

**( ततः प्रविशति आसनस्थः स्वभवनगतः कोपानुविद्धां चिन्तां नाटयंश्चाणक्यः। )**

*चाणक्यः*—कथं स्पर्धते मया सह दुरात्मा राक्षसः।

---

**राजा**—साफ साफ बतलाओ।

**कञ्चुकी**—*कौमुदी महोत्सव रोक दिया गया है।*

**राजा**—( क्रोध के साथ ) आः! किसके द्वारा।

**कञ्चुकी**—महाराज, इससे अधिक निवेदन करना सम्भव नहीं है।

**राजा**—आर्य, चाणक्य के द्वारा तो नहीं? दर्शकों की दृष्टि का अत्यन्त रमणीय विषय रोक दिया गया?

**कञ्चुकी**—महाराज, जीने की अभिलाषा रखने वाला दूसरा कौन महाराज की आज्ञा का उल्लंघन कर सकता है?

**English**—*Chamberlain*—It is just so

*King*—What is that?

*Chamberlain*—My lrod it is this.

*King*—Speak clearly.

*Chamberlain*—The kaumudi festival has been prohibited

*King*—( Angrily ), Ha by whom?

*Chamberlain*—My lord, beyond this can not be reported.

*King*—Really, by noble Chankya has not been deprived the spectators of an excessively delightful object of sight

*Chamberlain*—Sire, who else with a desire to live can transgress the command of your majesty.

विमला

व्याख्या—राजा—शोणोत्तरे (Sonottara), उपवेष्टुम् (to sit down), इच्छामि=वाञ्छामि ( I wish )

प्रतीहारी—देव=महाराज ( Sire ), इदम् ( here is ), सिंहासनम् ( throne ).

राजा—[ नाट्येन=अभिनयेन (acting), उपविश्य (*sitting down*) ], आर्य=मान्य ( noble ), वैहीनरे ( Vahinari ), आर्य =मान्य ( venerable ), चाणक्यम्=कौटिल्यम् ( chanakya ), द्रष्टुम् ( to see ), इच्छामि ( I wish )

कञ्चुकी—देव =महाराज ( my lord ), यदाज्ञापयति ( as command ), इति-निष्क्रान्तः ( to exit ), ततः=तदनन्तरम् ( then ), प्रविशति ( enters ),

आसनस्थः = आस्तरणारूढः ( on a seat ), स्वभवनगतः = निजगृहप्राप्तः ( in his own house ), कोपानुविद्धाम् = क्रोधसहिताम् ( in an angry mood ), चिन्ताम् = स्मृतिम् ( meditation ), नाटयन् = अभिनयन् ( acting ), चाणक्य. = कौटिल्यः ( Chanakya )]

चाणक्य—कथम्=कुत', केन प्रकारेण वा (How so), दुरात्मा = दुष्टात्मा (wicked-souled ), राक्षसः ( Rakshasa ), मया सह=आत्मना सार्धम् (with me), स्पर्द्धते = मत्प्रयासवैफल्यम् इच्छति ( keeps up rivalry ).

हिन्दी—राजा—शोणोत्तरे ! बैठना चाहता हूं।
प्रतिहारी—महाराज, यह सिंहासन है।
राजा—( अभिनय के साथ बैठकर ) आर्य, वैहीनरे, आर्य चाणक्य को देखना चाहता हूँ।
कञ्चुकी—महाराज की जैसी आज्ञा ( ऐसा कहकर निकल गया )
( उसके बाद अपने घर में आसन पर बैठा हुआ क्रोधपूर्ण चिन्ता का अभिनय करता हुआ चाणक्य प्रवेश करता है )।
चाणक्य—मेरे साथ दुरात्मा राक्षस किस प्रकार स्पर्द्धा करता है ?

English—*King*—Sonottara, I wish to sit down.
*Warder*—Sire here is your throne.
*King*—( acting sitting down ) venerable Vathinari, I wish to see the noble Chanakya.
*Chamberlain*—My lord as you command. ( Exit ).
(Then enter Chanakya on a seat, in his own house, acting meditation mixed with anger) .
*Chanakya*—How so the vile hearted Rakshasa keeps up rivalry with me ?

टिप्पणी—( १ ) विज्ञापयितुम्—वि + ज्ञा + णिच् + तुमुन् , सामान्यतः यह रूप 'आज्ञापयितुम्' का द्योतक है।

( २ ) जीवितुकामः—जीवितुम् काम. यस्य। यहाँ पर 'जीवितुम्' के मकार का लोप 'तुम्काममनसोरपि' इस कारिका के अनुसार हुआ है।

( ३ ) उपवेष्टुमिच्छामि—उप + विश् + तुमुन्—इससे राजा अपने हृदयस्थ क्रोध को अभिव्यक्त कर रहा है।

( ४ ) अनिवर्तत इति—अनि + वृत् + लिङ् + ईट्, आर्षलिङ् अथवा समावनायाम् लिङ् है।

( ५ ) कोपानुविद्धाम्—अनु + व्यध् + क्त + कर्मणि अनुविद्धः। कोपेन अनुविद्धाम् = कोपरञ्जिताम्।

( ६ ) दुरात्मा—आत्मन् यहाँ बुद्धिपरक है। दुष्टः आत्मा यस्य इति दुर्बुद्धिः। यहाँ चाणक्य राक्षस के प्रति हार्दिक क्रोध प्रकट करते दीखता है। यद्यपि राक्षस कूटनीतिज्ञ है, फिर भी शत्रुपक्ष के अवलम्बन के कारण ही चाणक्य उसे ऐसा कहकर कोसता है।

कृतागा कौटिल्यो भुजग इव निर्याय नगरा-
यथा नन्दान्हत्वा नृपतिमकरोन्मौर्यवृषलम्।
तथाहं मौर्येन्दो: श्रियमपहरामीति कृतधी
प्रकर्षं मद्बुद्धेरतिशयितुमेष व्यवसित ॥ ११ ॥

## विमला

अन्वय —कृतागा, कौटिल्य, भुजग, इव, नगरात्, निर्याय, यथा, नन्दान्, हत्वा, मौर्यवृषलम्, नृपतिम्, अकरोत्, तथा अहम्, मौर्येन्दो, श्रियम्, अपहरामि, इति, कृतधी, एष, मद्बुद्धे, प्रकर्षम्, अतिशयितुम्, व्यवसित ॥ ११ ॥

व्याख्या—कृतम्=आचरितम्, आग अपराध यस्मिन् तादृशः सन् ( after being insulted ), कौटिल्य चाणक्य ( Chanakya ), भुजग = सर्प ( Snake ), इव=यथा ( like ), नगरात्=कुसुमपुरात् ( from the capital town ), निर्याय= निर्गत्य ( went out ), यथा=येन प्रकारेण ( as ), नन्दान्=नवनन्दान् ( the Nandas ), हत्वा=विनाश्य ( destroyed ), मौर्यवृषलम्=चन्द्रगुप्तम् ( Vrishala, son of Mura ), नृपतिम्=राजानम् ( a king ), अकरोत्=व्यधात् ( made ), तथा=तेनैव प्रकारेण ( so ), अहम्=चाणक्य ( I ), मौर्येन्दो=चन्द्रगुप्तस्य, श्रियम्= राजलक्ष्मीम् ( the sovereignty from the moon like maurya ), अपहरामि= अपनयामि ( wrench ) इति=इत्थम् ( like this ) कृतधी = कृतनिश्चय ( resol ved ), एष =मम शत्रुभूत राक्षस ( he ), मद्बुद्धे=मन्मते ( my own genius ), प्रकर्षम्=श्रेष्ठताम् ( excellence ), अतिशयितुम्=अतिक्रमितुम् ( is attempting ), व्यवसित =तत्पर ( to surpass ) ॥ ११ ॥

हिन्दी—कौटिल्य का जब अपमान हुआ था, उसने एक कुचले गये साँप की तरह नगर से बाहर निकलकर नन्द का उन्मूलन कर दिया था और चन्द्रगुप्त को उसी जगह प्रतिष्ठित कर दिखाया था। उसी प्रकार—मैं चन्द्रगुप्त की राज्यलक्ष्मी को अपहृत करूँगा—इस प्रकार सोचने वाला यह राक्षस मेरी बुद्धि की उत्कृष्टता को लाँघने के लिए तत्पर है। ११ ॥

**English**—As Kautilya who being insulted, went out of the capital town like an molested snake, distroyed the Nandas and raised Vrishala, son of mura to the throne, so shall I wrench the fortune of the moon like maurya Thus resolved he is attempting to surpass the excellence of my own genius 11

टिप्पणी—( १ ) भुजग —भुजेन कुटिलगत्या गच्छतीति। भुज्+गम्+ड+कर्त्तरि प्रयोग है। भुजङ्ग और भुजङ्गम का सिद्धि खच प्रत्यय से होती है। 'भुजग इव' कहने का तात्पर्य यहाँ यह प्रतीत होता है कि जैसे कुचला हुआ साँप कुचलने वाले से अपना बदला लेकर ही दम लेता है। उसी प्रकार अपमानित कौटिल्य ने अपना बदला ही लेकर दम लिया।

( २ ) प्रकर्षम्—प्र+कृष्+घञ्+भावे प्रकर्ष तम्, प्रकर्षम्।

( ३ ) अतिशयितुम्—अधि+शी+तुमुन्—उपसर्ग के कारण ही यहाँ सकर्मकत्व हुआ।

( आकाशे लक्ष्यं बद्ध्वा । ) राक्षस राक्षस, विरम्यतामस्माद्दुर्व्यसनात् ।
उत्सिक्तः कुसचिवदृष्टराज्यभारो
नन्दोऽसौ न भवति चन्द्रगुप्त एषः ।
चाणक्यस्त्वमपि च नैव केवलं ते
साधर्म्यं मदनुकृतेः प्रधानवैरम् ॥ १२ ॥

---

( ४ ) व्यवच्छिन्न—वि + अव + छिद् + क्त—कर्मणि प्रयोग है।

( ५ ) आहरामि—यहाँ चाणक्य कथन का तात्पर्य प्रथम दो पंक्तियों में दो हैं—( १ ) नन्द का विनाश और ( २ ) चन्द्रगुप्त को राजा बनाना।

( ६ ) ईर्ष्यावश राक्षस 'अशक्तोऽहम् गृहारम्भे शक्तोऽहम् गृहभञ्जने' इस न्याय के अनुसार मौर्य का अपकार करने के लिए प्रयत्नशील है। उसकी इस धृष्टता पर चाणक्य का यह श्लोक परिहास है।

इस श्लोक में 'उपमा' अलङ्कार एवं शिखरिणी छन्द है।

विमर्श

[ आकाशे = शून्ये ( in the sky ), लक्ष्यं बध्वा = ( fixing his glance ) ], राक्षस-राक्षस = वीप्सायां द्विरुक्तिः भो राक्षस = हे सुबुद्धे ( Rakshasa-Rakshasa ), अस्माद् = अमुष्मात् ( from this ), दुर्व्यसनात् = दुष्टव्यापारात् = (vain pursuit), विरम्यताम् = निवृत्यताम् ( stop ).

अन्वयः—एष, चन्द्रगुप्तः, उत्सिक्तः, कुसचिवदृष्टराज्यभारः, असौ, नन्दः, न भवति, च, त्वमपि, चाणक्यः, नव, प्रधानवैरम्, केवलम्, ते, मदनुकृतेः, साधर्म्यम् ॥ १२ ॥

व्याख्या—एषः = अयम् ( this one ), चन्द्रगुप्तः = वृषलः ( Chahdragupta ), उत्सिक्तः = उद्धतः ( haughty ), कुसचिवदृष्टभार-कुसचिवैः = कुत्सितमन्त्रिभिः ( by bad ministers ), दृष्टः = सञ्चालितः ( were managed ), राज्यभारः = शासनकार्यम् ( state affairs ), यस्य तादृशः असौ = एषः ( this ), नन्दः नन्दाख्यः नृपः ( king Nanda ), न भवति = नास्ति ( is not ), च = पुनः ( and ), त्वमपि = त्व राक्षसोऽपि ( you too ), चाणक्यः = कौटिल्य ( Chanakya ), नव = नासीति ( is not ), प्रधानवैरम् = परिवृद्धद्वेष ( enmity to the principal person ), केवलम् = एकमात्रम् ( only ), ते = तव ( your ), मदनुकृतेः = ममानुकरणस्य ( in imitation of myself ), साधर्म्यम् = सादृश्यम् ( point of resemblance ). ॥ १२ ॥

हिन्दी—( आकाश की ओर टकटकी लगाकर ) राक्षस, इस निष्फल प्रयास से रुक जाओ। घमंडी कुत्सित मन्त्रियों से सञ्चालित राज्यभार वाला वह नन्द—यह चन्द्रगुप्त नहीं है और तुम भी चाणक्य नहीं हो। इस प्रधान वैर का कारण केवल तुम्हारा मेरे अनुकरण का समानधर्म है ॥ १२ ॥

**English**—( Fixing his glance ) Rakshasa, O Rakshasa stop from this vain pursuit —

This one is Chandragupta, not that howghty king Nanda whose affairs of state were managed by bad ministers You too are not

(विचिन्त्य ।) अथ वा नातिमात्रमत्र वस्तुनि मया मनः खेदयितव्यम् । कुतः—
मद्भृत्यैः किल सोऽपि पर्वतसुतो व्याप्तः प्रविष्टान्तरै-
रुद्युक्ताः स्वनियोगसाधनविधौ सिद्धार्थकाद्याः स्पशाः ।
कृत्वा संप्रति कैतवेन कलहं मौर्येन्दुना राक्षसं
भेत्स्यामि स्वमतेन भेदकुशलस्त्वेष प्रतीपं द्विषः ॥ १३ ॥

---

-certainly Chanakya, enmity to the principal person is the only point of resemblance in your imitation of myself 12

टिप्पणी—( १ ) दुर्व्यसनात्—व्यस्यते—क्षिप्यते अनेन इति—दुर्+वि+√अस्+ल्युट् करणे विभक्त्यादि कार्य, पुन -दुष्ट व्यसनम् दुर्व्यसनम् तस्मात् दुर्व्यसनात् । यहाँ—'जुगुप्सा-विरामप्रमादार्थानामुपसंख्यानम्' इस वार्तिक से पचमी विभक्ति हुई है ।

( २ ) कुसचिवदृष्टराज्यभार —'कुसचिवैः दृष्ट राज्यभारो यस्य तादृश ' किन्तु राक्षस के लिए चाणक्य द्वारा प्रयुक्त यह शब्द यहाँ उचित प्रतीत नहीं होगा । क्योंकि स्वय चाणक्य ने प्रथम अङ्क के २३ वें श्लोक में नन्दमत्रियों की प्रशसा की है । इस श्लोक में नन्द मत्रियों को विक्रान्त, नयशालिन् और सुसचिव कहा गया है ।

( ३ ) त्वमपि चाणक्य नैव—चाणक्य के इस कथन में उसकी नीति निपुणता एव क्षमता पर उसका अभिमान व्यक्त होता है ।

( ४ ) साधर्म्यम्—सधर्म+ष्यञ्+विभक्ति कार्य से रूपसिद्धि ।

'उत्सिक्त' एव कुसचिव इन दो विशेषणों के साभिप्राय कथन से यहाँ परिकर अलङ्कार है । यह सादृश्यगर्भ के गम्यौपम्याश्रय वर्ग के अन्तर्गत विशेषण वैचित्र सम्बन्धी अलकार है । प्रकरण सम्बद्ध साभिप्राय विशेषण रहने के कारण यहाँ कथन का सौन्दर्य जहाँ एक ओर तर्कात्मक वृत्तिप्रधान प्रतीत होता है, वहीं दूसरी ओर विशेषणों का साभिप्राय कथन उपयुक्त अर्थ के अनुरूप सटीक बैठा है । इसका लक्षण काव्यप्रकाश में लिखा है—

'विशेषणैर्यत्साकूतैरुक्ति परिकरस्तु स '—का० प्र० १०।११८

इस श्लोक में 'प्रहर्षिणी' छन्द है । इसका लक्षण—'म्नाशाभिर्मनजरगा प्रहर्षिणीयम्'

## विमला

[ विचिन्त्य=विमृश्य ( reflecting ) ], अथवा=किंवा ( or ), अत्रवस्तुनि=अस्मिन् राक्षसकर्तृकमौर्योन्मूलने ( in this matter ), मया=आत्मना ( by me ), अतिमात्रम्=अतिशयम् ( too much ), मनः=चित्तम् ( mind ), न=नहि ( not ), खेदयितव्यम्=क्षोभास्पद विधेयम् ( need not be troubled ), कुतः=( why ) —

अन्वयः—प्रविष्टान्तरैः, मद्भृत्यैः, स, पर्वतसुत, अपि, व्याप्त, किल, सिद्धार्थकाद्या, स्पशा, स्वनियोगसाधनविधौ, उद्युक्ता, सम्प्रति, मौर्येन्दुना, कैतवेन, कलहम्, कृत्वा, एष, स्वमतेन, भेदकुशल, प्रतीपम्, राक्षसम्, हि, द्विष, भेत्स्यामि ॥ १३ ॥

व्याख्या—प्रविष्टान्तरैः=प्रविष्टम्=आयत्तीकृतम् अन्त =अन्त करणम् यस्त=वशीकृतशत्रुहृदयैः ( gained heart ), मद्भृत्यैः =मदनुचरैः ( my servants ), स = असौ (that), पर्वतसुत=मलयकेतु (The son of Parvataka) अपि=(also) व्याप्त=

परिवृत्तः (Circumvented), किल=निश्चये (indeed), सिद्धार्थकाद्याः=सिद्धार्थकप्रभृतयः (Sidharthaka and others), स्पशाः=गूढपुरुषाः (Spies), स्वनियोगसाधनविधौ स्वनियोगस्य=निजकर्मणः (their mission), साधनविधौ=निष्पादनविषये (in the matter of carrying out), उद्युक्ताः=तत्पराः (are engaged), सम्प्रति=अधुना (now), मौर्येन्दुना=चन्द्रगुप्तेन सह (with the moon like maurya), कैतवेन=व्याजेन (by my cunning causing), कलहम्=विवादम् (quarrel), कृत्वा=विधाय (do), एष=असौ (this), स्वमतेन=स्वबुद्ध्या (according to his own idea), भेदकुशलम्=भेदारोपणे प्रवीणम् (clever at alienation), प्रतीपम्=प्रतिकूलम् (opposite), राक्षसम् (Rakshasa), हि=निश्चयेन (indeed), द्विषः=शत्रोः (form the enemy), भेत्स्यामि=पृथक् करिष्यामि (I shall separate) ॥ १३ ॥

**हिन्दी**—(सोचकर) अथवा इस विषय में मुझे अपने मन को अत्यधिक दुःखी नहीं करना चाहिए। क्योंकि—

शत्रुओं के हृदय में प्रविष्ट मेरे अनुचरों के द्वारा वह पर्वतकपुत्र मलयकेतु भी घिरा है। निश्चय ही सिद्धार्थक प्रभृति गुप्तचर अपने कार्य को सम्पन्न करने में तत्पर हैं। सम्प्रति चन्द्रगुप्त के साथ बनावटी झगड़ा करके मैं अपनी बुद्धि से, फूट डालने में चतुर शत्रु राक्षस को अवश्य ही शत्रु अर्थात् मलयकेतु से अलग दूँगा ॥ १३ ॥

**English**—(Reflecting) Or my mind need not be troubled too much by me in this matter. For,—

That son of Parvata, has been circumvanted by my servants, who have gained his confidence; my spies, Sidhartharka and others are engaged in the matter of carrying out their mission. Clever at alienation as I am I shall now having falsely picked up a row with the moon-like maurya, in no time separate Rakshasa who is plotting against me and who, according to his own idea, is a master of the art of creating discord, from the enemy. 13.

**टिप्पणी**—(१) उद्युक्ताः—उद्+√युज्+क्त+विभक्ति कार्य से सम्पन्न रूप है। मूलतः 'युज्' धातु समाध्यर्थक दिवादिगणीय है। 'कर्तरि वर्तमाने' के अर्थ में यह अकर्मक धातु है।

(२) मौर्येन्दुना—'सहार्थे तृतीया' से तृतीया विभक्ति हुई है।

(३) मद्गूढैः—से यहाँ तात्पर्य है—भागुरायण प्रभृति गुप्तचरों से।

(४) एष भेत्स्यामि—इस बात का प्रतीक है कि चाणक्य को अपनी कौटिल्यनीति पर पूर्ण विश्वास है।

इस श्लोक में 'मौर्येन्दुना' यहाँ कर्मधारय एवं उपमिति समास द्वय की सम्भावना से जन्य किन्तु रूपक अलङ्कार जानना चाहिए। इसमें शार्दूलविक्रीडित वृत्त है जिसका लक्षण लिखा जा चुका है। गौडी रीति एवं ओज गुण है। ॥ १३ ॥

( प्रविश्य । )

कञ्चुकी—कष्ट खलु सेवा—

भेतव्यं नृपतेस्तत· सचिवतो राज्ञस्ततो वल्लभा·
दन्येभ्यश्च वसन्ति येऽस्य भवने लब्धप्रसादा विटाः ।
दैन्यादुन्मुखदर्शनापलपनैः पिण्डार्थमायस्यत·
सेवा लाघवकारिणीं कृतधिय· स्थाने श्ववृत्तिं विदु· ॥ १४ ॥

विमला

[ प्रविश्य=प्रवेश कृत्वा ( entering ) ]

कञ्चुकी—सेवा=परकीया परिचर्या ( service ), कष्ट खलु=क्लेशरूपैव ( misery indeed )—

अन्वय·—नृपते, भेतव्यम्, तत, सचिवत, तत, राज्ञ, वल्लभात्, अन्येभ्य, च ये, लब्धप्रसादा, विटा, अस्य, भवने, वसन्ति । दैन्यात्, उन्मुखदर्शनापलपनै, पिण्डार्थम्, आयस्यत, लाघवकारिणीम्, सेवाम्, कृतधिय, स्थाने, श्ववृत्तिम्, विदु ॥ १४ ॥

व्याख्या—नृपते=राज्ञ ( of the king ), भेतव्यम्=शङ्कितव्यम् ( to be afraid ), तत=तदनन्तरम् ( then ), सचिवत=अमात्यात् ( of his minister ). तत=तदनन्तरम् ( then ), राज्ञ=नृपते ( king's ), वल्लभात्=प्रियजनात् (of his favourite), अन्येभ्य=एतद्व्यतिरिक्तेभ्य ( of others ), च=अपि ( also ), ये लब्धप्रसादा= प्राप्तानुग्रहा ( gained favour ), विटा=धूर्ता ( pimps ), अस्य=राज्ञ ( king s ), भवने=गृहे ( in the palace ), वसन्ति=निवसन्ति ( dwell ), दैन्यात्=दीनभावात् ( From penury ), उन्मुखदर्शनापलपनै=उन्मुखम्=उपग्रीवम्, दर्शनानि=अवलोकनानि ( looking up ), अपलपनानि=चाटुवचनानि ( by his entreating ), पिण्डार्थम्=ग्रासार्थम् ( for bread ), आयस्यत=क्लेशं कुर्वत ( toiling ), लाघवकारिणीम्=नीचत्वविधायिनीम् ( imparts meanness ), सेवाम्=शुश्रूषाम् (service), कृतधिय=विद्वास ( learnedmen ), स्थाने=युक्तमेव ( rightly ), श्ववृत्तिम्= कुक्कुरस्य जीविकाम् ( dog's life ) विदु=कथयन्ति ( tell ) ॥ १४ ॥

हिन्दी— ( प्रवेश करके )

कञ्चुकी—सेवावृत्ति बड़ी दुःखदायिनी है ।

सर्वप्रथम राजा से डरना चाहिए, उसके बाद मन्त्री से, उसके बाद राजा के प्रियजनों से तदनन्तर दूसरे लोगों से भी जो धूर्त हैं, राजा के कृपापात्र हैं तथा राजभवन में निवास करते हैं। दीनतावश ऊपर मुख करके देखने तथा चाटुकारिताओं से उदरपूर्ति के लिए कष्ट उठाते हुए अनुचर को तुच्छ करने वाली सेवा को विद्वानों ने उचित ही कुत्ते की वृत्ति कहा है ॥ १४ ॥

**English—** ( Entering )

*Chamberlain*—Service is indeed misery —

First of all a servant has to be afraid of a king, then of his minister, then of his favourite and also of others pimps who dwell in his palace having gained his favour Rightly the learned men

( परिक्रम्यावलोक्य च । ) इदमार्यचाणक्यगृहम् । यावत्प्रविशामि । ( प्रविश्यावलोक्य च ) । अहो राजाधिराजमन्त्रिणो विभूतिः । तथाहि—

उपलशकलमेतद्भेदकं गोमयानां
　　वटुभिरुपहृतानां बर्हिषां स्तूपमेतत् ।
शरणमपि समिद्भिः शुष्यमाणाभिराभि-
　　र्विनमितपटलान्तं दृश्यते जीर्णकुड्यम् ॥ १५ ॥

regard the service, which degrades a man, of one who from penury plods for bread by his entreating looks and mis-representation through helplessness as a dog's life. 14

**टिप्पणी**—( १ ) सेवा—'अमरकोश' के अनुसार 'सेवा श्ववृत्तिराख्याता' अर्थात् सेवा कुत्ते की वृत्ति की तरह है। अतः विद्वानों ने इसे अत्यन्त गर्हित मानकर बहिष्कृत किया है—"श्वनो वृत्तिः स्मृता सेवा गर्हितम् तद्विवर्जयेत्"

( २ ) उन्मुखदर्शनालापनै—उन्मुखम् मुखं यस्मिन् तद् उन्मुखम्, उन्मुखं यथा स्यात् तथा दर्शनम्—ऊपर की ओर मुख करके देखना, जैसे कुत्ते देखा करते हैं। इसी प्रकार अप्+लप्+ल्युट् भाव अपलपनम्—मिथ्याभाषण या चाटुकारिता है।

( ३ ) स्थाने—यह एक अव्यय है, जिसका अर्थ ठीक या यथार्थ होता है।

( ४ ) इस श्लोक में कञ्चुकी का निर्वेद वर्णित है। इसमें सेवा और कुक्कुरवृत्ति को समानवर्ण माना गया है। उदरभरण के लिए कुक्कुर और नौकर दोनों ही अपने स्वामी के सामने समान आचरण करते हैं।

इस श्लोक में सेवा की श्ववृत्ति सिद्ध करने के लिए उसका कारण वाक्य के अर्थ में दिया गया है। जिस प्रकार वर्णोत्कर्ष में कार्य और कारण का वर्णन होता है, उसी प्रकार उक्ति-वैचित्र्य के द्वारा इस श्लोक चमत्कारातिशय उत्पन्न किया गया है। अतः यहाँ काव्यलिङ्ग अलङ्कार है तथा इसमें शार्दूलविक्रीडित छन्द है। लक्षण—'सूर्याश्वैर्मसजस्तताः सगुरवः शार्दूलविक्रीडितम्।' छन्द का लक्षण लिखा जा चुका है। वैदर्भी रीति एवं प्रसाद गुण है।

### विमला

[ परिक्रम्य = परिक्रमां कृत्वा ( going round ), अवलोक्य = दृष्ट्वा ( observing ), च = पुनः (and) ], इदम् = एतत् (this is), आर्यस्य=मान्यस्य (Noble), चाणक्यस्य= कौटिल्यस्य ( Chanakya's ) गृहम् = सदनम् ( house ), यावत् ( let ), प्रविशामि = प्रवेशं करोमि ( enter ), [ प्रविश्य = प्रवेशं कृत्वा ( entering ), च = पुनः ( and ), अवलोक्य=दृष्ट्वा ( observing ) ], अहो = आश्चर्यम् ( Oh ), राजाधिराज ( the king of kings ), मन्त्रिणः = सचिवस्य ( minister's ), विभूतिः = ऐश्वर्यम् ( affluence ), तथा हि ( Thus ) —

अन्वयः—गोमयानाम्, भेदकम्, एतत्, उपलशकलम्, वटुभिः, उपहृतानाम्, बर्हिषाम्, एतत्, स्तूपम्, शुष्यमाणाभिः, आभिः, समिद्भिः, विनमितपटलान्तम्, जीर्णकुड्यम्, शरणम्, अपि, दृश्यते ॥ १५ ॥

तत्स्थाने खल्वस्य वृषलोद्यश्चन्द्रगुप्त इति । कुत —

व्याख्या—गोमयानाम् = करीषाणाम् ( cow dung cakes ), भेदकम् = विदारकम् ( for breaking ) एतत् ( this ), उपलशकलम् = प्रस्तरखण्डम् ( a piece of stone ), वटुभि = शिष्यै ( by disciple ), उपहृतानाम् = आनीतानाम् (brought), बर्हिषाम्=कुशानाम् ( the holy Kusa grass ), एतत् ( this ), स्तूपम्=समूह ( a stack ), शुष्यमाणाभि = शुष्यन्तीभि ( for drying ) आभि = पुरोवर्त्तिनीभि ( appears ), समिद्भि = यज्ञीयकाष्ठै ( holy sticks ), विनमितपटलान्तम् = विनमित = नम्रीभूत ( bent down ), पटलान्त = छदिप्रान्त ( its roof), यस्य तादृशम्, जीर्णम्=विशीर्णम् ( old ) कुड्यम्=भित्ति ( wall ), यस्य तादृशम्, शरणम्= गृहम् ( house ), अपि ( also ), दृश्यते = अवलोक्यते ( appears ) ॥ १५ ॥

हिन्दी—( घूमकर और देखकर ) यह आर्य चाणक्य का घर है। जब तक प्रवेश करता हू। ( प्रवेश कर तथा देखकर ) सम्राट् के मन्त्री की महिमा अद्भुत है। जैसे कि —

उपलों को तोडने वाला यह पत्थर का टुकडा है। शिष्यों के द्वारा लाये गये पवित्र कुशों का यह ढेर है। सूखती हुई समिधाओं से झुके हुए छप्पर के किनारे तथा फटी पुरानी दीवालों वाला यह सामने घर भी दिखलाई पड रहा है ॥ १५ ।

**English**—(Going round and observing), This is noble Chanakyas house Let me enter ( entering and observing ) Oh, the affluence of king of kings. Thus —

Here is a piece of stone for breaking cow dung cakes, here is a heap of Kusa grass brought by young disciples, the shed too is being seen with dilapidated 'walls and the corners of the roof bent down by there holy sticks exposed for drying 15

टिप्पणी—( १ ) उपलशकलम्—इससे यह सूचित होता है कि चाणक्य संयत एक वीतराग पुरुष है। क्योंकि उसके पास एक उपल भी पूरा नहीं, उसका टुकडा है। उपलस्य शकलम्—'उपलशकलम्'।

( २ ) उपहृतानाम्—उप + √हृ + क्त + षष्ठीबहुवचने विभक्तिकार्यम्।

( ३ ) शरणम्—शृ + ल्युट् विभक्तिकार्यम्।

( ४ ) विनमित—वि + नम् + णिच क्त कर्मणि विनमित।

( ५ ) गोमयानाम्—गो पुरीषम् इति गो + मयट्, तेषाम्।

इस श्लोक में स्वभावोक्ति अलङ्कार है तथा मालिनी छन्द है। छ द का लक्षण—'ननमययुतेयम् मालिनीभोगिलोकै'

इस श्लोक में वैदर्भी रीति एव प्रसाद गुण है।

टिप्पणी

तत् = तस्मात् विभूतिनैरपेक्ष्यात् ( Therefore ), अस्य = प्रधानसचिवचाणक्यस्य ( to him ) देव = महाराज ( sire ), चन्द्रगुप्त ( Chandragupta ), वृषल = सुरागार्भोद्भवत्वात् वृषल इति ( simply Vrishala ), खलु = निश्चयेन ( indeed ), स्थाने=युक्तम् ( right ), कुत=for —

स्तुवन्ति श्रान्तास्याः क्षितिपतिमभूतैरपि गुणैः
प्रवाचः कार्पण्याद्यदवितथवाचोऽपि पुरुषाः।
प्रभावस्तृष्णायाः स खलु सकलः स्यादितरथा
निरीहाणामीशस्तृणमिव तिरस्कारविषयः ॥ १६ ॥

अन्वयः—अवितथवाचः, अपि, पुरुषाः, यत्, कार्पण्यात्, प्रवाचः, श्रान्तास्याः, अभूतैः, अपि, तद्गुणैः, क्षितिपतिम्, स्तुवन्ति, सः, खलु, सकलः, तृष्णायाः, प्रभाव, इतरथा, निरीहाणाम्, ईशः, तृणम्, इव, तिरस्कार,विषयः, स्यात् ॥ १६ ॥

व्याख्या—अवितथवाचः = सत्यवचनशीलाः ( truthful speech ), अपि (also), पुरुषाः = जनाः ( men ) यत् कार्पण्यात् = दैन्यात् (Through helplessness) प्रवाचः = वाचालाः ( belaud ) श्रान्तास्याः, श्रान्तम् = श्रमयुक्तम् ( tired ), आस्यम् = मुखम् ( mouths ), येषाम् तादृशाः, अभूतैः = अविद्यमानैः ( unpossessed ), अपि (also), तद्गुणैः = नृपतिविशिष्टतानिः ( king's qualities ), क्षितिपतिम् = नृपतिम् ( to king ), स्तुवन्ति = उपश्लोकयन्ति ( praise ), सः खलु = निश्चितम् ( indeed ), सकलः = सम्पूर्णः ( all that ), तृष्णायाः = धनलिप्सायाः ( of desire ), प्रभावः = महिमा स्यात् ( is the might ) इतरथा = अन्यथा ( otherwise ), निरीहाणाम् = धनतृष्णारहितानाम् ( who are free from desire ), ईशः = राजा ( Lord ), तृणम् = शष्पम् ( grass ), इव = यथा ( like ), तिरस्कारस्य = अनादरस्य ( of disregard ), विषयः = पात्रम् ( an object ), स्यात् = भवेत् ( is ) ॥ १६ ॥

हिन्दी—अतः इसके द्वारा महाराज चन्द्रगुप्त को वृषल कहा जाना उचित ही है। क्योंकि :-
जो इतना निस्पृह है उसके लिए बड़े भी राजे महाराजे तृण के समान हैं। अन्यत्र तो सर्वत्र तृष्णा का प्रभाव परिलक्षित होता ही है, क्योंकि बड़े-बड़े सत्यवादी और यशस्वी लोग मुँह की थकान तक का अनुभव नहीं करते—प्रत्युत दीनतावश वाचाल बने हुए—राजाओं की झूठी प्रशंसा के पुल बाँधते रहा करते हैं ॥ १६ ॥

English—But it is proper that to him Sire Chandragupta is only a Vrishal. For :—

That persons who speak the truth, indulge in words through helplessness and belaud the lord with mouths tired even for qualities, which he does not possess,—all that indeed the full power of desire. Otherwise to those, whose desire in gone completely a king is an object of disragerd like straw. 16

टिप्पणी—( १ ) वृषलेव—वृषल+इव+'इव' इति स्थिते' में ... प्रत्यय लगाकर बना सिद्ध रूप है। निस्पृह होने के कारण चन्द्रगुप्त को चाणक्य वृषल अर्थात् शूद्र नामक दासी-पुत्र से उत्पन्न के नाते 'वृषल' सम्बोधन करता है।

( २ ) अवितथवाच—तथ या तथा = सत्य, वितथ तथा अस्याः वितथा=असत्या, न वितथा = सत्य, तादृशी वाग्येषाम्, सत्यवचनशीलाः।

( ३ ) सकलः—कलाभिः सह सम्पूर्णः।

( विलोक्य सभयम् । ) आये, तदयमार्यचाणक्यस्तिष्ठति ।

यो नन्दमौर्यनृपयोः परिभूय लोक-
मस्तोदयावदिशदप्रतिभिन्नकालम् ।
पर्यायपातितहिमोष्णमसर्वगामि
धाम्नातिशाययति धाम सहस्रधाम्नः ॥ १७ ॥

---

( ४ ) तिरस्कार—तिरस्+कृ+घञ् भावे तिरस्कार या तिर कार—'तिरसोऽन्यतरस्याम्' से सिद्ध रूप है ।

( ५ ) प्रभाव —प्रकृष्टो भाव प्रभाव प्रादित्व—यहाँ 'श्रणी भुवोऽनुपसर्गे' से घन् का निषेध हुआ है ।

सत्यवादियों के भी असत्य वचनों से राजस्तुति रूप विरुद्ध स्थिति के कारण 'विरोधाभास' अलकार है । फिर, राजे महाराजे तृण की तरह वीतराग व्यक्तियों के लिए हैं यहाँ 'इव' के साथ स्पष्टत उपमा अलकार है । अत इस श्लोक में विरोधाभास एव उपमा के सम्पर्क से 'ससृष्टि' नामक अलकार है । क्योंकि दोनों ही अलकार तिल तण्डुल की तरह एक दूसरे से मिले हैं । इसका लक्षण है—

'सेष्टा ससृष्टिरेतेषाम् भेदेन यदिह स्थिति ' का० प्र० ९१।१३९ ।

इसमें 'शिखरिणी' छन्द है, जिसका लक्षण पहले लिखा जा चुका है । इसमें वैदर्भी रीति एव प्रसाद गुण है ।

## विमला

[ विलोक्य = दृष्ट्वा ( looking ), सभयम्=भयेन सह (with awe) ], अये=आश्चर्यम् ( Ah ), तदयम्=सचासावयम् ( here ), आर्य चाणक्य =श्रेष्ठविष्णुगुप्त ( Honourable chanakya ), तिष्ठति = वर्त्तते ( is )

अन्वयः—य , लोकम्, परिभूय, नन्दमौर्यनृपयो , अप्रतिभिन्नकालम्, अस्तोदयौ, प्रतिदिशन्, असर्वगामि, पर्यायपातितहिमोष्णम्, सहस्रधाम्न', धाम, धाम्ना, अतिशाययति ॥ १७ ॥

व्याख्या—य =चाणक्य ( who ), लोकम् = नन्दामात्यादिकम् ( the world ), परिभूय = स्वनीत्या तिरस्कृत्य ( defying ) नन्दमौर्यनृपयो = नन्दच-द्रगुप्तराज्ञो ( of the king Nanda and Marurya ) अप्रतिभिन्नकालम् = एककालम् ( the same time ), अस्तोदयौ=नाशोन्नयने ( the rise and fall of the kings ), प्रतिदिशन्=कुर्वन् ( directed ), असर्वगामि = सर्वत्राप्रसरणशीलम् ( which does reach all ), पर्याय पातितहिमोष्णम्=पर्यायेण=क्रमश ( by turns ), पातितम्= प्रसारितम्, विनाशितम् वा ( let down ), हिमम्=शैत्यम् ( cold ), उष्णम्=आतपश्च ( heat ), येन तादृशम्, सहस्रधाम्न=सूर्यस्य ( of the thou sand rayed Sun ), धाम = तेज ( splendour ), धाम्ना = तेजसा ( causes his glory ), अतिशाययति= अतिक्रामति ( to surpass ) ॥ १७ ॥

हिन्दी—( देखकर भय के साथ ) अरे ! यही वह आर्य चाणक्य बैठे हैं ।

( जानुभ्यां भूमौ निपत्य । ) जयत्वार्यः ।

चाणक्यः—वैहीनरे, किमागमनप्रयोजनम् ।

कञ्चुकी—आर्य, प्रणतससम्भ्रमोच्चलितभूमिपालमौलिमालामाणिक्यशकल-

---

जिसने लोक को तिरस्कृत कर, एक ही काल में नन्द तथा मौर्य दोनों राजाओं का क्रमशः अस्त एवं उदय करते हुए—सर्वत्र न पहुँच सकने वाले क्रमशः फैलाता है शीत और गर्मी को जिसने—ऐसे सहस्ररश्मि सूर्य के तेज को भी अपने तेज से जीत लिया है ॥ १७ ।

English—( Looking with awe ) Ah ! here is his Honour Chanakya.

Who defying the world directed the same time, the rise and fall of the kings Maurya and Nanda and thus causes his glory to surpass the spendour of the thousand-rayed Sun which does not reach all and by whom heat and cold are let down in alternate succession. 17.

टिप्पणी—( १ ) तद्धाम—तत् च तत् धाम—यहाँ कर्मधारय समास है।

( २ ) लोकम्—यहाँ दो अर्थ हैं—सूर्य के पक्ष में संसार और चाणक्य के पक्ष में नन्दामात्यादि।

( ३ ) परिभूय—परि+भू+ल्यप् विभक्त्यादि कार्य से सम्पन्न रूप।

( ४ ) पर्याय—परि+आ+इ+अच् अथवा अय+घञ् भाव पर्यायः।

( ५ ) हिमोष्णम्—हिमञ्च उष्णञ्च हिमोष्णम् अथवा हिमोष्णे—'विप्रतिषिद्धं चानधिकरणवाचि' से सिद्ध रूप।

( ६ ) अतिशायितम्—अति+शी+णिच्+क्त विधि।

( ७ ) धाम्ना—'अनुक्ते कर्तरि तृतीया' से यहाँ तृतीया विभक्ति हुई है।

इस श्लोक में व्यतिरेक अलङ्कार से उत्थापित अतिशयोक्ति अलङ्कार है। व्यतिरेक अलङ्कार में उपमान की अपेक्षा उपमेय के उत्कर्ष का वर्णन रहता है। इस इष्टार्थ प्रतिपादक श्लोक में श्लेषानुप्राणित चाणक्य के द्वारा अपने तेज से सूर्य के तेज को भी अतिक्रमित करने के कारण उपमान सूर्य की अपेक्षा उपमेय चाणक्य के तेज में अधिक उत्कर्ष दिखलाया गया है। अतः यहाँ व्यतिरेक अलङ्कार है। पुनः

इस श्लोक में चाणक्य के तेज को इस तरह बढ़ा-चढ़ाकर कहा गया है कि वह यथार्थ की सीमा का उल्लङ्घन कर गया है। इसमें उपमान चाणक्य का तेज उपमेय सूर्य के तेज को निगल गया है। फलतः उपमान के द्वारा ही उपमेय सूर्य का ज्ञान होता है। अतः यहाँ व्यतिरेक उत्थापित अतिशयोक्ति अलङ्कार है। इसमें छन्द वसन्ततिलका है। लक्षण लिखा जा चुका है। इसमें पाञ्चाली रीति एवं ओज गुण है।

## विमला

व्याख्या—जानुभ्याम् ( with the knee ), भूमौ ( the ground ), निपत्य (touching). आर्यः=मान्यः ( noble sir ), जयतु=विजयं लभस्व ( let prosper ).

चाणक्य—वैहीनरे ( Vaihinari ), आगमनप्रयोजनम्=आगमनकारणम् ( object of your comming ), किम् ( what is ).

कञ्चुकी—आर्य=मान्यः ( noble sir ), प्रणतिससम्भ्रमेति—प्रणता=कृतप्रणामाः

शिखापिशङ्गीकृतपादपद्मयुगलः सुगृहीतनामधेयो देवश्चन्द्रगुप्त आर्यं शिरसा प्रणम्य विज्ञापयति—'अकृतक्रियान्तरायमार्यं द्रष्टुमिच्छामि' इति ।

*चाणक्यः*—वृषलो मां द्रष्टुमिच्छति । वैहीनरे, न खलु वृषलश्रवणपथं गतोऽयं मत्कृतः कौमुदीमहोत्सवप्रतिषेधः ।

*कञ्चुकी*—आर्य, अथ किम् ।

*चाणक्यः*—( सक्रोधम् । ) आः, केन कथितम् ।

---

( after having saluted ) ( अतएव ) ससंभ्रमेण= त्वरया ( through haste ) उच्चलितानि=जातकम्पानि ( are shaken ), यानि भूमिपालानाम्=राज्ञाम् ( of kings ), मौलिमालासु=चूडापंक्तिषु ( on the crest ), यानि माणिक्यशकलानि= रत्नखण्डानि ( the pieces of rubies ), तेषाम् शिखाभिः=किरणैः ( by the rays ), पिशङ्गीकृतम्=पिङ्गलीकृतम् ( rendered brown ), पादपद्मयुगलम्=चरण-कमलयुगलम् ( couple of lotus feet ), यस्य सः सुगृहीतनामधेयः=प्रातःस्मरणीय-नामधेयम् ( auspicious name ), यस्य सः देवः=महाराजः ( sire ), चन्द्रगुप्तः= वृषलः ( Chandragupta ), आर्यम्=भवन्तम् ( to your Honour ), शिरसा= उत्तमाङ्गेन, ( with his head ), प्रणम्य=प्रणिपत्य ( having saluted ), विज्ञापयति= निवेदयति ( says ), अकृतक्रियान्तरायम् अकृतः=अविहितः ( without ), क्रियायाम्= धार्मिककर्मणि ( to daily rites ), अन्तरायः=विघ्नः ( interference ), यस्य ताम्=आर्यम् द्रष्टुम्=प्रेक्षितुम् ( to see ), इच्छामि=वाञ्छामि ( I wish ).

चाणक्य—वृषलः=चन्द्रगुप्तः ( Chandragupta ), माम्=चाणक्यम् ( me ), द्रष्टुम्=प्रेक्षितुम् ( to see ), इच्छति=वाञ्छति ( wishes ), वैहीनरे (Vaihinari), न खलु=किम् ( it is not ), अयम्=एष. ( This ), मत्कृतः=अस्मद्विहितः ( by me ), कौमुदीमहोत्सवः=शारदपूर्णचन्द्रनिमित्तकोत्सवः ( Kaumudi festival ), प्रतिषेधः= निषेधः ( prohibition ), वृषलश्रवणपथं गतः=चन्द्रगुप्तकर्णप्राप्तः ( has reached the ears of Vrishala ).

कञ्चुकी—आर्य=मान्यो भवान् ( Noble sir ), अथ किम्=एवमिति ( It has ), ( yes ).

चाणक्य—[ सक्रोधम्=सकोपम् ( in anger ) ], आः ( Ha ), केन ( by whom ), कथितम्=निवेदितम् ( told ).

हिन्दी—( दोनों घुटनों से भूमि पर गिरकर ) आर्य की विजय हो ।

चाणक्य—वैहीनरे, कैसे आना हुआ ?

कञ्चुकी—आर्य, प्रणाम करने में शीघ्रतावश चञ्चल राजाओं के मुकुटों की पंक्ति पर स्थित रत्नों के टुकड़ों की किरणों से लाल पीला कर दिये गये हैं दोनों चरणकमल जिनके ऐसे प्रातः-स्मरणीय महाराज चन्द्रगुप्त आपको विनतमस्तक होकर निवेदन करते हैं कि—"यदि किसी कार्य में विघ्न न हो तो आपको देखना चाहता हूँ ।"

चाणक्य—वृषल, मुझको देखना चाहता है । वैहीनरि, कहीं इसके कान में तो यह खबर नहीं पड़ गयी कि कौमुदी महोत्सव पर यह रोक मैंने लगाई है ?

कञ्चुकी—आर्य और क्या ?

कञ्चुकी—( सभयम् । ) प्रसीदत्वार्य । स्वयमेव सुगाङ्गप्रासादगतेन देवेना-वलोकितमप्रवृत्तकौमुदीमहोत्सवं पुरम् ।

चाणक्य —आ, ज्ञातम् । ततो भवद्भिरन्तरा प्रोत्साह्य कोपितो वृषल । किमन्यत् ।

( कञ्चुकी भय नाटयस्तूष्णीमधोमुखस्तिष्ठति । )

चाणक्य —अहो, राजपरिजनस्य चाणक्योपरि प्रद्वेषपक्षपात । अथ क्व वृषल ।

कञ्चुकी—( भय नाटयन् । ) आर्य, सुगाङ्गगतेन देवेनाहमार्यपादमूलं प्रेषित ।

चाणक्य —( उत्थाय । ) सुगाङ्गमार्गमादेशय ।

कञ्चुकी—इत इत आर्य ।

( उभौ परिक्रामत । )

---

चाणक्य—( क्रोध के साथ ) हं, किसने कहा ?

English—( Falling on his knees )—Victory to you sir

*Chanakya*—Vaihinari, what is the object of your coming ?

*Chamberlain*—Sir, sire Chandragupta of blessed name, whose couple of lotus feet is rendered brown by the rays of the pieces of rubies on the crest of kings, shaken in the act of their hasty salutation, respectfully bows to your Honour and says—"I wish to see Noble preceptor without interference to his daily rites."

*Chanakya*—Chandragupta wants to see me ? Vaihinari, is it not, indeed, the prohibition of Kaumudi festival by me reached the ears of Chandragupta ?

*Chamberlain*—It has sir, ( yes )

*Chanakya*—( In anger ) Ha, by whom told.

विमला

व्याख्या—कञ्चुकी [ सभयम्=भयेन सहितम् ( in fright ) ], आर्य=मान्यो भवान् ( noble sir ), प्रसीदतु=प्रसन्नो भवतु ( please ), स्वयमेव=साक्षादेव ( himself ), सुगाङ्गप्रासादगतेन=सुगाङ्गनामधेयहर्म्यस्थितेन ( sitting on the Sugang palace ), देवेन=राज्ञा ( sire ), अवलोकितम्=दृष्टम् ( saw ), अप्रवृत्तम्=अनारब्ध ( uncommenced ), कौमुदीमहोत्सवम्=शरत्पूर्णचन्द्रमहोत्सवम् ( Kaumudi fastival ), पुरम्=कुसुमपुरम् ( Kusumpura ).

चाणक्य—आ=ईर्ष्यासूचकमव्ययम् ( Ah ), ज्ञातम्=अवगतम् ( understand it ), ततः=तदनन्तरम् ( then ), भवद्भि=युष्माभि ( by you ), अन्तरा=मध्ये ( at this ), प्रोत्साह्य=उद्दीप्य ( incited ), कोपितः=रोषितः ( angered ), वृषलः=चन्द्रगुप्त ( Chandragupta )

[ कञ्चुकी = (Chamberlain ), भयम् = fear, नाटयन् = अभिनयन् ( acting ), तूष्णीम् = ( in silence ), अधोमुखः = ( down with face ), तिष्ठति = ( stands ) ].

चाणक्य.—अहो = आश्चर्यम् ( Oh ), राजपरिजनस्य = नृपानुचरस्य ( attendants of the king ), चाणक्यस्योपरि = विष्णुगुप्तोपरि ( towards Chanakya ), प्रद्वेषपक्षपातः = विद्वेषे आसक्तिः ( the side of hatred ), अथ = वाक्यालङ्कारार्थकप्रयोगः ( now ), वृषलः चन्द्रगुप्तः ( Vrishala ), क्व = कुत्र वर्त्तते ( where is ).

कञ्चुकी —[ भयम् = साध्वसम् ( fear ), नाटयन् = अभिनयन् ( acting ) ], आर्यः = श्रीमान् ( noble sir ), सुगाङ्गप्रासादगतेन = सुगाङ्गहर्म्यस्थितेन ( sitting on the Suganga palace ), देवेन = राज्ञा ( by the king ), अहम् ( I ), आर्यपादमूलम् = भवच्चरणसमीपम् (your Honour's feet), प्रेषितः = प्रापितोऽस्मि ( sent me ).

चाणक्यः—[ उत्थाय = ( Rising ) ], सुगाङ्गमार्गम् = सुगाङ्गहर्म्यपथम् ( the way of Suganga ), आदेशय = दर्शय ( lead )

कञ्चुकी—इतः इतः = अनेन मार्गेण ( by this way ), आर्यः = श्रीमान् ( Your Honour ).

[ उभौ = द्वौ ( both ), प्रक्रामतः = walk on ) ]

**हिन्दी—कञ्चुकी—**( डरते हुए ) आर्य, प्रसन्न हों। स्वयं महाराज ने सुगाङ्ग महल की छत से जाकर देखा कि नगर में कहीं भी कौमुदी महोत्सव नहीं मनाया जा रहा है।

**चाणक्य—**ओह, अब समझा ! तुम लोगों के द्वारा बीच में ही मेरे विरुद्ध चन्द्रगुप्त को भड़का कर क्रुद्ध कर दिया गया है। और क्या ?

( कञ्चुकी भय का अभिनय करता हुआ चुपचाप नीचे मुख किए खड़ा रहता है )

**चाणक्य—**अहो, राजा के परिजनवर्ग का चाणक्य के ऊपर द्वेष के विषय में पक्षपात है। अच्छा, अब बतलाओ वृषल कहाँ है ?

**कञ्चुकी—**( डरते हुए से ) आर्य, मुझे तो महाराज ने सुगाङ्ग प्रासाद से यहाँ भेजा था।

**चाणक्य—**( उठकर ) सुगाङ्ग का मार्ग बतलाओ।

**कञ्चुकी—**इधर से, इधर से, आर्य। ( दोनों निकल जाते हैं )

**English**—*Chamberlain*—( in fright ) please, Noble sir, sire, himself saw that the festival uncommenced in the town, when he went to the Suganga palace.

*Chanakya*—Ah, I understand it, Vrishala was incited and angered by you all, what else ?

( Chamberlain stands mute with face down cast acting fear )

*Chanakya*—Oh the feeling of hatred by the attendants of the king towards Chanakya ! Now where is Vrishala ?

*Chamberlain*—( *acting fright* ) *sir, His majesty, who was in* the Suganga palace sent me to Your Honour's feet.

*Chanakya*—( Rising ) Lead the way to Suganga.

*Chemberlain*—This way, this way, sir. ( *Both walk on* ).

कञ्चुकी—एष सुगाङ्गप्रसादः ।

चाणक्यः—( नाट्येनावरुह्यावलोक्य च । ) अये, सिंहासनमध्यास्ते वृषलः । साधु साधु ।

नन्दैर्वियुक्तमनपेक्षितराजराजैः ९७२
रध्यासितं च वृषलेन वृषेण राज्ञाम् ।

विमला

**व्याख्या**—कञ्चुकी—एषः=अयम् ( this ), सुगाङ्गम्=( Sugangam ), प्रासादम्=हर्म्यम् ( palace ), शनैः=मन्दम् ( slowly ), आरोहतु=उपरि गच्छतु ( let go up ), आर्यः=श्रीमान् ( noble sir ).

चाणक्यः—[ नाट्येन=अभिनयेन ( acting ), अवलोक्य=दृष्ट्वा ( noticing ) ], अये=इदम् कोमलालापे सम्बोधनम् ( ah ), सिंहासनम्=नृपासनम् (on the throne), अध्यास्ते=अधितिष्ठति ( is seated ), वृषलः=मौर्यः ( Vrishala ), साधु साधु=( very good, very good ).

**हिन्दी**—कञ्चुकी—यह सुगाङ्ग राजमहल है। आर्य, धीरे से ऊपर चढ़ें।

चाणक्य—( अभिनय के साथ चढ़कर और देखकर ) अरे, वृषल सिंहासन पर बैठा है। बहुत अच्छा, बहुत अच्छा।

**Engilsh**—*Chamberlain*—This is the Suganga palace. Let noble sir, gently go up.

*Chanakya*—( Acting ascent and noticing ), Ah Vrishal is seated on the throne. Very good-very good.

**टिप्पणी**—( १ ) प्रणतिससम्भ्रमनमित्यादि—'प्रणतौ' प्रणामकरणे यः सम्भ्रमः त्वरा तेन 'समुच्चलितानि' जातप्रकम्पानि यानि 'भूमिपालानां मौलिषु' चूडासु स्थितानां 'मालानाम्' माणिक्यशकलानि 'रत्नखण्डानि तेषां शिखाभिः' किरणैः 'पिशङ्गीकृतम्' पिङ्गलीकृतम् 'पादपद्मयुगलं चरणारविन्दद्वयम् यस्य तादृशः' ये सारे चन्द्रगुप्त के विशेषण हैं। तात्पर्य यह कि सभी राजगण शीघ्रता से चन्द्रगुप्त को प्रणाम करना चाहते हैं। विनत राजाओं के शिरस्थित मुकुट के मणिमाणिक्यादि से निःसृत किरणों से चन्द्रगुप्त के दोनों चरणकमल लाल हो जाते हैं।

( २ ) अकृतक्रियान्तरायम्—तात्पर्य यह कि 'यदि किसी कार्य में विघ्न न हो तो' अन्तः=मध्ये, अयनम् इति-अन्तर+अय+घन् भावे अन्तरायः विघ्नः। क्रियायाः अन्तरायः। अकृतः क्रियान्तरायः येन तम्, यह आर्य का विशेषण है।

( ३ ) अन्तरा—यह एक अव्यय है जिसका अर्थ है अवकाश, बीच में या अवसर पाकर।

( ४ ) प्रोत्साह्य—प्र+उत्+सह्+णिच्+ल्यप्।

( ५ ) विद्वेषपक्षपातः—विद्वेषे पक्षपातः=आसक्तिः कर्मधारय समास।

( ६ ) सिंहासनम्—यहाँ 'अधिशीङ्स्थासां कर्म' इस सूत्र से आधार को कर्मत्व प्राप्त है।

( ७ ) अध्यास्ते—अधि+आस+लट् ते—अध्यास्ते।

विमला

**अन्वयः**—सिंहासनम्, अनपेक्षितराजराजैः, नन्दैः, वियुक्तम्, च, राज्ञाम्, वृषेण,

सिंहासनं सदृशपार्थिवसंगतं च
प्रीतिं परां प्रगुणयन्ति गुणा ममैते ॥ १८ ॥

वृषलेन, अध्यासितम्, सदृशपार्थिवसंगतम्, च, एते, गुणा, मम, पराम्, प्रीतिम्, प्रगुणयन्ति ॥ १८ ॥

व्याख्या—सिंहासनम्=नृपासनम् ( The throne ), अनपेक्षित =अनादृत ( disregarded ), राजराज=कुबेर ( kubera ), यै तादृशै नन्दै=नन्दनृपतिभि ( from the Nandas ), वियुक्तम्=विरहितम् ( vacated ), च=पुन ( and ), राज्ञाम्=नृपाणाम् ( among kings ), वृषेण=श्रेष्ठेन ( the foremost ), वृषलेन= चन्द्रगुप्तेन ( by Vrishala ), अध्यासितम्=अधिष्ठितम् ( has been occupied ), सदृश=अनुरूप ( worthy ), य=पार्थिव=राजा ( the king ), तेन संगतम्= युक्तम् ( is joined ), च=पुन ( and ), एते=उक्तास्त्रय ( these ), गुणा=व्यापारा ( good occurrences ), मम=चाणक्यस्य ( me ), पराम्=उत्कृष्टाम् ( supreme ), प्रीतिम्=प्रसन्नताम् ( joy ), प्रगुणयन्ति=जनयन्ति ( produce ). ॥ १८ ॥

हिन्दी—सिंहासन—कुबेर की भी परवाह नहीं करने वाले नन्दों से विछुड़ गया, तथा राजाओं में श्रेष्ठ चन्द्रगुप्त के द्वारा अधिष्ठित हुआ, और अपने अनुरूप राजा से युक्त भी हुआ है—ये गुण मेरी प्रसन्नता को अत्यधिक बढ़ा रहे हैं ॥ १८ ॥

**English**—The throne wrested from the Nandas, who disregarded even Kubera has been occupied by Vrishala the best of kings and it has been joined to a worthy king These virtues produce supreme satisfaction in me 18.

टिप्पणी—( १ ) सिंहासनमध्यासितम्—'अधिशीङ्स्थासां कर्म' से द्वितीया विभक्ति हुई। अधि+आस्+ते।

( २ ) सदृशपार्थिवसंगतम्—नन्द दुर्व्यसनी थे। यह राजसिंहासन उनसे वञ्चित हो गया था—राजोचित सभी गुणों से सम्पन्न चन्द्रगुप्त को पाकर आज सिंहासन भी धन्य है।

( ३ ) प्रगुणयन्ति—प्रगुण+णिच् (नाम धातु)+अन्ति। प्रशस्तो गुण अस्मिन् इति प्रगुण।

( ४ ) एते गुणा—ये तीन गुण—( क ) नन्द से वियुक्त, ( ख ) चन्द्रगुप्त से युक्त ( ग ) उपयुक्त राजा से संयुक्त।

सिंहासन का उचित नृप के साथ संयोग प्रदर्शन के कारण यहाँ सम नामक अलङ्कार है। सम का अर्थ समान है। जहाँ दो अनुरूप पदार्थों के परस्पर योग्य सम्बन्ध का वर्णन हो वहाँ सम नामक अलङ्कार होता है। इस श्लोक में सामान्य अर्थ की किया के द्वारा उपमान को उपमेय में समता दिखलाई गयी है। सिंहासन एवं उसके अनुरूप राजा अर्थात् उपमेय तथा उपमान में सभी प्रकार से समता प्रदर्शित करने के लिए कवि ने उपमेय की उत्कर्षकारी विशेषताओं का उल्लेख किया है। मुख्यत यहाँ दो पदार्थों के स्थापनीय तत्त्वों में औचित्यपूर्ण समता प्रदर्शित की गयी है। अत यहाँ 'सम' नामक अलङ्कार है। इसका लक्षण है —

"समं योग्यतया योगो यदि संभावित क्वचित्" । का० प्र०

इसमें वसन्ततिलका छन्द है जिसका लक्षण है—

अथवा—

विगुणीकृतकार्मुकोऽपि जेतुं भुवि जेतव्यमसौ समर्थ एव।
स्वपतोऽपि ममेव यस्य तन्त्रे गुरवो जाग्रति कार्यजागरूकाः ॥ ११ ॥

व्याख्या—फलयोगम् = लौहमयाग्रकीलसम्बन्धम्, अन्यत्र कार्यसिद्धिप्राप्तिम् (the arrows head, and success also, both are intended), अवाप्य=प्राप्य (obtaining), विधियोगेन=सुदैवप्रसादेन वा अप्रेरणया (the *double meanings* are explained here like-(1) by the agency of fate or the ordainment of providence), विपक्षतान्=असलयताम् (1) the party of the enemy (11) birds feathers (Feathers were attached to the hinder parts of arrows in in order to regulate their motion), गतानाम्=प्राप्तानाम् (have to observe), न शुचा इव=दु खेनेव (as if in grief), अधोमुखानाम्= आनताग्रभागानाम् (of lying down), सायकानाम् = बाणानाम् (of arrows), निजतूणीशयनव्रतम् = निजतूणीशयनमेव व्रतम् सर्वदा तत्रैवावस्थाननियमरूपम् प्रतुष्ट्यै = सन्तोषाय न भवति (in their own quiver after having been andowed with tips does not indeed tend much towards my satisfaction) ॥ १० ॥

*अथवा—*

अन्वय.—स्वपत, अपि, मम, इव, यस्य, तन्त्रे, कार्यजागरूका, गुरव, जाग्रति विगुणीकृतकार्मुक, अपि, असौ, भुवि, जेतव्यम्, समर्थ, एव, ॥ ११ ॥

व्याख्या—स्वपतोऽपि = शयानस्यापि (Though asleep), मम इव (as in mine), यस्य तन्त्रे=राष्ट्रचिन्तने (in whose interest), कार्यजागरूका = कार्ये जागरूका = कर्तव्यकर्मसावधाना (vigilantly attend to all the affairs), गुरुव = मन्त्रिप्रधाना (his preceptors), जाग्रति = सततम् प्रयत्नम् कुर्वन्ति (are awake), विगुणीकृतकार्मुक = विगुणीकृत कार्मुकम् येन यस्य वा स विगुणीकृतकार्मुक मौर्वीहीनशरासनोऽपि सन् (even with bow unstrung), असौ (he), भुवि = पृथिव्याम् (on the earth), जेतव्यम्=जेतु योग्यम् शत्रुम् इत्यर्थ (whatever is fit to be conquered), जेतुम् = पराभवितुम् (to conquer), समर्थ एव = शक्त एव (is quite able) ॥ ११ ॥

**हिन्दी—राक्षस—**(अपने आप) दूसरा क्या उपाय है? देखता हूं।

(इसके बाद राजा और उसके अनुरूप सेवकवर्ग का प्रवेश)

**राजा—**(अपने आप) आर्य चाणक्य ने बिना युद्ध के ही अजेय शत्रु की सेना जीत ली है, अत में लज्जित हूं। क्योंकि —

दैवयोग से, पक्ष में—चाणक्यनीति के व्यापार से, शत्रु विजयरूपी कार्यसिद्धि की प्राप्ति को, पक्ष में—शल्य योग को प्राप्त करके—विरोधीभाव को प्राप्त हुए, परिहार—पक्षियों की पखता को प्राप्त किये मानो शोक से नीचे मुख किये बाणों का अपने तूणीर में शयनरूपी व्रत सन्तोष के लिए नहीं होता है ॥ १० ॥

अथवा—मेरी तरह जिस राजा के राज्य में राज्य सचालन में सतत सावधान गुरुजन

( चाणक्यमुपसृत्य । ) आर्य, चन्द्रगुप्तः प्रणमति ।

चाणक्यः—संपन्नास्ते सर्वाशिषः । तदभिवादयस्व तत्रभवन्तममात्यमुख्यम् ।

राक्षसः—( स्वगतम् । ) योजितोऽनेन संबन्धः ।

चाणक्यः—( राजानमुपसृत्य । ) अयममात्यराक्षसः प्राप्तः । प्रणमैनम् ।

---

निरन्तर जागरूक रहते हैं। वह राजा प्रत्यञ्चा रहित धनुष वाला होता हुआ भी संसार में जीतने योग्य शत्रु को जीतने में समर्थ ही है । ११ ॥

English—*Rakshasa*—( To himself ) What help Here I see him.

( Enter the king followed by his attendants according to their rank ).

*The king*—( Aside ) I am indeed ashamed that noble sir has conquered, without a fight, the unconquerable army For — Of the arrows rendered as if wingless thorugh the operation of expedients, the vow of lying down in their own quiver, with their heads hung down as if in grief, does not indeed tend much towards my satisfact on 10

Or rather :—Though with his bow unstrung, he is quite able to conquer what has to be conquered in this world, in whose interest as in mine though asleep, his preceptors are awake and vigilantly attend to all the affairs of his kingdome. 11.

**टिप्पणी**—इस श्लोक में उत्प्रेक्षा अलङ्कार तथा मालभारिणी छन्द है।

इस श्लोक में काव्यलिङ्ग तथा उपमा अलङ्कार तथा मालभारिणी छन्द है। छन्द का लक्षण है :—'विषमे ससजा गुरु समे चेत्सभरा येन तु मालभारिणीयम् ।'

## विमला

[चाणक्यम्=कौटिल्यम् (To Chanakya), उपसृत्य=समीपमेत्य (approaching)], आर्य=मान्य ( Noble Sir ), चन्द्रगुप्तः=वृषलः ( Chandragupta ), प्रणमति= अभिवादयति ( bows to you ) ].

चाणक्य—ते=तव ( Your ), सर्वाशिषः=सकलाशीर्वादाः ( all desires ), सम्पन्नाः=पूर्णाः जाताः ( have been accomplished ), तत्=तस्मात् ( so ), तत्रभवन्तम् ( His Honour ), अमात्यमुख्यम्=सचिवप्रमुखम् ( prime minister), अभिवादयस्व ( salute ).

राक्षस—[ स्वगतम्=आत्मगतम् ( to himself ) ] अनेन=चाणक्येन ( By this man ), सम्बन्धः ( connection ), योजितः=सम्पादितः ( is established )

चाणक्य—[ राजानम्=चन्द्रगुप्तम् ( To the king ), उपसृत्य=समीपम् गत्वा ( approaching )], अयम्=एषः ( here ), अमात्यराक्षसः=राक्षसमन्त्री ( minister Rakshasa ), प्राप्तः ( has seen ), एनम् ( him ), प्रणम=अभिवादय ( bow down ).

राजा—( राक्षसमुपसृत्य । ) आर्य, चन्द्रगुप्तः प्रणमति ।

राक्षसः—( विलोक्य, स्वगतम् । ) अये, चन्द्रगुप्तः । य एष—

> बाल एव हि लोकेऽस्मिन् संभावितमहोदयः ।
> क्रमेणारूढवान् राज्यं यूथैश्वर्यमिव द्विपः ॥ १२ ॥

( प्रकाशम् । ) राजन्, विजयस्व ।

---

राजा—[ राक्षसम् (To Rakshasa), उपसृत्य ( approaching ) ], आर्य=मान्य (.Noble Sir ), चन्द्रगुप्तः=मौर्यः ( Chandragupta ), प्रणमति=अभिवादयति ( bows to you ).

राक्षस.—[विलोक्य=दृष्ट्वा (Observing, स्वगतम्=आत्मगतम् ( to himself) ], अये=आश्चर्यम् ( Ah ), चन्द्रगुप्त.=वृषलः ( chandragupta ) य एष = ( he it is who )'—

अन्वयः—बाल, एव, हि, अस्मिन्, लोके, सम्भावितमहोदयः, द्विप', इव, यूथैश्वर्यम्, क्रमेण, राज्यम्, आरूढवान् ॥ १२ ॥

व्याख्या—बाल एव=शिशुरेव ( Though but a child ), हि=इतिनिश्चयः ( indeed ), अस्मिन्=इह ( this ), लोके=संसारे ( in the world ), सम्भावितमहोदयः=अनुमितविशिष्टाभ्युदयः ( with a mighty advance guessed ), द्विप इव=हस्तीव ( like a tusker ), यूथैश्वर्यम्=यूथाधिपत्यम् ( the leadership of herd ), क्रमेण=कालक्रमेण ( gradually ), राज्यम् ( sovereignty), आरूढवान् = आप्तवान् ( attained ) ॥ १२ ॥

[ प्रकाशम्=सुस्पष्टम् (aloud) ], राजन् (O king), विजयस्व ( be prsperous ).

हिन्दी—( चाणक्य के समीप जाकर ) पूज्यवर, चन्द्रगुप्त प्रणाम करता है ।

चाणक्य—तुम्हें सभी आशीर्वाद सफल हो चुके हैं । अत. अत्यन्त आदरणीय मन्त्रिप्रवर इन श्रीमान् को प्रणाम करो ।

राक्षस—( अपने आप ) सम्बन्ध जोड़ दिया इसने ?

चाणक्य– ( राजा के समीप जाकर ) यह अमात्य राक्षस उपस्थित है । इन्हें प्रणाम करो ।

राजा—( राक्षस के पास जाकर ) आर्य चन्द्रगुप्त प्रणाम करता है ।

राक्षस—( देखकर अपने आप ) अरे चन्द्रगुप्त है । जो यह—

अपने शैशवकाल से ही इस ससार में अपने महान् अभ्युदय की सबको आशा बँधवाता रहा । इसने ठीक उसी प्रकार साम्राज्य को क्रमशः अधिकृत कर लिया—जैसे बचपन से ही कोई भविष्णु गजशावक अपने यूथ का आधिपत्य पा ले ॥ १२ ॥

( सुनाकर ) राजन्, विजयी बनो ।

English—( Approaching Chanakya ) Noble sir, Chandragupta bows to you

*Chanakya*—Your all desires have been matured. Therefore salute this *honourable your prime minister.*

*Rakshasa*—( To himself ), He has established the connection.

राजा—आर्य,

जगतः किं न विजितं मयेति प्रविचिन्त्यताम्।
गुरौ षाड्गुण्यचिन्तायामार्ये चार्ये च जाग्रति ॥ १३ ॥

राक्षसः—( स्वगतम् । ) स्पृशति मां भृत्यभावेन कौटिल्यशिष्यः । अथवा विनय एवैष चन्द्रगुप्तस्य । मत्सरस्तु मे विपरीतं कल्पयति । सर्वथा स्थाने यशस्वी चाणक्यः । कुतः—

---

*Chanakya*—( Approaching to the king ) Here we have the minister Rakshasa. Salute him.

*The king*—( Approaching Rakshasa ) Noble sir, Chandragupta bows to you.

*Rakshasa*—( Observing, to himself ) Ah ! Chandragupta, He,—who is with a mighty advance guessed in the world, fore known even when a child has gradually obtained sovereignty like a tusker attaining mastary over a herd of elephants. 16. ( Aloud ) O, king be prosperous.

टिप्पणी—इस श्लोक में उपमा अलङ्कार तथा अनुष्टुप् छन्द है।

विमला

राजा—आर्य,

अन्वय—आर्ये, गुरौ, च, आर्ये, षाड्गुण्यचिन्तायाम्, जाग्रति, मया, जगतः, किम्, न, विजितम्, इति, प्रविचिन्त्यताम् ॥ १३ ॥

व्याख्या—राजा—आर्य=मान्य भवन् ( Noble sir )

आर्ये=पूज्ये ( His Honour ), गुरौ=शिक्षके ( preceptor ), च=पुनः ( and ), आर्ये=पूज्ये ( noble sir ), षाड्गुण्यचिन्तायाम्=षड् गुणाः एव षाड्गुण्यम् तस्य चिन्ता भावना तस्याम् षाड्गुण्यचिन्तायाम्=सन्धिविग्रहादिष्षाड्गुण्यविधानाऽविधानभावनायाम् ( in the management of the six expedients ), जाग्रति=जाग्रते सति ( wide-awake ), मया=चन्द्रगुप्तेन ( by me ), जगतः=संसारस्य ( of the world ), किम् ( what ), न विजितम्=अपितु सर्वमेव विजितम् ( have I not conquered ), इति प्रविचिन्त्यताम्=बुध्यताम् ( just think ). ॥ १३ ॥

राक्षस —[ स्वगतम्=आत्मगतम्=(To himself )], कौटिल्यशिष्यः=चाणक्यशिष्य, मौर्य (the disciple of Kautilya), माम्=राक्षसम् ( me ), भृत्यभावेन=सेवकत्वेन ( as a servant ), स्पृशति=अवगच्छति ( treats ), अथवा=वा ( or rather ), चन्द्रगुप्तस्य=मौर्यस्य ( Chandragupta's ), एष विनय एव=शिष्टतैव ( this is indeed, the humility of Chandragupta ), तु=किन्तु ( but ), मत्सरः=अन्यशुभद्वेषः ( jealousy ), मे=मम राक्षसस्य ( my ), विपरीतम्=अन्यथा ( otherwise ), कल्पयति=अवगमयति ( make me think ), सर्वथा=

द्रव्यं जिगीषुमधिगम्य जडात्मनोऽपि
नेतुर्यशस्विनि पदे नियतं प्रतिष्ठा।
अद्रव्यमेत्य भुवि शुद्धनयोऽपि मन्त्री
शीर्णाश्रयः पतति कूलजवृक्षवृत्त्या ॥ १४ ॥

सर्वभावेन ( by all means ), स्थाने = युक्त एव ( proper ), चाणक्यः = कौटिल्यः ( Chanakya ), यशस्वी = कीर्तिमान् ( famous ), कुतः = For :—

हिन्दी—राजा—आर्य, जब आप दोनों ही गुरुजनों का, नीति के पदार्थों में, जागरूकता के साथ चिन्तन परामर्श प्रतिक्षण मुझे उपलब्ध है, तो फिर इस संसार में मेरे लिए रह ही क्या गया है ? ॥ १३ ॥

राक्षस—( अपने आप ) कौटिल्य का शिष्य मेरे साथ सेवकभाव से व्यवहार कर रहा है, अथवा—यह चन्द्रगुप्त की स्वाभाविक नम्रता ही हो। किन्तु, मेरी ईर्ष्या मुझे विपरीतभाव का बोध करा रही है। कुछ हो, चाणक्य, सचमुच इस आदर यश का अधिकारी है। क्योंकि :—

**English**—*The king*—Noble sir.

Just think—What of this world is not attained by me ? When noble sir and your honour as my preceptor, are watching over the management of the six expedients. 13.

*Rakshasa*—( To himself ) Ah the disciple of Kautilya treats me as a servant. Or it is really Chandragupta's humility, but my jealousy makes me think differently, Chanakya is by all means rightly has become victorious. *For* :—

टिप्पणी—इस श्लोक में तुल्ययोगिता और समुच्चय अलङ्कार है तथा छन्द का नाम अनुष्टुप् है।

विमला

अन्वयः—द्रव्यम्, जिगीषुम्, अधिगम्य, जडात्मनः, अपि, नेतु, यशस्विनि, पदे, प्रतिष्ठा, नियतम्, अद्रव्यम्, एत्य, भुवि, शुद्धनयः, अपि, मन्त्री, शीर्णाश्रयः, कूलजवृक्षवृत्त्या, पतति ॥ १४ ॥

व्याख्या—द्रव्यम् = योग्यम् ( Proper person ), जिगीषुम् = जयोद्यमवन्तम् ( ambitious ), अधिगम्य = प्राप्य ( finds ), जडात्मनोऽपि = मन्दप्रियोऽपि ( even dull minded ), नेतुः = नायकस्य ( leader's ), यशस्विनि = कीर्तिप्रापके (renown), पदे = स्थाने ( in a post ), प्रतिष्ठा = कीर्तिप्राप्तिः ( position ), नियतम् = निश्चितैव ( firmly ), अद्रव्यम् = अनुद्योगिनम् ( an unworthy master ), एत्य = प्राप्य ( finds ), भुवि = पृथिव्याम् ( on the earth ), शुद्धनयः = शुद्धो नयो नीतिर्यस्य = विविक्तनयः ( unimpeachable policy ), अपि ( also ), मन्त्री = सचिवः ( the minister ), शीर्णाश्रयः = शीर्णः उच्छिन्नः आश्रयोऽवलम्बनम् यस्यासौ = उच्छिन्नावलम्बनः सन् ( resort being destroyed ), कूलजवृक्षवृत्त्या = तटस्थतरुनियमेन ( in the manner of a tree grown on the bank of a river), पतति = कार्यसम्पादको न भवतीति भावः ( falls ). ॥ १४ ॥

चाणक्यः—अमात्य राक्षस, इष्यते चन्दनदासस्य जीवितम्।

राक्षसः—भो विष्णुगुप्त, कुतः संदेहः।

चाणक्यः—अमात्य राक्षस, अगृहीतशस्त्रेण भवतानुगृह्यते वृषल इत्यतः सन्देहः। तद्यदि सत्यमेव चन्दनदासस्य जीवितमिष्यते ततो गृह्यतामिदं शस्त्रम्।

राक्षसः—भो विष्णुगुप्त, मा मैवम्। अयोग्या वयमस्य विशेषतस्त्वया गृहीतस्य ग्रहणे।

चाणक्यः—राक्षस, योग्योऽहं त्वं योग्य इति किमनेन। पश्य—

---

चाणक्यः—अमात्य राक्षस ( Minister Rakshasa ), चन्दनदासस्य ( Chandandasa's ), जीवितम् = जीवनम् ( life ), इष्यते = वाञ्छ्यते ( is desired by you ) ?

राक्षसः—भो विष्णुगुप्त = भो कौटिल्य ( O Vishnugupta ), कुतः संदेहः ( whence is the doubt ? )

चाणक्यः—अमात्य राक्षस ( Minister Rakshasa ), अगृहीतशस्त्रेण = अनादृताऽस्त्रेण ( the weapon untouched ), भवता = त्वया ( by you ), अनुगृह्यते = अनुकम्प्यते ( is being favoured ), वृषल इति = मौर्य इति ( Vrishala ), अतः = अस्माद्धेतोः ( for this ), सन्देहः = अनिर्णयः ( the doubt ), तत् = तस्मात् ( so ), यदि = स्यात् ( if ), सत्यमेव ( really ), चन्दनदासस्य जीवितम् (life of Chandandasa ), इष्यते = अभिलष्यते ( is desired ), ततः ( then ), गृह्यताम् = ग्रहणं क्रियताम् ( take up ), इदम् = एतत् ( this ), शस्त्रम् ( weapon ).

राक्षसः—भो विष्णुगुप्त = भो कौटिल्य ( O, Vishnugupta ), मा मैवम् ( do not say so ), वयम् ( we ), अयोग्याः ( unworthy ), विशेषतः ( especially ), त्वया गृहीतस्य ( as it was wielded by you ), ग्रहणे ( to accept ).

चाणक्यः—राक्षस ( O Rakshasa ), अहम् ( I ) योग्यः ( able ), त्वम् (you), अयोग्यः ( unfit ), एतत् कथम् ( how does it follow ), पश्य ( see ).

**हिन्दी**—लेखा चाहे कितना भी मन्दबुद्धि क्यों न हो, यदि राजा में निजदेष्टा या महत्त्वाकांक्षा हो तो उसकी पदप्रतिष्ठा बनी रहती। किन्तु यदि शिष्य में अपनी योग्यता न हो, अभिरुचि न हो तो सुदुर्नीति वाला भी मन्त्री बड़े आधार बिना तट पर उगे वृक्ष की तरह, गिर पड़ता है ॥ १४ ॥

चाणक्य—अमात्य राक्षस ! क्या चन्दनदास का जीवन प्रिय है ?

राक्षस—ओ विष्णुगुप्त ! क्या इसमें भी सन्देह है ?

चाणक्य—अमात्य राक्षस, मन्त्रित्व के चिह्न शस्त्र को बिना ग्रहण किये ही आपने चन्द्रगुप्त को अनुगृहीत किया है। अतः सन्देह है। तो यदि सचमुच चन्दनदास को जीवित देखना चाहते हैं—तो अविलम्ब शस्त्र ग्रहण कीजिए।

राक्षस—हे विष्णुगुप्त ! ऐसा नहीं। इसे मैं अपने को ग्रहण करने में अयोग्य मानता हूं। विशेषकर से तब जब तुमने पहले अपने इसे ग्रहण कर लिया है।

चाणक्य—अमात्य राक्षस, मैं योग्य हूं, आप अयोग्य हैं—यह कैसे ! देखिये :—

**English**—Emplacement in a renowned position is assured, even to a dull-minded when he finds a proper person, who is ambitious,

अश्वैः सार्धमजस्रदत्तकविकैः क्षामैरशून्यासनैः
स्नानाहारविहार-पानशयनस्वेच्छासुखैर्वर्जितान् ।
माहात्म्यात्तव पौरुषस्य मतिमन् दृप्तारिदर्पच्छिदः
पश्यैतान् परिकल्पनाव्यतिकरप्रोच्छूनवंशान् गजान् ॥१५॥

---

but coming by the unworthy, even a minister of unimpeachable policy falls to the ground, in the manner of a tree grown on the bank of a river, his resort being destroyed 14.

*Chanakya*—O, Minister, Rakshasa, is the life of Chandandasa desired by you.

*Rakshasa*—O, Vishnugupta, whence is the doubt ?

*Chanakya*—Minister Rakshasa, Vrishala is being favoured by you with the weapons untouched, hence the doubt. So if you really want to save the life of Chandandasa, accept this weapon.

*Rakshasa*—No, Vishnugupta not so. I am unworthy to recieve the weapon, especially as it was wielded by you.

*Chanakya*—Minister Rakshasa, how does it follow that I am worthy, you are unworthy, look here :—

**टिप्पणी**—इस श्लोक में निदर्शना अलङ्कार तथा वसन्ततिलका छन्द है।

विमला

अन्वयः—हे मतिमन्, दृप्तारिदर्पच्छिद', तव, पौरुषस्य, माहात्म्यात्, अशून्यासनैः, अजस्रदत्तकविकैः, क्षामैः, अश्वैः, सार्धम्, स्नानाहारविहारपानशयनस्वेच्छासुखैः, वर्जितान्, परिकल्पनाव्यतिकरप्रोच्छूनवंशान्, एतान्, गजान्, पश्य ॥ १५ ॥

व्याख्या—हे मतिमन् = बुद्धिमन् ( O talented one ), दृप्तारिदर्पच्छिदः = दृप्ताश्चतेऽरयः तेषां दर्पं छिनत्तीति दृप्तारिदर्पच्छिद् तस्य = अभिमानवद्रिपुगर्वविनाशकस्य ( subdues the pride of conceited foes ), तव = भवतः ( your ), पौरुषस्य = पराक्रमस्य ( prowess ), माहात्म्यात् = प्रभावात् ( through the greatness ), अशून्यासनैः = अनपनीतपर्याणैः ( never unoccupied ), अजस्रदत्तकविकैः = अनवरतयोजितवल्गैः ( being continually bridled and saddled ), क्षामैः = कृशैः ( lean ), अश्वैः = घोटकैः ( with these horses ), सार्धम् = सह ( with ), स्नानञ्चाहारश्च विहारश्च पानञ्च शयनञ्च तानि स्नानाहारविहारपानशयनानि तानि च तानि स्वेच्छासुखानि तैः स्नानाहारविहारपानशयनस्वेच्छासुखैः = निमज्जनभोजनभ्रमणतृषापानविश्रामात्मकयथेच्छाव्यापारैः ( of the pleasures of bathing, feeding, sporting, drinking and sleeping at will ), वर्जितान् = रहितान् ( has been deprived ), परिकल्पनायाः व्यतिकरः परिकल्पनाव्यतिकरस्तेन प्रोच्छूना वंशा येषाम् ते तथोक्तास्तान् परिकल्पनाव्यतिकरप्रोच्छूनवंशान् = युद्धसज्जाविशेषसंयोगस्फीतमहापृष्ठास्थिभागान् ( with their spine swollen through the con-

अथवा किं बहुना। न खलु भवतः शस्त्रग्रहणमन्तरेण चन्दनदासस्य जीवितमस्ति।

राक्षसः—( स्वगतम्। )

नन्दस्नेहगुणाः स्पृशन्ति हृदयं भृत्योऽस्मि तद्विद्विषां
ये सिक्ताः स्वयमेव वृद्धिमगमंश्छिन्नास्त एव द्रुमाः।
शस्त्रं मित्रशरीररक्षणकृते व्यापारणीयं मया
कार्याणां गतयो विधेरपि न यन्त्याज्ञाकरत्वं चिरात्॥ १६॥

---

tact of their pads ), एतान् = अमून् (these), हस्तिनः = गजाः (the elephants), पश्य = अवलोकय ( look ) ॥ १५ ॥

अथवा = वा ( or rather ), किम्बहुना = किमितोऽधिकम् ( away with all this ), भवतः = तव ( your ), शस्त्रग्रहणमन्तरेण = विना शस्त्रग्रहणेन ( without *acceptance of the weapons* ), चन्दनदासस्य ( *Chandandasa's* ), जीवितम् = जीवनम् ( life ), न = नहि ( not ), खलु = निश्चये ( surely )

**हिन्दी**—हे मन्त्रिन्, अहङ्कारी शत्रुओं के अभिमान को नष्ट कर देनेवाले आपके ही पौरुष के प्रभाव से अनवरत पीठ पर सवार सैनिकों से सुशोभित, लगातार लगामों के चढ़े रहने के कारण दुर्बल घोड़ों के साथ,—जिनका स्नान, भोजन, विहार, पान, शयन और अन्य स्वच्छन्द सब अनिश्चित हो चुका है—गजशय्या के संयोग से सूजी ( फूली ) हुई पीठ वाले इन हाथियों को देखिए॥ १५॥

अथवा—और अधिक कहने से क्या लाभ! इतना बात निश्चित है कि आपके शस्त्रग्रहण के बिना चन्दनदास के जीवन की रक्षा नहीं होगी।

English—Look at these tuskers with their spine swollen through the contact of their pads, deprived of the pleasures of bathing, feeding, sporting, drinking and sleeping at will and rest along with these horses, lean with being continually bridled and saddled. All through the greatness of your prowess. O talented one, the allayer of the brag of a haughty enemy. 15.

Or, away with all this, Chandandasa cannot live unless you accept the weadon.

**टिप्पणी**—इस श्लोक में तुल्ययोगिता अलङ्कार तथा शार्दूलविक्रीडित छन्द है।

विमला

राक्षसः—[ स्वगतम् = आत्मगतम् ( To himself ) ].

अन्वयः—नन्दस्नेहगुणाः, हृदयम्, स्पृशन्ति, तद्विद्विषाम्, भृत्यः, अस्मि, ये, द्रुमाः, स्वयम्, एव, सिक्ताः, वृद्धिम्, अगमन्, ते, छिन्नाः, एव, मित्रशरीररक्षणकृते, मया, शस्त्रम्, व्यापारणीयम्, कार्याणाम्, गतयः, चिरात्, विधेः, अपि, आज्ञाकरत्वम्, न, यन्ति॥ १६॥

( प्रकाशम् । ) विष्णुगुप्त, नमः सर्वकार्यप्रतिपत्तिहेतवे सुहृत्स्नेहाय । का गतिः । एष प्रह्वोऽस्मि ।

---

व्याख्या—नन्देषु स्नेहः नन्दस्नेहस्तस्य गुणाः नन्दस्नेहगुणाः =नन्दानुरागगुणाः ( The qualities of the kindness of the Nandas ) हृदयम्=चित्तम् ( the heart ), स्पृशन्ति=सम्बध्नन्ति ( touch ), तद्विद्विषाम्=तेषां विद्विषस्तद्विद्विषस्तेषाम् तद्विद्विषाम्=नन्दशत्रूणाम् ( of their bitter foes ), भृत्योऽस्मि=सेवकत्वम् प्राप्तोऽस्मि ( I am a servant ), ये द्रुमाः =तरवः ( those trees ), स्वयमेव= आत्मनैव ( by myself ), सिक्ताः =सलिलेन सिक्ताः ( being watered ), वृद्धिम् ( growth ), अगमन् ( had attained ), ते=द्रुमाः ( they ), छिन्नाः =विनष्टाः ( are cut off ), मित्रशरीररक्षणकृते=चन्दनदासरक्षणाय ( for the sake of the preservation of the person of my friend ), मया=राक्षसेन ( by me ), शस्त्रम्=आयुधम् ( weapon ), व्यापारणीयम्=ग्राह्यम् ( has to be wielded ), कार्याणाम्=कृत्यानाम् ( courses of events ), गतयः =प्रकाराः ( deeds ), चिरात्=बहुकालात् ( after a long time ), विधेः=दैवस्य ( by fate ), अपि ( even ), आज्ञाकरत्वम्=वशवदवरत्वम् ( ordained ) न यान्ति=न गच्छन्ति ( do not come ) ॥ १६ ॥

[ प्रकाशम्=सुस्पष्टम्=(aloud)], विष्णुगुप्त=कौटिल्य ( Vishnugupta ), सर्वाणि च तानि कार्याणि तेषां प्रतिपत्तिः स्वीकारस्तस्याः हेतुः कारणम् तस्मै सर्वकार्यप्रतिपत्तिहेतवे=सकलकृत्यस्वीकारकारणाय ( the cause of undertaking all works ), सुहृत्स्नेहाय=मित्रानुरागाय ( to the love of friend ), नमः ( I bow ), का गतिः= कोऽन्यः उपायः ( what help ), एषः=अयम् ( here ), प्रह्वोऽस्मि=सन्नोऽस्मि ( willing )

हिन्दी—राक्षस—( अपने आप ) उधर नन्दों के स्नेह तथा अनुग्रह हृदय को छू रहे हैं और इधर मैं उसी के परमशत्रु की सेवा में संलग्न हो रहा हूँ । वही वृक्ष जिन्हें स्वयं सींच सींचकर बढ़ाया, आज कट चुके हैं । सम्प्रति मित्र की रक्षा के लिए मेरे द्वारा शस्त्रग्रहण करना है । कर्मों की गति चिरकाल से विधाता को भी आज्ञाकारिता को नहीं प्राप्त होती है ॥ १६ ॥

( प्रकट रूप में ) विष्णुगुप्त, सर्वविध कार्यों की स्वीकृति के कारण मित्र स्नेह को प्रणाम है । यह शस्त्र स्वीकार है ।

English—*Rakshasa*—( To himself ) The virtues of Nanda's kindness touch my heart and I am going to be the servant of his enemies Those trees which being watered by me had attained growth are cut off The weapon has to be wielded by me for the sake of the person of my fried The courses of events ordained by fate do not come with in the range of the vision of even the creator himself 16 ( Aloud ), Vishnugupta I bow to the love of friend, the causes of undertaking all work. What course in there I am willing

चाणक्यः—(सहर्षम् ।) वृषल, वृषल, अमात्यराक्षसेनेदानीमनुगृहीतोऽसि । दिष्टया वर्धते भवान् ।

राजा—आर्यप्रसाद एष चन्द्रगुप्तेनानुभूयते ।

पुरुषः—जेदु अज्जो । एसो क्खु भद्दभडभाउराअणप्पमुहेहिं संजमिदकलचलणो मलअकेदू पडिहारभूमिं उवट्ठिदो । एदं सुणिअ अज्जो प्पमाणम् । (जयत्वार्यः । एष खलु भद्रभटभागुरायणप्रमुखैः संयमितकरचरणो मलयकेतुः प्रतिहारभूमिमुपस्थित । इदं श्रुत्वा आर्यः प्रमाणम् । )

चाणक्यः—भद्र, निवेद्यताममात्यराक्षसाय । सोऽयमिदानीं जानीते ।

राक्षसः—( स्वगतम् । ) दासीकृत्य मामिदानीं विज्ञापनायां मुखरीकरोति कौटिल्यः । का गतिः । ( प्रकाशम् । ) राजन् चन्द्रगुप्त विदितमेव ते यथा वयं मलयकेतौ कञ्चित्कालमुषितास्तत्परिरक्ष्यन्तामस्य प्राणाः ।

---

टिप्पणी—इस श्लोक में विषम, अनुप्रास, काव्यलिङ्ग तथा अर्थान्तरन्यास आदि अलङ्कारों की संसृष्टि है, छन्द का नाम शार्दूलविक्रीडित है

## विमला

चाणक्य—[सहर्षम् = सानन्दम् ( With joy )], वृषल, वृषल = भृशार्थं द्विरुक्तिः ( Vrishala, Vrishala ), अमात्यराक्षसेन-नन्दमन्त्रिणेन (by minister Rakshasa), इदानीम्=अधुना ( now ), अनुगृहीतोऽसि=आप्यायितोऽसि ( are favoured ), दिष्टया=भाग्येन ( by fate ), भवान् ( you ), वर्धते ( do you prosper ) •

राजा—चन्द्रगुप्तेन=मयेति शेष. ( By Chandragupta ), एषः=अयम् ( this is ), आर्यप्रसादः=आर्यस्य=पूज्यस्य ( noble ), भवतः=तव ( preceptor's ), प्रसादः= अनुग्रह. ( grace ), अनुभूयते=प्राप्यते ( is being enjoyed ).

पुरुष.—आर्य =पूज्य. (Noble sir) जयतु=सर्वोत्कर्षेण वर्तताम् ( let prosper ), एष here ), खलु भद्रभटभागुरायणप्रमुखैः=भद्रभटप्रमुतिप्रधानैः सेनपैरिति ( by Bhadrabhata and Bhagurayan and others ), संयमितम् करचरणम् यस्य स संयमितकरचरण = बद्धहस्तपादः (fettered with hands and feet), मलयकेतुः = पर्वतकपुत्र. ( prince Malayaketu ), प्रतिहारभूमिं = द्वारदेशः ( to the site of gate ), उपस्थित.=आनीतः ( has come up ).

चाणक्य —भद्र = कल्याणिन् ( Gentleman ) अमात्यराक्षसाय ( to minister Rakshasa ), निवेद्यताम् = कथ्यताम् ( be reported ), सः = असौ ( that ), अयम् = राक्षसः ( he ), इदानीम् = साम्प्रतम् ( now ), जानीते = करिष्यति ( knows ).

राक्षस—[ स्वगतम् = आत्मगतम् (To himself)], दासीकृत्य = न दासोऽदासस्तं दास कृत्वेति दासीकृत्य = भृत्य विधाय ( having made servant ), माम् = राक्षसम् ( me ), इदानीम् = अधुना ( now ), कौटिल्यः = चाणक्यः ( Kautilya ), विज्ञापनायाम् ( at prayers ), मुखरीकरोति = वाचालम् करोति ( makes me garru-

( राजा चाणक्यमुखमवलोकयति । )

चाणक्य —प्रतिमानयितव्योऽमात्यराक्षस्य प्रथम प्रणय । ( पुरुष प्रति । )

---

lous ) का गति = कोऽन्य उपाय ( what help ), [ प्रकाश = स्पष्टम् = ( aloud )] राजन् चन्द्रगुप्त = नृप मौर्य (O king Chandragupta ), ते = तव ( to you ), विदितमेव = ज्ञातमेव ( is indeed known ), यथा ( that ), वयम् ( we ), किंचित् कालमुषिता = किञ्चित् कालम् यावत् स्थिता ( I stayed for some time ), मलय केतौ = पर्वतकपुत्रे ( with Malayaketu ), तद् = तस्मात् ( so ), अस्य = एतस्य ( his ), प्राणा = असव ( life ), परिरक्ष्यन्ताम् = रक्षणीया इत्यर्थ ( let be spared )

हिन्दी—चाणक्य—( प्रसन्नतापूर्वक ) वृषल, वृषल ! अमात्य राक्षस ने अब तुम पर कृपा की है। भाग्य से ही तुम्हारी अभिवृद्धि हो रही है।

राजा—आर्य, आप की कृपा का ही अनुभव चन्द्रगुप्त कर रहा है।

पुरुष—आर्य की विजय हो। भद्रभट, भागुरायण आदि प्रमुखों ने हाथ पैर बाँधकर मलयकेतु को द्वार पर उपस्थित किया है। अब आगे आर्य की जैसी आज्ञा।

चाणक्य—भद्र, ये सारी बातें अमात्य राक्षस से निवेदन करो। अब से वे ही ये सब जानते हैं।

राक्षस—( अपने आप ) पहले दास बनाकर अब यह चाणक्य बात करने के लिए विवश कर रहा है। दूसरा उपाय ही क्या है? ( सुनाकर ) महाराज चन्द्रगुप्त ! यह तो आपको विदित ही होगा कि मैं कुछ समय तक मलयकेतु के साथ रह चुका हूँ। अत उसके प्राण की रक्षा की जाय।

English—*Chanakya*—( With joy ), Vrishala, Vrishala, you are now favoured by minister Rakshasa Luckily do you prosper

*The king*—It is noble preceptor's grace that Chandragupta is enjoying

*Man*—Victory to noble sir Here Malayaketu has been placed at the door with his hands and feet chained by Bhadrabhata, Bhagurayan and others Noble sir will decide on hearing it

*Chanakya*—Gentleman, let it be reported to Minister Rakshasa He now knows

*Rakshasa*—( Aside ) Kautilya having made me a servant, now makes me give the order what help (Aloud), O king Chandragupta, it is indeed known to you, that I was living with Malayaketu for some time, so let his life be spared

विमला

[ राजा = नृप ( The king ), चाणक्यमुखम् = कौटिल्याननम् ( Chanakya s face ), अवलोकयति ( looks )]

चाणक्य —अमात्यराक्षसस्य ( Minister Rakshasa's ), प्रथम = आद्यम् (first), प्रणय = विज्ञापनम् ( request ), प्रतिमानयितव्यः = स्वीकर्त्तव्य ( must be grant-

भद्र, अस्मद्वचनादुच्यन्तां भद्रभटप्रमुखा यथा—'अमात्यराक्षसेन विज्ञापितो देवश्चन्द्रगुप्तः प्रयच्छति मलयकेतवे पित्र्यमेव विषयम्। अतो गच्छन्तु भवन्तः सहानेन। प्रतिष्ठिते चास्मिन् पुनरागन्तव्यम्' इति।

पुरुषः—जं अज्जो आणवेदि त्ति। (परिक्रामति।) (यदार्य आज्ञापयतीति।)

चाणक्यः—भद्र, तिष्ठ तिष्ठ अपरं च वक्तव्यो दुर्गपालः—'अमात्यराक्षसलाभेन सुप्रीतश्चन्द्रगुप्तः समाज्ञापयति य एष श्रेष्ठी चन्दनदासः स पृथिव्यां सर्वनगरश्रेष्ठिपदमारोप्यतामिति। अपि च विना वाहनहस्तिभ्यः क्रियतां सर्वमोक्षः' इति। अथवामात्यराक्षसे नेतरि किमस्माकं प्रयोजनमिदानीम्।

---

ed ), [पुरुषं प्रति ( to the attendant )], भद्र=कल्याणिन् ( good man ), अस्मद्वचनात् ( in my name ), उच्यताम्=कथ्यताम् ( tell ), भद्रभटप्रमुखाः=भद्रभटादयः ( Bhadrabhata and others ), यथा ( that ), अमात्यराक्षसेन ( by minister Rakshasa ), विज्ञापित=समर्थितः ( requested ), देव=राजा ( sire ), चन्द्रगुप्तः=मौर्यः ( Chandragupta ), मलयकेतवे=पर्वतकपुत्राय ( for Malayaketu ), पित्र्यमेव विषयम्=पितुरागतराज्यम् ( paternal kingdome ), प्रयच्छति=ददाति ( grants ), अतः=अस्माद्धेतोः ( so ), भवन्तः ( they ), सहानेन=मलयकेतुना सह ( with him ), गच्छन्तु=यान्तु ( go ), च=पुनः ( and ), अस्मिन्प्रतिष्ठिते ( when established ), पुनः ( again ), आगन्तव्यम् ( will come )]

पुरुषः—आर्य=मान्य भवन् ( Noble sir ), यदाज्ञापयति=यदादिशति ( as commands ), [ इति परिक्रामति ( walks round ) ]

चाणक्यः—भद्र=कल्याणिन् ( Good man ), तिष्ठ, तिष्ठ=स्थीयताम्, स्थीयताम् ( stay, stay ), अपरञ्च=अन्यदपि ( another ), वक्तव्यः ( matter ), दुर्गपालः ( the master of the forts ), अमात्यराक्षसलाभेन ( the reconciliation of minister Rakshasa ), सुप्रीतः=अतिप्रसन्नः ( well pleased ), चन्द्रगुप्तः=मौर्यः ( Chandragupta ), समाज्ञापयति=आदिशति ( orders ), य एषः ( here is ), श्रेष्ठी चन्दनदासः ( merchant Chandandasa ), सः=असौ ( he ), पृथिव्याम्=धरित्र्याम् ( on the earth ), सर्वनगरश्रेष्ठिपदम् ( the post of the principal merchant in all cities ), आरोप्यताम्=स्थाप्यताम् ( should be appointed ). अपि च=अन्यदपि ( other too ), विनावाहनहस्तिभ्यः ( except the horses and elephants ), सर्वमोक्षः, क्रियताम्=विधायताम् ( all should be set free ), अथवा =वा ( or rather ), अमात्यराक्षसे ( minister Rakshasa ) नेतरि ( as the adviser ), इदानीम्=सम्प्रति ( now ), अस्माकम् ( us ), किम् प्रयोजनम् ( what use of ).

हिन्दी—                    ( चाणक्य के मुँह को देखता है )

चाणक्य—अमात्य राक्षस का यह प्रथम आदेश है—हमें स्वीकार करना ही पड़ेगा। ( पुरुष के प्रति ) भद्र, हमारी ओर से भद्रभट प्रभृति अधिकारियों से कहो कि "अमात्य राक्षस के अनुरोध पर महाराज चन्द्रगुप्त ने मलयकेतु को उसका पैतृक राज्य पुनः दे दिया। अतः तुम सब इसके साथ ही जाओ। इसके स्थिर होने पर पुनः लौट आना।"

विना वाहनहस्तिभ्यो मुच्यतां सर्वबन्धनम् ।
पूर्णप्रतिज्ञेन मया केवलं बध्यते शिखा ॥ १७ ॥

पुरुष—ज अज्जो आणवेदि त्ति । ( निष्क्रान्तः । ) ( यदार्य आज्ञापयति । )

---

पुरुष—आर्य की जैसी आज्ञा । ( ऐसा कहकर घूमता है )

चाणक्य—भद्र, रुको, रुको । और, दूसरा दुर्गपाल से जाकर कहो कि अमात्य राक्षस की उपलब्धि से अत्यन्त सन्तुष्ट महाराज चन्द्रगुप्त ने यह आज्ञा दी है कि यह सेठ चन्दनदास विश्व के सभी व्यापारिक संघ के प्रधान पद पर नियुक्त किया गया है। और भी—घोड़े और हाथियों को छोड़कर सभी बन्धनमुक्त कर दिये जाय। अथवा—अमात्य राक्षस के मन्त्री हो जाने पर अब हम लोगों का प्रयोजन ही क्या रह गया ?

**English**—( Stares at Chankya's face )

*Chanakya*—Minister Rakshasa's first request has to be granted. (to the attendant ) Goodman ! tell Bhadrabhata and others in my words that Sire Chandragupta requested by minister Rakshasa, grants Malayaketu his paternal kingdom, So they should go with him and will come back when he is established

*Man*—As Noble sir commands ( walks round )

*Chanakya*—Goodman, stay here stay, something is another matter. The superintendent of the forts has to be told this—"Sire Chandragupta, highly pleased at the reconciliation of Minister Rakshasa, commands that this merchant should be appointed to the post of the head merchant in all towns on the earth Besides it except all the horses and elephants should be set free Or Minister Rakshasa being now secured as a guide, what is the use of us

## विमला

अन्वयः—वाहनहस्तिभ्य, विना, सर्वबन्धनम्, मुच्यताम्, पूर्णप्रतिज्ञेन, मया, केवलम्, शिखा, बध्यते ॥ १७ ॥

व्याख्या—वाहनहस्तिभ्यः = अश्वगजेभ्य ( Horses and elephants ), विना ( except ), सर्वबन्धनम् = सर्वेषाम् संयमनम् ( every tie ), मुच्यताम् = परित्यज्यताम् ( be unloosed ), पूर्णप्रतिज्ञेन = निस्तीर्णप्रणेन ( havig fulfilled the vow ), मया = चाणक्येन ( by me ), केवलम् = एकमात्रम् ( only ), शिखा = चूडा ( tuft of hair ), बध्यते = संयम्यते ( be tied ) ॥ १७ ॥

पुरुष—आर्य = मान्यो भवान् (Noble sir), यदाज्ञापयति = यदादिशति ( as commands ), [ इति निष्क्रान्त (Exit ) ]

चाणक्यः—भो राजन् चन्द्रगुप्त, भो अमात्य राक्षस, उच्यतां किं वां भूयः प्रियमुपकरोमि।

राजा—किमतः परमपि प्रियमस्ति।

> राक्षसेन समं मैत्री राज्ये चारोपिता वयम्।
> नन्दाश्चोन्मूलिताः सर्वे किं कर्तव्यमतः प्रियम् ॥ १८ ॥

---

चाणक्य—भो राजन् = भो नृप ( O king ), चन्द्रगुप्त = मौर्य ( Chandragupta ), भो अमात्य राक्षस ( O minister Rakshasa ), उच्यताम् = कथ्यताम् ( tell me ), वाम् ( both of you ), भूयः=पुनः ( again ), किं प्रिय करोमि = किमिष्टं सम्पादयामि ( what further favour I should confer ).

राजा—अतः परमपि = इतोऽधिकमपि ( Greater then this ). किम् प्रियमस्ति ( is there a pleasure ).

अन्वयः—राक्षसेन, समम्, मैत्री, वयम्, च, राज्ये, आरोपिता, सर्वे, नन्दाः, च, उन्मूलिताः, अतः, किम्, प्रियम्, कर्तव्यम् ॥ १८ ॥

व्याख्या—राक्षसेन = मन्त्रिराक्षसेन ( With Rakshasa ), समम्=सार्धम् (with), मैत्री=सुहृद्भावः ( friendship ), वयम् ( we ), च = पुनः ( and ), राज्ये = अधिपत्ये ( on the throne ), आरोपिताः = स्थिरीकृताः ( have been placed ), सर्वे नन्दाः= नन्दसंज्ञका राजानः ( the Nandas ), च=पुनः ( and ), उन्मूलिताः=उच्छिन्नाः ( have been uprooted ), अतः परम् = एतदुत्तरम् ( beyond this ), किं प्रियम् कर्तव्यम् = विधेयम् ( what pleasure remains to be done ? ).

हिन्दी—हाथी और घोड़े को छोड़कर सभी के बन्धन खोल दिये जाँय। पूर्णप्रतिज्ञ मेरे द्वारा मात्र मेरी शिखा अब बाँधी जा रही है ॥ १७ ॥

पुरुष—जैसी आर्य की आज्ञा ( ऐसा कहकर निकल गया )

चाणक्य—ओ राजन् चन्द्रगुप्त, हे अमात्य राक्षस, आपलोगों का अन्य प्रिय क्या उपकार करूँ कहिए ?

राजा—क्या इससे भी कुछ अधिक प्रिय है ?

राक्षस के साथ मित्रता हो गयी, मुझे पुनः राज्य पर प्रतिष्ठित कर दिया गया। सभी नन्दों को समूल नष्ट कर दिया गया, इससे अधिक मेरे लिए अभीप्सित और क्या साध्य हो सकता है ॥१८॥

English—Let every tie be loosened except that of horses and elephants. By me alone with the vow fulfilled the tuft is being tied. 17.

*Man*—As Noble sir Commands. ( Exit )

*Chanakya*—O king Chandragupta, O Minister Rakshasa, tell me what more pleasure shall I bring unto you.

The king—Is there a pleasure gaeater than this ? All the Nandas were uprooted, I have been placed on the throne, friendship has been secured with Rakshasa. What thing more to be done beyond this remains ?

*राक्षस* —तथापीदमस्तु भरतवाक्यम् ।

वाराहीमात्मयोनेस्तनुमवनविधावास्थितस्यानुरूपां
यस्य प्राग्दन्तकोटिं प्रलयपरिगता शिश्रिये भूतधात्री ।
म्लेच्छैरुद्विज्यमाना भुजयुगमधुना संश्रिता राजमूर्तेः
स श्रीमद्बन्धुभृत्यश्चिरमवतु महीं पार्थिवश्चन्द्रगुप्तः ॥ १९ ॥

( इति निष्क्रान्ताः सर्वे । )

( इति सप्तमोऽङ्कः । )

इति विशाखदत्तविरचितं मुद्राराक्षसं नाटकं समाप्तम् ।

---

टिप्पणी—श्लोक संख्या १७ का छन्द अनुष्टुप् है तथा इसमें पूर्वकथित बीज का निर्वहण है । १८ वें श्लोक में 'सम' नामक अलङ्कार तथा अनुष्टुप् छन्द है ।

## विमला

राक्षस —तथापि ( Still ), इदमस्तु = एतद् भवतु ( let there be this ), भरतवाक्यम् ( *words of Bharata* )

*अन्वयः—प्राक्, प्रलयपरिगता, भूतधात्री, अवनविधौ, अनुरूपाम्, वाराहीम्,* तनुम्, आस्थितस्य, यस्य, आत्मयोने, दन्तकोटिम्, शिश्रिये, अधुना, म्लेच्छैः, उद्विज्यमाना, राजमूर्तेः, भुजयुगम्, संश्रिता, सः, श्रीमद्बन्धुभृत्यः, पार्थिवः, चन्द्रगुप्तः, चिरम् महीम्, अवतु ॥ १९ ॥

*व्याख्या—प्राक्* = कल्पारम्भे ( Before ), *प्रलयपरिगता* = कल्पक्षयपरिगता ( amidst Universal distruction ) भूतधात्री = पृथ्वी ( the earth ), अवनविधौ = जगद्रक्षणविधाने ( to grant protection ), अनुरूपाम् = योग्याम् ( *suitable* ), वाराहीम् = शौकरीम् तनुम् = शरीरम् ( the from of the Boar ), आस्थितस्य = आश्रितस्य ( had assumed ), यस्य ( whose ), आत्मयोने = वाराहरूपिणः श्रीविष्णोः ( self existant God ), दन्तकोटिम् = दन्ताग्रावयवम् ( tusk ), शिश्रिये = आश्रिता ( cling ), अधुना = इदानीम् ( now ), म्लेच्छैः = यवनैः ( by the Mlechhas ), उद्विज्यमाना = सपीड्यमाना ( troubled ), राजमूर्तेः = नृपाकृतेः ( the form of the king ), भुजयुगम् = बाहुयुगलम् (two arms) संश्रिता = समवलम्बिता ( clung to ), स = असौ ( he ), श्रीमद्बन्धुभृत्यः = लक्ष्मीयुक्तानुचर ( with kins and servants ), पार्थिव = नृप ( the king ), चन्द्रगुप्तः = मौर्य ( Chandragupta ), चिरम् = बहुकालम् ( long time ), महीम् = पृथिवीम् ( the earth ), अवतु = रक्षतु ( may guard ) ॥ १९ ॥

[ इति = इत्थम् प्रस्तुतविषयं समाप्य ( here ), सर्वे = नटाः ( all ), निष्क्रान्ताः = रङ्गशालातो बहिर्गताः ( exeunt omnes ) ]

[ इति सप्तमोऽङ्कः End of act VII ) ]

इति विशाखदत्तविरचितम् ( Composed by Vishakhadatta ), मुद्राराक्षसम् ( Mudra Rakshasam ), नाटकम्=अभिनयम् ( drama ), समाप्तम् ( the end ).

हिन्दी—राक्षस—तथापि यह भरतवाक्य हो।

सम्पन्न बन्धुओं और भृत्यों से युक्त महाराज चन्द्रगुप्त चिरकाल तक पृथ्वी का शासन करें। पहले प्रलय से परिव्याप्त पृथ्वी ने रक्षा करने में समर्थ शूकर के शरीर को धारण किए हुए, जिन स्वयम्भू के दाँत की नोक पर आश्रय ग्रहण किया था, सम्प्रति म्लेच्छों से पीड़ित वसुन्धरा राजा चन्द्रगुप्त के शरीर को धारण करने वाले भगवान् विष्णु की दोनों भुजाओं का आश्रय लिया है। इस श्लोक में अतिशयोक्ति अलङ्कार तथा स्रग्धरा वृत्त है ॥ १९ ॥

( इस प्रकार सभी निकल जाते हैं )

महाकवि विशाखदत्त विरचित मुद्राराक्षस का सातवाँ अङ्क समाप्त

English—*Rakshasa*—Still let there be this words af Bharata ( the actor's benedictory speech )

May He, the prince Chandragupta long guard this earth with kins and servants in prosperity—he who is a kingly manifastation of that self existent God to whose tusk, when he had assumed the form of the Boar fitted to grant protection the earth, clung, amidst universal distruction, and He whose two armes in the from of the king, she troubled by the Mlechhas, has now clung to. 19.

( Exeunt all )

( Seventh act )

Here ends the drama Mudra Rakshasa composed by Shri Vishakhadatta. Here ends the commentary Vimala' by Shri Jagdish Chandra Mishra.

इति दैवज्ञश्रीकीर्तिनाथमिश्रात्मज श्रीजगदीशचन्द्रमिश्रमैथिलेन विरचितायां विमलाख्य संस्कृत हिन्दी-अङ्ग्रेजी-व्याख्यायां सप्तमोऽङ्कः समाप्तः।

समाप्तश्चायं ग्रन्थः

# विशेष-विवरण

## [ नोट्स : NOTES ]

### पारिभाषिक शब्दों की व्याख्या

**१. नान्दी**

आशीर्वचनसंयुक्ता स्तुतिर्यस्मात् प्रयुज्यते ।
देवद्विजनृपादीनां तस्मान्नान्दीति संज्ञिता ॥ ( साहित्यदर्पण )

अर्थात् देवता, ब्राह्मण, राजा आदि की नान्दी (स्तुति गीत) एक ऐसी है जिसमें रङ्ग सामाजिकों को शुभाशंसा का अभिप्राय गर्भित रहा करता है। नाट्यदर्पण में लिखा है :—

देव-भूप सभा भर्तृमुख्यानां मङ्गलाभिधा ।
नित्याद्रूपमुखेनान्दी-पदैः पड्भिरथाष्टभिः ॥

नान्दी और रङ्गविघ्नशान्ति का अटूट सम्बन्ध है जैसा कि भावप्रकाशन की इन पंक्तियों में सङ्केतित है :—

नन्दी वृषो वृषाङ्कस्य जगदादौ जगत्पतेः ।
नृत्यतः कल्पनायोगाज्जगाम किल रङ्गताम् ॥
तस्य तद्रूपसम्बन्धात् पूजानान्दीति कथ्यते ।
देवतादिनमस्कार मङ्गलारम्भपाठकैः ।
या क्रिया नन्द्यते नाट्यारम्भे नान्दीति स स्मृता ॥ (भावप्रकाशन अधि०३०)

संस्कृत नाटकों का यह एक आवश्यक अङ्ग है। इसके लिए यह अपेक्षित है कि इसके द्वारा शंख, पद्म, चन्द्र, चक्रवाक, कैरव आदि मङ्गलास्पद वस्तुओं की अभिव्यञ्जना हो जाए। यह अष्टपदा भी होता है और द्वादश पदा भी :—

यत्राष्टभिर्द्वादशभिरष्टादशभिरेव च ।
द्वाविंशत्यापदैर्वापि सा नान्दी परिकीर्तिता ॥

यहाँ 'पद' शब्द 'पाद' परक है। इसलिये बहुधा यह 'नान्दी' श्लोकपद ही होती है :—

श्लोकपादपदं केचित् सुप्तिङन्तमथापरे ।
परेऽवान्तरवाक्यैकस्वरूपपदमूचिरे ॥

नान्दी शब्द की व्युत्पत्ति इस प्रकार की गया है :—

"नन्दयति देवादीन् स्तुत्या, आनन्दयति च सभ्यान् स्तुतदेवताप्रसादादिति नान्दी"

यह नान्दी दो प्रकार की होती है ( १ ) नटकल्पित और ( २ ) नाटककार द्वारा प्रयुक्त। इनमें नटकल्पित नान्दी 'पूर्वरङ्ग' कहलाती है और नाटककार द्वारा प्रयुक्त नान्दी 'रङ्गनान्दी' कहलाती है। नाट्यशाला को 'रङ्ग' कहते हैं, क्योंकि इसके द्वारा सामाजिकों का मनोरञ्जन होता है। किसी नाटक के अभिनय प्रारम्भ होने से पूर्व जो सङ्गीत का विधान है, उसे ही पूर्वरंग कहते है। महाराज विश्वनाथ ने लिखा है :—

यन्नाट्यवस्तुनः पूर्वं रङ्गविघ्नोपशान्तये ।
कुशीलवाः प्रकुर्वन्ति पूर्वरङ्गः स उच्यते ॥

जिस नाटक में 'नान्दी' के बाद सूत्रधार आधार है वहाँ 'पत्रावली' नामक नान्दी होती है :—

यस्यां बीजस्य विन्यासो ह्यभिधेयस्य वस्तुनः।
श्लेषेण वा समासोक्त्या नान्दी पत्रावलीतु सा॥ ( नाट्यदर्पण )

नान्दी के सम्बन्ध में नाट्यदर्पणकार का यह कथन है :—

"नान्दी च पूर्वरङ्गाङ्गानां द्वादशममङ्गं सकलपूर्वरङ्गाङ्गोपलक्षिका···।
······नान्दी पाठकाश्च सूत्रधार-स्थापकपारिपार्श्विका इति॥"
( नाट्यदर्पण चतुर्थ विवेक )

अर्थात् जब कि सूत्रधार पूर्वरङ्ग विधान के बाद रङ्गमञ्च छोड़ देता है, तब सूत्रधार का ही समकक्ष एक अन्यनट जिसे 'स्थापक' कहा जाता है रङ्गमञ्च पर आकर नाटक प्रयोग की स्थापना करता है। स्थापक के द्वारा नाटक प्रयोग की यह स्थापना अथवा उपक्रमणिका ही 'स्थापना' कही जाती है। इसका काम सामाजिकों के प्रति नाटकीय वस्तु अथवा नाटक के बीज अथवा मुख या पात्र की सूचना रहती है। तात्पर्य यह कि मुख्यकथा को प्रारम्भ करने के पहले जिन कृत्यों का विधान किया जाता है, उन्हें पूर्वरङ्ग कहते हैं। पूर्वरङ्ग में वे सभी कृत्य सम्मिलित हैं, जिन्हें अभिनय करने वाले नाटक आरम्भ करने के पहले रंगशाला ( stage ) के विघ्नों को दूर करने के लिए करते हैं। भरत मुनि के ही अनुसार सबसे पहले नगाड़ा बजा कर इस बात की सूचना दी जाती है कि अब नाटक प्रारंभ होने वाला है। इसके बाद गाने वाले और बाजा बजाने वाले रंगमंच पर आकर अपने वाद्ययन्त्र को ठीक करते हैं तथा उनके सुर आदि को मिलाकर उन्हें बजाते हैं। तब सूत्रधार रंगमंच पर पुष्प बिखेरता हुआ आता है। उसके साथ एक सेवक पानी का पात्र और दूसरा इन्द्र की ध्वजा लिए रहता है। सूत्रधार पहले उस पात्र से पानी लेकर अपने को पवित्र करता है। फिर ध्वजा को हाथ में लेकर रंगमंच पर टहलता है तथा स्तुति पाठ करता है। इसी स्तुति पाठको मुख्यतया 'नान्दी' कहते हैं। इसमें देवता, ब्राह्मण तथा राजा की आशीर्वादयुक्त स्तुति की जाती है।

## २. नृत्तम्

'नृत्तं ताललयाश्रयम्।' ( दशरूपक १।९ )

नृत्त ताल तथा लय पर अश्रित होता है। नृत्त में केवल अङ्ग का विक्षेप पाया जाता है, अभिनय का यहाँ अभाव रहता है। नृत्त केवल ताल के आधार पर मात्रा का अनुसरण करता है, तथा लय के आधार पर गति का आश्रय लेता है। इसमें किसी भी प्रकार के अभिनय की सत्ता नहीं होती, कोरा गात्रविक्षेप रहता है, जो ताल तथा लय के द्वारा नियमित होता है। इस नाटक के प्रथम अङ्क के द्वितीय श्लोक में भगवान् शंकर के इसी नृत्त की ओर संकेत है। पाठ भेद के कारण किसी किसी संस्करण में 'नृत्त' के स्थान पर 'नृत्य' का प्रयोग है।

## ३. सूत्रधार

नाट्योपकरणादीनि सूत्रमित्यभिधीयते।
सूत्रं धारयतीत्यर्थे सूत्रधारो मतो बुधैः॥
अपरञ्च-नाटकीयकथासूत्रं प्रथमं येन सूच्यते।
रङ्गभूमिं समाक्रम्य सूत्रधारः स उच्यते॥

एवञ्च—चतुरातोद्यनिष्णातोऽनेकभूषासमावृतः।
नानाभाषार्थतत्त्वज्ञो नीतिशास्त्रार्थतत्त्ववित् ॥
वेशोपचारचतुरः　　पौरेषगविचक्षणः।
नानागतिप्रचारज्ञो　　रसभावविशारदः ॥
नाट्यप्रयोगनिपुणो नानाशिल्पकलान्वितः।
छन्दोविधानतत्त्वज्ञः　　सर्वशास्त्रविचक्षणः ॥
तत्तद्गीतानुगलयकलातालावधारणः।
अवधार्य प्रयोक्ता च योक्तॄणामुपदेशकः।
एवं गुणगणोपेतः सूत्रधारोऽभिधीयते ॥ इति।

( 'अभिज्ञान शाकुन्तलम्' चौखम्बा प्रकाशित पृ० ५ )

व्युत्पत्ति :—सूत्रं नाटकीयकथानुबकवाच्यं धारयतीति समुपस्थापयति यः सः सूत्रधारः, प्रधाननटः, इति।

डॉ० पिशेलने भारतीय नाटक के सूत्रधार के सम्बन्ध में अपना अलग मत व्यक्त किया है। उनका कहना है कि पुतलियों को नचाते समय नचाने वाला उनके डोरों (सूत्र) को पीछे से पकड़े रहता है। इसलिए वह 'सूत्रधार' कहलाता है। पीछे चलकर नाटक के प्रयोक्ता को भी यही नाम दे दिया गया। अपने इस मत की पुष्टि में उन्होंने युक्ति प्रस्तुत करते हुए आगे कहा है कि भारत में 'पुतली' के नाचों का प्रचार बहुत पुराना है। 'महाभारत' तथा कथासरित्सागर में भी पुतलियों का बड़ा वर्णन मिलता है। पिशेल के इस मत का खण्डन एक दूसरे पाश्चात्त्य विद्वान् हिलेब्रांट ने हाल कर दिया है। 'सूत्रधार' शब्द की पिशेल वाली व्युत्पत्ति के बारे में कहा जा सकता है कि 'सूत्रधार' नाटक की कथावस्तु, नायक, रस आदि का सूत्र अर्थात् संक्षेप में वर्णन करता है, इसलिए 'सूत्रधार' कहलाता है, डोरे पकड़ने के कारण नहीं। शारदातनय ने अपने 'भावप्रकाशन' में इस शब्द की व्युत्पत्ति करते हुए लिखा है :—

सूत्रयन् काव्यनिक्षिप्तवस्तुनेतृकथारसान्।
नान्दीश्लोकेन नान्द्यन्ते सूत्रधार इति स्मृतः ॥

४. नटी

नट अथवा सूत्रधार की पत्नी को नटी कहते हैं। अथवा इसके अतिरिक्त नाट्यमण्डली की किसी प्रमुख अभिनेत्री को भी नटी कहते हैं। मुद्राराक्षस में प्रयुक्त नटी सूत्रधार की पत्नी है।

५. नट

रामायण में 'नट' शब्द के सम्बन्ध में लिखा है :—

'नटनर्तकसंघानां गायकानां च गायताम्'।

महाभारत में 'नट' शैलूष, आदि शब्दों का प्रयोग मिलता है। वज्रनाभ नामक दैत्य का वध करने के लिए श्रीकृष्ण तथा यादवों के कपट नटवेष धारण करने की चर्चा भी महाभारत में है। बौद्ध तथा जैन ग्रन्थों एवं वात्स्यायन के कामसूत्र में भी 'नट' शब्द की चर्चा मिलती है। इससे भी पूर्व पाणिनि के अष्टाध्यायी में भी 'नट' शब्द का प्रयोग मिलता है :—

( १ ) पाराशर्यशिलालिभ्यां भिक्षुनटसूत्रयोः। ( ४।३।११० )
( २ ) कर्मन्दकृशाश्वादिनिः। ( ४।३।१११ )

इन दो सूत्रों में पाणिनि ने शिलालि और कृशाश्व के नटसूत्र का उल्लेख किया है। इससे यह सिद्ध होता है कि 'नट' शब्द का प्रयोग भारत में बहुत प्राचीन काल से है। नाटक खेलने वालों को 'नट' कहा जाता है।

नट और स्थापक प्राय समानार्थी शब्द हैं। स्थापक सूत्रधार को कहते हैं। अत सूत्रधार भी नट कहलाता है। नाटक में एक और परम्परित शब्द प्रयुक्त होता है 'पारिपार्श्विक'। नट को 'पारिपार्श्विक' का अनुचर भी कहते हैं। पारिपार्श्विक 'नट' एक स्तर नीचे का सदस्य होता है। इस सम्बन्ध में साहित्यदर्पण में लिखा है —

"सूत्रधारसदृशत्वात् स्थापकोऽपि सूत्रधार उच्यते। तस्यानुचर पारिपार्श्विक तस्मात्किञ्चिदूनो नट।"

६. नाटक

नाटक ख्यातवृत्त स्यात् पञ्चसन्धिसमन्वितम्।
विलासर्द्ध्यादिगुणवद्युक्तं नानाविभूतिभि॥
सुखदु खसमुद्भूति नानारस निरन्तरम्।
पञ्चादिकादशपरास्तत्राङ्का परिकीर्तिता॥
प्रख्यातवंशो राजर्षिर्धीरोदात्त प्रतापवान्।
दिव्योऽथ दिव्यादिव्यो वा गुणवान्नायको मत॥
एक एव भवेदङ्गी शृंगारो वीर एव वा।
अङ्गमन्ये रसा सर्वे कार्यो निर्वहणेऽद्भुत॥
चत्वार पञ्च वा मुख्या कार्यव्यापृतपूरुषा।
गोपुच्छाग्रसमाग्र तु बन्धन तस्य कीर्तितम्॥
( साहित्यदर्पण, चौखम्बा प्रकाशन, पृ० ३६२ ६३ )

नाटक दशरूपक का प्रमुख एव प्रथम भेद है। इसकी शरीररचना किसी प्रसिद्ध वृत्त से की जाती है। नाटक के इस इतिवृत्तात्मक शरीर में पाच सन्धियाँ हुआ करती हैं। अपने चरितों के उदात्त गुणों, अभ्युदयों और उपनिब धनों के कारण नाटक श्रीसमृद्ध हुआ करता है। मानव की रागात्मक प्रवृत्तियों से इसकी उत्पत्ति होती है। विभिन्न भावों रसों का इसमें अनुभव रहा करता है। यह कम से कम पाँच और अधिक से अधिक दस अङ्कों में विभाजित रहता है। इसका नायक ख्यातिप्राप्त राजवशीय होता है। इसमें नायकोचित सभी गुणों का समावेश रहना चाहिए। यह नायक दिव्य, आदिव्य और दिव्यादिव्य तीनोंमें से कोई एक महान् व्यक्तित्व का होना चाहिए। नाटक में वीर या शृंगार नामक किसी एक रस की प्रधानता आवश्यक है। इसका अन्त विस्मयोत्पादक होना चाहिए। इसकी रचना गोपुच्छ के अग्रभाग के समान हो तो उत्तम है। इसके सम्बन्ध में मातृगुप्त की परिभाषा है —

प्रख्यातवस्तुविषय धीरोदात्तादिनायकम्।
राजर्षिवंश्यचरित तथा दिव्याश्रयान्वितम्॥

शृंगारवीरान्यतरप्रधानरससंश्रयम्।
प्रकृत्यवस्थासम्यङ्गसन्ध्यन्तरविभूषितम्॥

सुखदुःखोपचितकृतं चरितं तत्त्व भूमृताम्।
इतिवृत्तं कथोद्भूतं किञ्चिदुत्पाद्यवस्तु च॥
नाटकं नाम तज्ज्ञेयं रूपकं नाट्यवेदिभिः॥

अंग्रेजी में जिस अर्थ में ड्रामा (Drama) शब्द का प्रयोग होता है, उसी अर्थ में संस्कृत में 'रूपक' शब्द का प्रयोग होता है। वैसे तो ड्रामा शब्द का अर्थ 'नाटक' किया जाता है, किन्तु नाटक जैसा कि पहले कहा जा चुका है, रूपक का एक भेद मात्र है। वह रूपकों के दस प्रकार में से एक प्रमुख प्रकार है।

'रूपक' की उत्पत्ति के विषय में पाश्चात्य मतानुयायी विद्वान् 'रूपक' का प्रादुर्भाव पहले ग्रीक (यूनान) से हुआ, ऐसा मानते हैं और इसकी पुष्टि भारतीय रूपकों (नाटकों) में प्रयुक्त 'यवनिका' शब्द से करते हैं। परन्तु उनका यह कथन प्रामाणिक नहीं है, क्योंकि 'यवनिका' शब्द ही अशुद्ध है। शुद्ध शब्द 'जवनिका' ('नेपथ्य स्यात् जवनिका') या 'यमनिका' है। इन्हीं के अपभ्रंश 'यवनिका' लोक में कहा जाता है।

संस्कृत नाटकों की एक और निजी विशेषता यह है कि व्यक्तिगत चरित्रचित्रण की अपेक्षा वैयक्तिक अन्तर्द्वन्द्व के बदले ऐसा चरित्रचित्रण होता है जिसे हम सामान्य कहते हैं। संस्कृत नाटक के ये तीन प्रमुख तत्त्व दशरूपककार की दृष्टि में,माने गये हैं–वस्तु, नेता तथा रस। पाश्चात्य दार्शनिक अरस्तू ने त्रासद (Tragedy) के इतिवृत्त, आकार, वर्णनशैली विचार, दृश्य तथा गान ये छः अङ्ग माने हैं। संस्कृत आचार्यों ने नाटक के इन छहों अङ्गों का अन्तर्भाव—कथा, संवाद और रंगनिर्देश में कर लिया है। संक्षेप में हम कह सकते हैं कि भारतीय सिद्धान्त के अनुसार नाटक पञ्चसन्धियुक्त, पौराणिक या ऐतिहासिक वस्तु, ५ से १० तक अङ्क, धीरोदात्त नायक, शृङ्गार या वीररस, कैशिकी, भारती या सात्वतीवृत्ति होना अनिवार्य हैं।

### ७. नेपथ्य

संस्कृत नाटकों में नेपथ्य का प्रयोग स्थानभेद से तीन अर्थों में होता है।

(१) नट की वेषभूषा—(रागादिव्यञ्जको वेषो नट नेपथ्यमुच्यते)

(२) जवनिका या पर्दा—'नेपथ्य स्याज्जवनिका।

(३) रंगभूमि

### ८. प्रस्तावना

नटी विदूषको वापि पारिपार्श्विक एव वा
सूत्रधारेण सहिताः संलापं यत्र कुर्वते।
चित्रैर्वाक्यैः स्वकार्योत्थैः प्रस्तुताक्षेपिभिर्मिथः,
आमुखं तत्तु विज्ञेयं नाम्ना प्रस्तावनाऽपि सा॥

(साहित्यदर्पण ३।३१ ३२)

नाटकों की 'प्रस्तावना' वस्तुतः उनका वह आमुख है, जिसमें नटी अथवा विदूषक या पारिपार्श्विक सूत्रधार के साथ ऐसा आलाप सलाप किया करते हैं जिसमें प्रस्तुत अभिनय का आक्षेप करने वाले स्वस्व विषयक अभिप्राय के सूचक चित्र विचित्र वाक्यों का प्रयोग होता है। प्रस्तावना को नाट्याचार्यों ने भारतीवृत्ति का अंग माना है। भारतीवृत्ति से तात्पर्य है वाग्व्यापार का। प्रस्तावना में जो अभिनय सम्भव है वह मुख्यरूप से वाचिकाभिनय के रूप में ही। अतः प्रस्तावना के सम्बन्ध में दशरूपककार का मत है :—

सूत्रधारो नटीम्ब्रूते मार्षं वाऽथ विदूषकम् ॥
स्वकार्यं प्रस्तुताक्षेपिचित्रोक्त्या यत्तदामुखम् ।
प्रस्तावना वा तत्र स्युः कथोद्घातः प्रवृत्तकः ॥

प्रस्तावना उसे कहते हैं जहाँ सूत्रधार नटी, मार्ष या विदूषक के साथ बात करते हुए विचित्र उक्ति के द्वारा प्रस्तुत का आक्षेप कर अपने कार्य का वर्णन करे। इस प्रस्तावना को आमुख भी कहते हैं।

कहने का तात्पर्य यह है कि नाटक प्रारम्भ होने के पहले सूत्रधार ( manager of the stage ) नटी ( actress ) विदूषक इत्यादि के बीच प्रस्तुत होनेवाले नाटक के बारे में वार्त्तालाप या बातचीत को 'प्रस्तावना' कहते हैं। इसमें विचित्र उक्तियों द्वारा वार्तालाप होता है और बड़े कौशल से नाटक का आरम्भ होता है। साहित्यदर्पण में प्रस्तावना के पाँच भेद बतलाये गये हैं। ( १ ) उद्घातक, ( २ ) कथोद्घात ( ३ ) प्रयोगातिशय ( ४ ) प्रवर्तक ( ५ ) अवगलित। मुद्राराक्षस में दर्शकों को खले जानेवाले नाटक की सूचना दी जाती है। इसे ही नाटक की भूमिका आमुख आदि कहते हैं।

## ९. स्वगतभाषण

अश्राव्यं स्वगतं मतम् । ( दशरूपक १.६४ )

कभी-कभी रंगमंच का पात्र अपने मन की गुप्त बातों को प्रकाश में लाने के लिए दूसरे पात्र की ओर से मुंह फेर कर इस तरह बातें करता है, जिनको दर्शक तो सुन लेते हैं, पर रंगमंच के अन्य पात्र सुन नहीं पाते। यही स्वगत है। 'स्वगत' पात्र की मानसिक भावनाओं का व्यक्तिकरण है। संस्कृत के प्रायः सभी नाटकों में 'आत्मगतम्' या 'स्वगतम्' यह संकेत दिया गया होता है। इस स्वगत भाषण के अनेकों प्रयोजन हैं। नाटक के चरित्रों के हृदय की जो बात है, उसे नाटककार स्वगतम्, या आत्मगतम् से प्रकट करता है। इसीलिए कहा गया है—स्वगतम् स्वहृदि स्थितम्।' तात्पर्य, यह कि जो कथोपकथन सर्वश्राव्य नहीं होता वही स्वगत भाषण कहलाता है।

## १०. अङ्क

नाटक की समस्त घटनाओं के विकास को कई हिस्सों में बाँट देने पर प्रत्येक भाग को अङ्क कहते हैं। प्रत्येक अङ्क में नायक आदि के विशेष चरित्र का प्रदर्शन रहता है। अङ्क में विशेष अनर्गल बातों के समावेश से अङ्क दोष आ जाता है। किसी भी रूपक का अङ्कप्रधान अङ्ग माना जाता है। प्रायः प्रत्येक अङ्क में एक ही रस की प्रधानता रहती है।

एकाहाचरितैकार्थमित्थमासन्ननायकम्
पात्रैस्त्रिचतुरैरङ्कं तेषामन्तेऽस्य निर्गमः। ( दश० ३।३६ )

तात्पर्य यह कि एक अङ्क में वस्तु की योजना इस ढङ्ग की हो कि वह केवल एक ही दिन की घटना हो तथा एक ही प्रयोजन या एक ही अर्थ से सम्बद्ध हो। अङ्क के अन्त में अवश्य सारे पात्रों का निर्गमन करा लिया जाता है। मूलतः अभिव्यक्ति की दृष्टि से अभिनय का आन्तरिक विभाजन ही अङ्क है।

यदा तु सरसं वस्तु मूलादेव प्रवर्तते,
आदावेव तदाङ्कः स्यादामुखाक्षेपसंश्रयः।

प्रत्यङ्के नुचरितो विन्दुव्याप्तिपुरस्कृतः
अङ्को नानाप्रकारार्थं संविधानरसाश्रयः ॥ ( दश० ३।२९ ३० )

संस्कृत नाटकों में प्रस्तावना के बाद ही सीधे अङ्क का प्रारम्भ हो जाता है। संस्कृत नाटकों का अन्तर्विभाग दृश्यों में न होकर 'अङ्कों' में ही हुआ करता है। यदि एक-एक अवस्था के लिए एक-एक अङ्क मान लिया जाय तो एक नाटक में कम-से-कम ५ अङ्क होना चाहिये। किन्तु, किसी एक अवस्था में उपक्रम और उपसंहार का भेद कर लेने पर इसकी अधिकतम संख्या १० तक होनी चाहिये।

## ११. अङ्कावतार

जब किसी बाद वाले अङ्क की घटनाओं की सूचना पूर्व अङ्क के अन्त में दी जाती है तब उस भाग को 'अङ्कावतार' कहते हैं। उसमें पात्रों को बिना बदले ही पूर्व अङ्क की कथा आगे चलाई जाती है। पात्र वे ही रहते हैं। पहले अङ्क के पात्र बाहर जाकर फिर लौट आते हैं बाद के अङ्क की कथा का विस्तार करते हैं।

## १२. आकाशोक्ति

आकाशोक्ति भी नाटकीय वृत्त का एक प्रकार है। इसका लक्षण है :—

'आकाशोक्तिः स्वयं प्रश्न प्रत्युत्तरमपात्रकम्।'

नाटक में ( आकाशे ) यह एक प्रकार का संकेत है। इस संकेत के द्वारा यह सूचित होता है कोई पात्र रंगमंच पर अकेले आकाश की ओर मुँह कर स्वयं प्रश्नोत्तर की शैली में बात करता दिखलाया जाता है। इसे आकाशभाषित भी कहते हैं।

## १३. जनान्तिकम्

'त्रिपताकान्तरोऽन्येन जल्पो यस्तज्जनान्तिकम्'

हाथ की एक मुद्राविशेष को ही 'त्रिपताक' कहते हैं।

ऊर्ध्वं सर्वाङ्गुलिर्वक्रानामिकः करस्त्रिपताकः।'

अर्थात् अनामिका अंगुलि को कुछ टेढ़ा रखते हुए—हाथ की अन्य अंगुलियों को ऊपरी ओर उठाये रहना त्रिपताक है।

इस मुद्रा से रंगमंच पर उपस्थित सभी पात्रों को अपनी बात उस स्थिति में सुनायी जाती है जब उपस्थित पात्रों में से कुछ को नहीं भी सुनाने की बात होती है।

## १४. परिषद्

अभिनय देखने के लिए उपस्थित दर्शकों के समूह को 'परिषद्' 'सभ्य' सामाजिक दर्शक आदि कहते हैं। 'अभिज्ञानशाकुन्तल' में इसका व्यवहार किया गया है।

## १५. गण्ड

जहाँ प्रस्तुत विषय में सम्बद्ध अर्थ से भिन्न वस्तु एकदम उपस्थित हो जाय, वहाँ गण्ड होता है-

'गण्डः प्रस्तुतसम्बन्धिभिन्नार्थसहसोदितम्।'　　( दश० रू० ३।१८ )

गण्ड वस्तुतः वह वाक्य है, जहाँ नाटककार भावी घटना का संकेत किसी भिन्न विषय पर दे जाता है। पाश्चात्य नाटकों की 'ड्रेमेटिक आइरनी' से यह कुछ-कुछ मिलता-जुलता है। मुद्राराक्षस में इसका दो बार प्रयोग हुआ है।

